अंत्र (आंतडे) प्रदर्शक चित्र जिसमे कंठसे मलाशयतक कुल आहार नलका (एलीमेंटरीकनाल *Alimentary Canal*) का स्फुट आकार है.

१ और २ के अंक का स्थान कंठ है जहा ये दोनो नालियां १ आहार नलका और २ श्वासनलका जुदी हुई है.



क – इन स्थानोंमें – कुल आहार नलका कंठसे गुदा तक है.
ख – ............ – हृत्कमल यकृत और दोनों वृक्कोंका है.
ग – ............ – फुप्फुसका है.
घ – ............ – पित्तेका है.
ङ – ............ – प्लीहाका है.
च – ............ – मूत्राशय और मूत्रनलकाओंका है.

इस चित्रमें १ के चिन्हसे ३ के अंक तक आहार नलका *Esophagus* है ४ आमाशय *Stomach* है. ५ से ६ तक तन्वंत्रका ऊपरीभाग. ७ यहजिज्यूनम और ८ एलिअम इनतीनोको तन्वंत्र बारीक आंतें *Small Intestines* कहते है. ९ इसे स्थूलांत्रका अधोभाग - सीकम और १० यह एसिंडिंग कोलन और ११ ट्रांसवर्स कोलन १२ डिसेंडिंग कोलन कहलाती है. इनको स्थूलांत्र मोटी आंतें *Large Intestines* कहते है - १३ को मलाशय *Rectum* कहते है - १४-१५ ये दोनो वृक्क *Kidney* है १६ वस्तिमूत्राशय *Bladder* है १७ यकृत *Liver* है १८ पित्ता *Gall-bladder* है. १९ प्लीहा *Spleen* है. तथा जहां २ का अंक है वह कंठकी दूसरी श्वासनलका TRACHEA है. २० और २१ ये दोनो फुप्फुस *Lungs* हैं. और २२ यह हृत्कमल *Heart* है तथा क और ख दोनों मुख्य मूत्रनली है. और "गं" गुदातथा मलद्वार है.

## फुप्फुस-फेंफडोंकाचित्र.

अँगरेजीमें फेफडोंको लंग्स कहते हैं और अरबीमें रीया कहते हैं- बाहरका वायु श्वासद्वारा इसीमें प्रवेश करता है. (*Lungs*)




इसमें जो श्वास नलका है यह आहार नलकासे जुदी है अर्थात् यहश्वास नलका अगाडी होती है. और इससे पीछे आहारनलका दूसरी होती है जो मुहसे आमाशय को जाती है.

## नरकङ्काल. (*Skeleton.*)

अथवा मनुष्य अस्थिपंजर.






इसमें "अ" नेत्रका प्रथमपटल अर्थात् सुपेद परदा.

"क" स्वच्छ भाग.

"ख" नेत्र भित्तिका द्वितीयपटल अर्थात् स्याह परदा.

"ग" इसके नीचेका स्वच्छभाग.

"घ" वहस्थान जहां सदैव जल भरा रहता है.

"ङ" तृतीय पटल अर्थात् पुतलीवाला परदा.

"च" पुतली अर्थात् कृष्ण भाग.

"छ" काचपटल चतुर्थ अर्थात् आंखका शीशा.

"ज" नेत्रगत द्रवपदार्थ अर्थात् लेशादारशै की जगह

"झ" दृष्टिशिरा अर्थात् बीनाईकी रग.

आयुर्वेदज्ञ वैद्य नेत्रोंमे चार पटल (परदे) मानते हैं और यूनानी हकीम सात तबके मानते है और डाक्टर तीनही परदे मानते है.

## मस्तिष्क संबन्धिचित्र. (*Brain*)

इस मस्तिष्क संबंधी चित्रमें १-२-३-४ चिन्ह इत्यादिसें लेकर १८-१९-२० चिन्हपर्यंत मस्तिष्क कानीचेका प्रतिरूप तिन्होमें.

१ क्षुद्रमस्तिष्क.
२ मस्तिष्कका अग्रखंड.
४ घ्राणस्नायु.
७ दर्शनस्नायु.
८ दर्शनस्नायुप्रदेश.
९ नेत्रस्पंदक स्नायु
१० दृष्टिसन्धि.
१२ पश्चान्छिद्रान्वितप्रदेश.





हस्तशिराप्रदर्शक चित्र.



चरणशिराप्रदर्शक चित्र.

पार्श्वप्रदर्शक अस्थिपंजर



अस्थिप्रदर्शक पार्श्व चित्र.

( *Bones.* )

शरीरका मुख्य आधार अस्थिपंजरपर है. इसहीसे शरीरका आकार, दृढता, गमनशक्ति, उत्पन्न होती है. इसहीपर सम्पूर्ण कार्यका व्यवहार निर्भरहै. शरीरमें संपूर्ण अस्थिसंख्या डाक्टरी मतसे इस प्रकारहै. खोपडीमें ८, चहरामें १४, गर्दनके ऊपर १, करवटमें २६, उरमें १, पांसूमें २५, सम्पूर्ण हाथमें ६४, सब पांवमें ६२, इसतरह सब मिलकर २००हैं. दांत ३२ और प्रत्येक कानमें तीन तीन छोटी अस्थि हैं सबमिलकर २३८ होती हैं. और ८ अनुमंडलास्थि ये मिलकर २४६ हैं.

और वैद्यक मतसे.

चारों हाथ पावोंमें १२० हड्डियां और धडमें ११७ तथा ग्रीवासे उपर ६३ हड्डियां हैं. ऐसे सब मिलकर ३०० होती हैं. देखो शारीरकस्थान अध्याय ५ पांचवी.

# स्नायुप्रदर्शक चित्र (*Nervous*)

इस चित्रमें क मस्तकस्थ.

बृहत् मस्तिष्क.

पृष्ठ २५१

नंबर १०




| | | | |
|---|---|---|---|
| ख | क्षुद्रमस्तिष्क | ठ | नितम्बस्नायु. |
| ग | ग्रीवास्नायु | अ | पर्शुकाभ्यंतर स्नायु |
| घ | वदनस्नायु | ड | जानुपश्चात्स्नायु. |
| ङ. | प्रगंडसन्धिस्नायु | ट | जान्वभिमुखस्नायु. |
| ज | प्रगंडस्नायु | ण | पदतलस्नायु. |
| च | प्रकोष्ठस्नायु | टि | कटिस्नायु |
| छ | प्रकोष्ठनिम्नस्नायु. | त | ऊरुस्नायु. |
| झ | करतलस्नायु | | |

## शिराप्रदर्शक चित्र.

पृष्ठ २७० नंबर ११



इस शिराप्रदर्शक चित्रमें क ख ग्रीवा पार्श्वस्थ बाह्य तथा अभ्यंतर कंठशिरा.

ग अनारव्यातशिरा.

घ जत्रुनिम्नशिरा.

वृ वृक्कद्वय.

ट वृक्कशिरा.

ध ऊर्द्ध्ववृक्कग्रंथिशिरा.

रेतो रज्जूशिरा.

थ बाह्यबस्तिशिरा.

जत्रुके नीचे ऊर्द्ध्वस्थ महाशिरा तथा बस्तीसें अधस्थ महाशिरा.

श्रीः ।

# सुश्रुतसंहिताया

## विषयानुक्रमणिकाप्रारम्भः ।

| विषय. | पृष्टांक. |
|---|---|

## अथ निदानस्थानम् ।

### अध्याय १


| विषय. | पृष्टांक. |
|---|---|
| वातव्याधिनिदान | ४९५ |
| संपूर्ण वातव्याधिके विषे चरकमुनि और धन्वंतरिजीका परस्पर प्रश्नोत्तर. | ,, |
| शुद्धवायुके कर्म. | ४९६ |
| वायुके प्राणादि पांचनाम. | ,, |
| प्राणवायु. | ४९७ |
| उदानवायु. | ,, |
| समानवायु. | ,, |
| व्यानवायु. | ४९८ |
| अपानवायु. | ,, |
| आमाशयादि स्थानस्थित वायुके उपद्रव. | ,, |
| आमाशयादि स्थानमें पित्तादिसे मिली हुई वायुके विकार. | ५०० |
| वातरक्त. | ५०१ |
| वातरक्त लक्षण. | ५०२ |
| वातरक्तके पूर्वरूप. | ५०३ |
| साध्यासाध्यता. | ,, |
| आक्षेपक वायु. | ,, |
| अपतानक, दंडापतानक वायु. | ,, |
| अपतानक वायुमें धनुस्तंभादि भेदोंका वर्णन. | ५०४ |
| आक्षेपक वायुमें बारप्रकारके भेदोंका कथन. | ५०५ |
| गृध्रसी. | ५०८ |
| विश्वाची. | ,, |
| क्रोष्टुशीर्ष. | ,, |
| खंजादिरोगोंका पृथक् २ वर्णन. | ,, |


### अध्याय २


| विषय. | पृष्टांक. |
|---|---|
| अर्शनिदान | ५११ |
| छः प्रकारके अर्श और तिनके रूपोंका वर्णन. | ,, |
| वातार्शके लक्षण. | ५१३ |
| पित्तार्शके लक्षण. | ,, |
| श्लेष्मार्शके लक्षण. | ५१४ |
| रक्तार्शके लक्षण. | ,, |
| सन्निपात और सहजार्शके लक्षण. | ५१५ |
| साध्यअसाध्य अर्श. | ,, |
| मेढ्रगतअर्श. | ५१६ |
| कान, नेत्र, नाक, मुख इनकी अर्श. | ,, |
| चर्मकीलके लक्षण. | ५१७ |
| द्वंद्वज आदिअर्श. | ,, |


### अध्याय ३


| विषय. | पृष्टांक. |
|---|---|
| अश्मरीनिदान | ५१८ |
| चार प्रकारकी अश्मरीके हेतु. | ,, |
| अश्मरीके सामान्य लक्षण. | ५१९ |
| कफाश्मरी | ,, |
| पित्ताश्मरीका रूप. | ५२० |
| वाताश्मरीका रूप. | ,, |
| शुक्राश्मरीका रूप. | ५२१ |
| शर्करादिकोंके पृथक् २ लक्षण. | ,, |


### अध्याय ४


| विषय. | पृष्टांक. |
|---|---|
| भगन्दरनिदान | ५२४ |
| भगन्दरके जातिभेद. | ,, |
| भगन्दरकी निरुक्ति और पूर्वरूप. | ५२५ |
| शतपोनक. | ,, |

| विषय. | पृष्ठांक. |
| --- | --- |
| उष्ट्रग्रीव. | ५२६ |
| परिस्रावी. | ” |
| शंबूकावर्त. | ५२७ |
| उन्मार्गी भगन्दरके लक्षण. | ” |
| **अध्याय ५** | |
| कुष्ठनिदान | ५२९ |
| कुष्टरोगके हेतु. | ” |
| कुष्ठका पूर्वरूप. | ५३० |
| अठारह कुष्ठोंका वर्णन. | ” |
| महाकुष्ठोंके स्वरूप और लक्षण. | ५३१ |
| क्षुद्रकुष्ठोंका कथन. | ५३२ |
| किलास रोगका वर्णन. | ५३४ |
| कुष्ठोंके उपद्रव. | ” |
| धातुगत कुष्ठलक्षण. | ५३५ |
| मातृज पितृज कुष्ठ. | ५३६ |
| कुष्ठकी साध्यासाध्यता. | ” |
| कुष्ठादिकी संक्रामणता. | ५३७ |
| **अध्याय ६** | |
| प्रमेहनिदान | ५३८ |
| प्रमेहके हेतु और पूर्वरूप. | ” |
| कफनिमित्त प्रमेहोंका वर्णन. | ५३९ |
| पित्तनिमित्त प्रमेहोंका वर्णन. | ५४० |
| वातनिमित्त प्रमेहोंका कथन. | ५४१ |
| कफप्रमेहके उपद्रव. | ” |
| पित्तप्रमेहके उपद्रव. | ” |
| वातप्रमेहके उपद्रव. | ” |
| प्रमेहपिडका. | ५४२ |
| प्रमेहपिडकाओंके लक्षण. | ” |
| पिडकाकी असाध्यता. | ५४३ |
| वातप्रमेहकी असाध्यता. | ” |
| प्रमेहका परिज्ञान. | ” |
| मधुप्रमेहका वर्णन. | ” |
| **अध्याय ७** | |
| उदररोगनिदान | ५४४ |
| उदररोगोंकी संख्या और हेतु. | ५४५ |
| उदररोगोका पूर्वरूप. | ५४५ |
| वातोदर. | ५४६ |
| पित्तोदर. | ” |
| कफोदर. | ” |
| सन्निपातोदर. | ” |
| प्लीहोदर. | ५४७ |
| बद्धगुदोदर. | ” |
| क्षतोदर. | ५४८ |
| जलोदर. | ” |
| सब उदररोगोंके सामान्य चिह्न. | ५४९ |
| **अध्याय ८** | |
| मूढगर्भनिदान | ५५० |
| मूढगर्भके हेतु और लक्षण. | ” |
| कीलादि चारप्रकारके मूढगर्भके लक्षण. | ५५१ |
| मूढगर्भकी आठप्रकारकी गतिका वर्णन. | ५५२ |
| गर्भस्रावादिकोंका वर्णन. | ५५३ |
| **अध्याय ९** | |
| विद्रधिनिदान | ५५४ |
| छः प्रकारके विद्रधियोंके लक्षण. | ” |
| अन्तर विद्रधि. | ५५५ |
| अन्तर विद्रधिके स्थान. | ५५६ |
| विद्रधियोंके विशेष लक्षण. | ” |
| विद्रधियोंकी साध्यासाध्यता. | ” |
| **अध्याय १०** | |
| विसर्पनाडीस्तनरोगनिदान | ५५९ |
| विसर्पकी संप्राप्ति. | ” |
| विसर्पके लक्षण. | ” |
| आठप्रकारके नाडीव्रणके हेतु. | ५६० |
| नाडीव्रणके लक्षण. | ५६१ |
| स्तनरोगके हेतु. | ५६२ |
| दूषित स्तन्यके लक्षण. | ५६३ |
| शुद्धस्तन्यके लक्षण. | ५६४ |

| विषय. | पृष्ठांक. |
|---|---|
| **अध्याय ११** | |
| **ग्रंथी, अपची, अर्बुद, गलगण्डनिदान** | ५६४ |
| ग्रंथिनिदान. | ,, |
| वातादि ग्रंथियोंके लक्षण. | ५६५ |
| अपचीनिदान. | ५६६ |
| अर्बुदनिदान. | ,, |
| रक्तार्बुदके लक्षण. | ५६७ |
| मांसार्बुद. | ,, |
| गलगण्डनिदान. | ५६८ |
| वातगलगण्डके लक्षण. | ५६९ |
| कफके गलगण्डके लक्षण. | ,, |
| मेदोज गलगण्डके लक्षण. | ,, |
| गलगण्डकी असाध्यता. | ,, |
| परिशिष्ट ( गण्डमालाके लक्षण. | ५७० |
| **अध्याय १२** | |
| **वृद्धि ( अंडवृद्धि ) उपदंश, श्लीपद निदान** | ,, |
| अंडवृद्धि. | ,, |
| वृद्धिका पूर्वरूप. | ५७१ |
| वायु आदि अंडवृद्धिका पृथक् २ वर्णन. | ,, |
| असाध्य अंडवृद्धिके लक्षण. | ५७२ |
| उपदंशनिदान. | ,, |
| वातादि उपदंशके पृथक् २ लक्षण. | ५७३ |
| परिशिष्ठ–फिरंगरोगनिदान. | ५७४ |
| तीन प्रकारके फिरंगरोगके पृथक् २ लक्षण. | ,, |
| श्लीपदनिदान. | ५७५ |
| वातादि श्लीपदके लक्षण. | ,, |
| **अध्याय १३** | |
| **क्षुद्ररोगनिदान** | ५७६ |
| अजगल्लिकादि ( ४४ ) क्षुद्ररोगोंके नाम. | ,, |
| चँवालीस क्षुद्ररोगोंके पृथक् २ लक्षण. | ५७७ |
| **अध्याय १४** | |
| **शूकदोषनिदान** | ५८५ |
| शूकदोषके हेतु तथा तिससे सार्षपिकादि ( १८ ) व्याधियोंकी उत्पत्ति. | ,, |
| इन सबके लक्षण. | ,, |
| **अध्याय १५** | |
| **भग्ननिदान** | ५८८ |
| संधिमुक्त. | ,, |
| कांडभग्न. | ५८९ |
| **अध्याय १६** | |
| **मुखरोगनिदान** | ५९२ |
| होठरोग. | ,, |
| दंतमूल ( मसूढोंके ) रोग. | ५९४ |
| दंतरोग. | ५९६ |
| जिह्वाके रोग. | ५९७ |
| जिह्वारोगोंके लक्षण. | ,, |
| तालुरोग. | ५९८ |
| कंठरोग. | ५९९ |
| सर्वमुखके रोग. | ६०२ |
| पूर्त्तिः | ६०४ |


इति श्रीसुश्रुतसंहितायाः सान्वयसटिप्पणीकसपरिशिष्ट भाषाटीकायां निदानस्थानं समाप्तम् ॥

| विषय. | पृष्ठांक. |
|---|---|


# अथ शारीरस्थानम् ।

## अध्याय १


| विषय. | पृष्ठांक. |
|---|---|
| **सर्वभूत चिंताशारीर** | ६०७ |
| संपूर्ण भूतादिकोंकी उत्पत्तिके हेतुका सविस्तर वर्णन. | ,, |
| प्रकृति और पुरुष के साधर्म्य तथा वैधर्म्यका कथन. | ६१२ |
| साधर्म्य. | ,, |
| प्रकृति और पुरुषके पृथक् २ लक्षण. | ,, |
| सात्विक, राजस और तामस ( जीवोंके ) मन के गुण. | ६१६ |
| पंच महाभूतोंके गुण. | ६१७ |


## अध्याय २


| विषय. | पृष्ठांक. |
|---|---|
| **शुक्रशोणितशुद्धिःशारीर** | ६१९ |
| दूषित शुक्रके लक्षण. | ,, |
| दूषित शुक्र और शोणितकी शुद्धिका उपाय | ६२० |
| शुद्ध शुक्रके लक्षण. | ६२२ |
| शुद्ध आर्तवके लक्षण. | ,, |
| असृग्दर ( रक्तप्रदर ) | ६२३ |
| उसका यत्न. | ,, |
| नष्टार्तव. | ,, |
| रजस्वलाकी कर्तव्यता. | ६२४ |
| लब्धगर्भाका कृत्य. | ६२८ |
| गर्भके चारहेतु. | ६२९ |
| शरीरके वर्णका कारण. | ,, |
| नेत्रोंका वर्ण. | ६३० |
| आसेक्यादिकी उत्पत्ति. | ६३१ |
| गर्भमें बालकके मलमूत्रादि न करने और न रोनेका कारण. | ६३३ |
| बालक गर्भमें श्वासादि कैसे लेता है. | ,, |


## अध्याय ३


| विषय. | पृष्ठांक. |
|---|---|
| **गर्भावक्रान्तिशारीर** | ६३४ |
| गर्भोत्पत्तिका वर्णन. | ,, |
| ऋतुमती स्त्रीके लक्षण | ६३६ |
| गर्भ रहनेका तात्कालिक लक्षण. | ६३७ |
| गर्भवती स्त्रीके लक्षण. | ,, |
| गर्भवतीका कृत्य. | ६३८ |
| प्रथमादि मासोंमें गर्भका रूप. | ,, |
| दौहृद न मिलने मिलनेके हानिलाभ. | ६३९ |
| दौहृदके फल. | ६४० |
| गर्भकी पुष्टि. | ६४१ |
| गर्भका कौन अंग पहले हो इसका विवेचन. | ६४२ |
| गर्भके पितृज मातृज रसज आदि अंश. | ६४३ |
| गर्भमें पुत्र पुत्री आदिकी परीक्षा. | ६४४ |
| गर्भके अंग प्रत्यंगोंकी सुंदरता असुंदरता. | ६४५ |


## अध्याय ४


| विषय. | पृष्ठांक. |
|---|---|
| **गर्भव्याकरणशारीर** | ,, |
| अग्न्यादिकोंकी प्राणसंज्ञा. | ,, |
| त्वचाओंका वर्णन. | ६४६ |
| परिशिष्ट. | ६४७ |
| कलाओंका वर्णन. | ६४८ |
| यकृत प्लीहा फुप्फुस और उडुंककी उत्पत्ति | ६५१ |
| अंत्रा ( अंतडियोंकी ) उत्पत्ति. | ६५२ |
| जिह्वाकी उत्पत्ति | ६५२ |
| स्रोतों ( द्वारों ) और पेशियोंकी उत्पत्ति | ,, |
| वृक्कआदिकी उत्पत्ति | ६५३ |
| निद्रा | ,, |
| तामसी निद्रा | ६५४ |
| स्वाभाविकी निद्रा | ,, |
| वैकारिकी निद्रा | ,, |
| दिनमें सोनेकी विधि और निषेध | ६५५ |
| दिनमें सोनेसे हानि | ६५६ |
| रातमें अधिक जागनेसे हानि | ,, |
| निद्रानाशका हेतु और यत्न | ६५७ |
| अतिनिद्राका प्रतीकार | ,, |
| रातमें जागना तथा दिनमें सोना किनको हित है | ६५८ |
| तंद्राका लक्षण | ,, |
| जृंभा | ,, |
| क्लम | ,, |
| आलस्य | ,, |
| उत्क्लेश | ६५९ |

| विषय. | पृष्ठांक. |
| --- | --- |
| ग्लानि | ६६९ |
| गौरव | ,, |
| प्रकृति | ६६० |
| वातप्रकृति | ६६१ |
| पित्तप्रकृति. | ,, |
| कफप्रकृति. | ६६२ |
| त्रिदोष प्रकृति. | ६६३ |
| प्रकारांतर. | ६६४ |
| ( प्रकारांतर ) से सात्विक, राजस, तामसप्रकृति | ,, |

## अध्याय ५

| विषय. | पृष्ठांक. |
| --- | --- |
| **शरीरसंख्या व्याकरणशारीर** | ६६७ |
| शरीरका वर्णन. | ,, |
| प्रत्यंग | ६६८ |
| शरीरके अवयवोंका संक्षिप्त वर्णन. | ,, |
| विस्तारसे वर्णन | ६६९ |
| आशय. | ६७० |
| अंत्रप्रमाण. | ,, |
| स्रोत ( द्वार ). | ,, |
| कंडरा. | ६७१ |
| जाल | ,, |
| कूर्च | ,, |
| मांसरज्जु | ६७२ |
| सेवनी. | ,, |
| अस्थिसंघात. | ,, |
| सीमंत. | ६७३ |
| अस्थिसंख्या. | ,, |
| पृथक् पृथक् गणना. | ,, |
| संधि. | ६७५ |
| स्नायु. | ६७६ |
| परिशिष्ट. | ६७८ |
| पेशी. | ६७९ |
| पेशियोंकी पृथक् २ गणना. | ,, |
| स्त्रियोंके आधिक पेशी. | ६८० |
| पेशियोंके स्वरूप. | ,, |
| गर्भशय्याका वर्णन. | ६८१ |
| मृतशरीर चीरकर देखनेकी विधि. | ,, |

## अध्याय ६

| विषय. | पृष्ठांक. |
| --- | --- |
| **प्रत्येकमर्मनिर्देशशारीर** | ६८३ |
| मर्मसंख्या. | ,, |
| मर्मोंके स्थानोंकी संख्या. | ,, |
| मर्मस्थानोंके नाम | ,, |
| मांसादि भेदसे मर्म. | ६८४ |
| पांच प्रकारके मर्म. | ६८५ |
| सद्यः प्राणहर मर्म. | ,, |
| कालान्तर प्राणहर और विशल्यघ्न मर्म. | ,, |
| वैकल्यकर मर्म. | ६८६ |
| रुजाकर मर्म. | ,, |
| मर्मस्थानोंमें प्राणोंकी स्थिति. | ,, |
| मर्मोंके निकट वेधनका प्रभाव. | ६८९ |
| पेट और छातीके मर्मका वर्णन. | ६९१ |
| पीठके मर्मस्थान. | ६९२ |
| कंठके जोतोंसे ऊपरके मर्मोंका वर्णन. | ६९४ |
| मर्म स्थानोंका प्रमाण. | ६९६ |

## अध्याय ७

| विषय. | पृष्ठांक. |
| --- | --- |
| **शिरावर्णनविभक्ति शारीर** | ६९९ |
| संपूर्ण शिरावोंका सविस्तर वर्णन. | ,, |
| शिराओंका सर्वदोष वहत्व. | ७०२ |
| शिराओंके रंग आदि. | ७०३ |
| वेधनके अयोग्य शिराओंका वर्णन. | ,, |

## अध्याय ८

| विषय. | पृष्ठांक. |
| --- | --- |
| **शिरा वेधन विधि शारीर** | ७०६ |
| शिराओंके वेधनका प्रकार. | ,, |
| पांवकी शिरा वेधन विधि. | ७०९ |
| हाथकी शिरा वेधन. | ,, |
| अंग विशेषकी शिरा वेधन. | ,, |
| शिरावेधनमें शस्त्रका प्रमाण. | ७१० |
| शिरावेधनका समय. | ,, |
| ठीक शिरा विधिके लक्षण. | ७११ |
| दूषित रक्त पहले निकलता है. | ,, |
| व्याधि विशेषपर शिरा वेधन. | ७१२ |
| अयोग्य शिरावेधके (२०) दूषण. | ७१४ |
| इनके लक्षण. | ,, |
| शिरावेधनकी प्रधानता. | ७१५ |

| विषय. | पृष्ठांक. |
|---|---|
| **अध्याय ९** | |
| **धमनीव्याकरणशारीर** | **७१७** |
| धमनियोंका वर्णन. | ,, |
| ऊर्द्धगामिनी धमनियोंका कथन. | ७१८ |
| अधोगामिनी धमनियोंका वर्णन. | ७१९ |
| तिर्य्यग्गामिनी आदि धमनियोंका वर्णन. | ७२० |
| स्रोतोंके मूल विद्धलक्षणोंका वर्णन. | ७२२ |
| **अध्याय १०** | |
| **गर्भिणीव्याकरणशारीर** | **७२४** |
| गर्भिणीके वर्त्ताओंका वर्णन. | ,, |
| सूतिकागार विधि. | ७२६ |
| अकाल प्रवाहणके दोष. | ७२८ |
| प्रसवमें विलम्ब हो तो उपचार. | ,, |
| जन्मोत्तर विधि. | ७२९ |
| प्रसूताके नियम. | ७३० |
| अपरायातन. | ७३२ |
| मक्कल रोगके लक्षण. | ,, |
| मक्कलका यत्न. | ७३३ |
| नामकरण. | ७३४ |
| योग्य धात्री ( दाय ) के लक्षण. | ,, |
| प्रथम स्तनपान विधि. | ७३५ |
| दुष्ट दुग्धके लक्षण. | ७३७ |
| बालकके रोग जाननेकी रीति. | ,, |
| बालकोंकी औषधोंकी मात्रा. | ७३८ |
| काल छुटकने कायत्न. | ७३९ |
| नाभिपाक और गुदापाक. | ,, |
| बालकोंका वर्त्ताव. | ७४० |
| अन्नप्राशन. | ७४१ |
| बालग्रह पीडितके सामान्य लक्षण. | ,, |
| छोटी अवस्थामें गर्भाधानका निषेध. | ७४२ |
| गर्भस्राव आदिकी चिकित्सा. | ७४३ |

**इति श्री पं० मुरलीधरशर्म राजवैद्य विरचितसुश्रुतसंहितायां सान्वयसटिप्पणिकसपरिशिष्टभाषाटीकायां शारीरकस्थानं समाप्तम् ।**

| विषय. | पृष्ठांक. |
|---|---|
| **दशमोऽध्यायः ।** | |
| **डाक्टरीमतसे शारीरक** | **७५१** |
| परिशिष्ट भाग १ | ,, |
| डाक्टरी मतसे संक्षिप्त शारीरक. | ,, |
| शिर–( ब्रेन ) | ,, |
| दिमागका अन्य शारीरक अवयवोंसे संबंध. | ७५२ |
| एलीमिंटरी कनाल ( आहार नलका ). | ७५४ |
| इसाफेगस. | ,, |
| इस्टमक. | ,, |
| इसमास इंटी स्टाइंस. | ७५५ |
| लार्ज इंटिस्टाइंस. | ,, |
| श्वाससंबंधी अवयव. | ७५६ |
| लंग्स. | ,, |
| लिवर. | ७५७ |
| गाल ब्लेडर. | ७५८ |
| स्पिलीन. | ,, |
| पैंक्रे आस. | ,, |
| यूरेनरी आरगेंस. | ७५९ |
| यूरेटर हालवां. | ,, |
| यूरेनरी ब्लैडर. | ,, |
| पैनिस. | ७६० |
| टिसटी किल्स. | ,, |
| यूटरस. | ,, |
| अस्थियोंकी संख्या. | ७६१ |
| शरीरकी त्वचा. | ,, |
| डाक्टरी मतसे संक्षिप्त रोग गणना. | ७६२ |
| यूनानी मतसे संक्षिप्त शारीरक. | ७६४ |
| परिशिष्ट भाग २. | ,, |
| नेत्र ( चश्म ). | ७६५ |
| नेत्ररोग. | ,, |
| पलकोंके रोग. | ७६६ |
| कान ( गोश ) | ,, |
| कानके रोग. | ,, |
| नाक ( बीनी ) | ,, |
| नाकके रोग. | ,, |
| मुंह जबान और दांत. | ,, |
| इनके रोग. | ७६७ |

| विषय. | पृष्ठांक. |
|---|---|
| होठोंके रोग. | ७६७ |
| दंतरोग. | ” |
| मसूढोंके रोग. | ” |
| हलकका बयान. | ” |
| सीना और फेफडे. | ७६८ |
| सीना फेफडे और पँसलियोंके रोग. | ” |
| ( कलब–दिल. ) | ७६९ |
| दिलके रोग. | ” |
| ( जिगर–यकृत. ) | ” |
| जिगरसे होनेवाले रोग. | ७७० |
| तिहाल. | ७७१ |
| तिल्लीके रोग. | ” |
| मेदा आमाशय. | ” |
| मेदेके रोग. | ७७२ |
| अमआ. | ७७३ |
| अँतडियोंके रोग. | ७७४ |
| मिकअद. | ” |
| गुदाके रोग. | ” |
| वृक्क. | ” |
| गुरदोंके रोग. | ” |
| मसाना. | ७७५ |
| मसानेके रोग. | ” |
| कुजेवा. | ” |
| खुसिये. | ७७६ |
| रहम. | ” |
| रहमके रोग. | ” |
| यूनानी प्रकीर्ण रोगोंका संक्षेप वर्णन. | ७७७ |
| यूनानीकी प्रकीर्ण बातें. | ७७८ |
| सबका सारांश और ऐक्य. | ७८९ |
| परिशिष्ट भाग. | ” |


इति विषयानुक्रमणिका समाप्ता।

श्रीः ।

# सुश्रुतसंहिता ।

## निदानस्थानम् ।

### प्रथमोऽध्यायः ।

अथातो वातव्याधिनिदानं व्याख्यास्यामः ।

अब यहांसे ( सूत्रस्थानके ) अगाड़ी ( निदान स्थानमें ) ( प्रथम ) वात व्याधियोंके निदानका व्याख्यान करते हैं ॥

धन्वंतरिं धर्मभृतां वरिष्ठममृतोद्भवम् । चरणावुपसंगृह्य सुश्रुतः परिपृच्छति ॥ १ ॥ वायोः प्रकृतिभूतस्य व्यापन्नस्य च कोपनैः । स्थानं कर्म च रोगांश्च वद मे वदतांवर ॥ २ ॥

धार्मिकोंमें श्रेष्ठ अमृतके साथ उत्पन्न हुवे ऐसे धन्वंतरि भगवान्‌के दोनों चरण पकड़कर महर्षि सुश्रुत पूँछते भये ॥ १ ॥ हे व्याख्याताओंमें श्रेष्ठ भगवन् प्रकृतिभूत ( स्वाभाविक ) वायुका तथा व्यापन्न ( विकारको प्राप्त हुई ) कोपन पदार्थोंकरके कोपको प्राप्त हुई वायुका स्थान कर्म और गुण ( विस्तारपूर्वक ) मेरे प्रति वर्णन करो ॥ २ ॥

तस्य तद्वचनं श्रुत्वा प्राब्रवीद्भिषजांवरः । स्वयंभूरेष भगवान् वायुरित्यभिशब्दितः ॥ ३ ॥ स्वातंत्र्यान्नित्यभावाच्च सर्वगत्वात्तथैव च । सर्वेषामेव सर्वात्मा सर्वलोकनमस्कृतः ॥ ४ ॥ स्थित्युत्पत्तिविनाशेषु भूतानामेष कारणम् । अव्यक्तो व्यक्तकर्मा च रूक्षः शीतो लघुः खरः ॥ ५ ॥ तिर्यग्गो द्विगुणश्चैव रजोबहुल एव च । अचिंत्यवीर्यो

---

* हेतुलिंगौषधज्ञानबीजभूतेन सूत्रस्थानेन संक्षिप्तोद्दिष्टस्य हेतुलिंगौषधस्य विवरणे सर्वाण्येव स्थानानि प्रस्तुतानि तेषु च प्रस्तुतेषु स्वाधिकाराणां अत्यंतप्रत्याधीनां हेतुलक्षणप्रतिपादकतया निदानस्थानस्य प्रारंभः तत्रापि दोषाणां वातस्य प्रधानत्वात्तद्व्याधिहेतुलक्षणाभ्यां प्राक् प्रतिपादनं युज्यते ॥

( श्लो० १ ) अमृतोद्भवमिति अमृतेन सार्द्धं उद्भवो यस्य तम् ॥

( श्लो० २ ) वायोः " प्रकृतिभूतस्य " स्वभावस्थितस्य " व्यापन्नस्य " विकृतस्य कोपनैरित्यगुणकर्माणि ॥

( श्लो० ५ ) रूक्षलघुशीतदारुणखरविशदाः षडिमे वातगुणाः भवंतीति ( चरकः ) ॥

दोषाणां नेता रोगसमूहराट् ॥ ६ ॥ आशुकारी मुहुश्चारी पक्वाधान गुदालयः । देहे विचरतस्तस्य लक्षणानि निबोध मे ॥ ७ ॥

इस प्रकार सुश्रुतके वचन सुनकरके वैद्योंमे श्रेष्ठ श्री धन्वंतरीजी बोलते भये कि यह वायु स्वयंभूहै (परमाणु रूप है ) और भगवान् ( ऐश्वर्यवान् )है ऐसे कहा जाता है ॥ ३ वायुको स्वतंत्रता होनेसे और नित्यभाव ( नित्यता ) होनेसे और सर्वत्र गमनशक्ति होनेसे सब जगत्के जीवोंका सर्वात्मा है और सब लोकोंकरके नमस्कार किया हुवाहै ॥ ४ ॥ प्राणियों ( जीवों ) की उत्पत्ति और स्थिति तथा विनाशका यही वायुही कारणहै स्वयं वायु अव्यक्त ( अप्रकट )है और प्रकट कर्मोंका करनेवालाहै रूक्षहै शीतलहै हलकाहै खरखराहै ॥ ५ ॥ तिर्यग्गामी ( तिरछा चलनेवाला )है दो गुणवालाहै ( शब्द और स्पर्श गुणवालाहै ) और ( गुणत्रयात्मक होकर ) रजोगुण प्रधानहै और अचिंत्य पराक्रमवालाहै और सब दोषों कफ पित्त रक्तादिका प्रेरण करनेवालाहै और रोगोंके समूहका राजाहै ॥ ६ ॥ शीघ्र प्रभाव करनेवाला है और वारंवार विचरनेवालाहै विशेष करके पक्वाशय और गुदामें वास करता है ( यह प्रकृतिस्थ वायुके गुणस्थानादि कहे हैं ) संपूर्ण देहमें विचरनेवाले इस वायुके लक्षण ( विस्तार पूर्वक ) मेरेसे श्रवण करो ॥ ७ ॥

## शुद्धवायुके कर्म ।

दोषधात्वग्निसमतां संप्राप्तिं विषयेषु च । क्रियाणामानुलोम्यं च करोत्यकुपितोऽनिलः ॥ ८ ॥

विना कुपित हुवा अर्थात् शुद्ध निर्विकार वायु सब दोषोंकी समता और सब धातुओंकी समानता और अग्नि जठराग्निकी समानता करताहै ( अर्थात् क्षय वृद्धि किसीको नहीं होने देता जिससे शरीर स्वस्थ और प्रसन्न रहताहै ) तथा सब विषयोंमें ठीक २ संप्राप्ति होतीहै और सम्पूर्ण क्रियाओंमें संप्राप्ति ( करण शक्ति और उत्साह और प्रीति ) होतीहै तथा अनुलोमता ( मल मूत्र स्वेदादिकोंकी ठीक प्रवृत्ति ) होतीहै ॥ ८ ॥

यथाग्निः पञ्चधा भिन्नो नामस्थानात्मकर्मभिः । भिन्नोऽनिलस्तथा ह्येको नामस्थानक्रियामयैः ॥ ९ ॥ प्राणोदानौ समानश्च व्यानश्चापान एव च । स्थानस्था मारुताः पंच यापयन्ति शरीरिणम् ॥ १० ॥

जैसे नाम और स्थान तथा कर्मोंकरके अग्नि ( पित्त ) पाँच प्रकारसे विभक्त हुवाहै उसीभांत एक वायुभी नाम और स्थान तथा क्रिया और रोगोंकरके पांच प्रकारसे विभक्त है ॥ ९ ॥ प्राण उदान समान व्यान और अपान ऐसे पांच

( श्लो० ९ ) यथा पाचकरंजकालोचकभ्राजकसाधकभेदैः पंचधा पित्तं विभक्तं तथैव वायुरपि ॥

प्रकारका पांच स्थानोंमें स्थित हुवा वायु जीवोंके शरीरोंको धारण करताहै ( धारण किये रहताहै ) ॥ १० ॥

## प्राणवायु ।

वायुर्यो वक्त्रसंचारी सप्राणो नाम देहधृक्।सोन्नं प्रवेशयत्यंतः प्राणांश्चाप्यवलंबते । प्रायशः कुरुते दुष्टो हिक्काश्वासादिकान्गदान् ॥ ११ ॥

जो वायु मुखद्वारा बाहर और भीतर गमन करता है वह प्राणनामक वायु देहका धारण करनेवाला है और वही 'प्राणवायु अन्नको भींतर प्रवेश करता है और वही प्राणों ( जीव ) को अवलम्बन करता है अथवा प्राणों अग्न्यादिकको अथवा प्राणों बल ओजादिको अवलंबन करता है और यदि यह प्राणवायु दुष्ट हो जाय बिगड़जाय तब हिचकी श्वास आदि रोग उत्पन्न करता है ॥ ११ ॥

## उदानवायु ।

उदानो नाम यस्तूर्द्ध्वमुपैति पवनोत्तमः।तेनभाषितगीतादिविशेषो भिप्रवर्त्तते । ऊर्द्ध्वजत्रुगतान्रोगान्करोति च विशेषतः ॥ १२ ॥

जो पवनोंमें श्रेष्ठ ऊपरको गमन करता है वह उदान नामक वायु है उस करके मनुष्य संभाषण गीतादिकके विषयमें प्रवर्त होता है और यही दुष्ट हो तो ऊर्द्ध्व-जत्रुगत रोग नयन घ्राण कर्ण और शिरके रोग विशेष करके करता है चकारसे कास स्वरभेदादिभी करता है ॥ १२ ॥

आमपक्वाशयचरः समानो वह्निसंगतः । सोन्नं पचति तज्जांश्च विशेषा न्विविनक्ति हि ॥ गुल्माग्निसंगातीसारप्रभृतीन्कुरुते गदान् ॥ १३ ॥

---

( श्लोक ११ ) यो वायुर्वक्त्रसंचारी इत्यत्र वक्त्रसंचारस्योपलक्षणं तेन मूर्द्धोरःकण्ठनासिका अपि प्राणस्य स्थानमिति डल्हनः। वाग्भटस्तु इत्याह प्राणो मूर्द्धन्यवस्थितः कंठोरश्चरो बुद्धीन्द्रियहृदयमनोधमनीधारणष्ठीवनक्षव-थूद्गारश्वासोच्छ्वासान्नप्रवेशादिक्रियः इति केचिदित्याहुः प्राणस्य स्थानं हृदयमेवेति केचित्प्राणस्य स्थानं नाभिरि-ति वदंति यथा नाभिस्थः प्राणपवनः इति शार्ङ्गधरः। प्राणांश्चाप्यवलंबते इति प्राणान् अग्न्यादीन् अवलंबतेस्वक्रिया-सु योजयति गयदासार्यस्तु एवं मन्यते प्राणानामग्निसोमादीनामधिष्ठानमवलंबनवचनेन चाधारभूतहृदयाद एवोच्य ते अतएव प्राणानाबलंबनेन मरणमूलत्वमुच्यते यदुक्तं श्रुतौ यथा सैंधवोश्वःशंकुमुत्पाट्य धावति तद्वत् प्राणो ह्यद्य: सर्वान्वायूनुत्पाट्य प्रयाणकाले धावति ॥

( श्लोक १२ ) ऊर्द्ध्वमुपैति ऊर्द्ध्वं गच्छति " उदानस्य स्थानम् " पुनरनुक्तमप्यस्य नाभ्युरःकंठानि इति डल्हनः वाग्भटस्त्वित्याह " उदान " उरस्यवस्थितः कण्ठनासिकानाभिचरः वाक्प्रवृत्तिप्रयत्नौजोबलवर्णस्रोतः प्रीणनधृ-तिस्मृतिमनोविबोधनादिक्रियः इति । उदानस्य स्थानं कण्ठमेवेति केचित् । क्रुद्ध ऊर्द्ध्वजत्रुगतान् रोगान् करोति

( श्लोक १३ ) आमपक्वाशयचर इति आमस्य पक्वं आमपक्वं तस्याशयं पच्यमानाहाराशय इत्यर्थः। तत्र चरतीति ( डल्हनः ) वह्निसंगतः अग्निसहायवानिति अग्नि संधुक्षण इत्यर्थः तज्जान् अन्नपाकजान् रसदोषमूत्रपुरीषाणि विविन क्ति पृथक् करोति । तस्य स्थानम् । नाभिरितिकेचित् वाग्भटस्तु इत्याह समानोन्तरग्निसमीपस्थितस्तत्संधुक्षणः पक्वामाशयदोषमलशुक्रार्तवाम्बुवहस्रोतोविचारी तदवलंबनात्धारणपाचनविवेचनकिट्टाधोनयनक्रियः ॥

विकृतिः शुक्रगेऽनिलो हस्तपादशिरोधातूंस्तथा सञ्चरति क्रमात् ॥ २५ ॥ व्याप्नुयाद्वाखिलं देहं वायुः सर्वगतो नृणाम् । स्तंभनाक्षेपणस्वापशोफ शूलानि सर्वगः ॥ २६ ॥

स्नायु ( नसों ) में प्राप्त हुवा वायु स्तंभ ( नसका अकड़जाना ) तथा कांपना और शूल और आक्षेप ( चलायमान होना ) इत्यादि रोग करताहै और संधियोंमें प्राप्त हुवा वायु संधियोंको मार देताहै तथा संधियोंमें शूल और सूजन पैदा करताहै ॥ २३ ॥ अस्थियोंमें प्राप्त हुवा वायु हाडोंको सुखा देताहै हडफूटनसी करताहै तथा हाडोंमें शूल (चीस) पैदा करताहै मज्जामें स्थित यदि कुपित वायु हो तब उसमें ऐसी पीडा हो जो कभी शांत नहो ॥ २४ ॥ वीर्यप्राप्त ( कुपित ) वायु हो तो वीर्यकी प्रवृत्ति नहींहो अथवा अति प्रवृत्तिहो अथवा वीर्यमें विकारहो और सारे शरीरमें वायु कुपित हो तब हाथों पावों शिर तथा रक्तादि सब धातुओंमें क्रमसे विचरताहै अथवा सारे शरीरमें व्याप्त होताहै और यह सब शरीरमें कुपित हुवा वायु मनुष्योंको स्तंभन ( शरीर जकड़जाना ) तथा आक्षेपण ( उठ उठकर गिरजाना ) शरीर सुन्न पड़जाना या शरीर सूजजाना या शरीरमें दरद होना ये रोग पैदा करताहै ॥ २५ ॥ २६ ॥

स्थानेषूक्तेषु मिश्रश्च संमिश्राः कुरुते रुजः । कुर्य्यादवयवप्राप्तो मारुत स्तत्तद्विभितान्गदान् ॥ २७ ॥

उपरोक्त स्थानोंमें यदि मिश्र ( कफ पित्तादिसे मिला ) वा[illegible] तो मिलीहुई व्याधियां उत्पन्न करताहै तथा अवयवों ( अंग प्रत्यंग ) में प्राप्त [illegible] वायु वहाँ वहाँ उसी उस प्रकारकी व्याधियोंको करताहै ॥ २७ ॥

दाहसंतापमूर्च्छाः स्युर्वायौ पित्तसमन्विते । शैत्यशोफगुरुत्वानितस्मिं न्नेवं कफावृते ॥ २८ ॥ सूचीभिरिव निस्तोदः स्पर्शद्वेषः प्रसुप्तता । शेषाः पित्तविकाराः स्युर्मारुते शोणितान्विते ॥ २९ ॥

यदि वायु पित्तसे मिला हो तो दाह संताप और मूर्च्छा आदि रोग होते हैं और जो वायु कफ करके संयुक्त हो तो शीतता शोथ तथा गुरुता ( भारीपन ) आदि रोग होते हैं ॥ २८ ॥ यदि वायु रक्तसे मिश्रित हो तो सूई चभोनेकिसी पीडा

( श्लो० २५ ) हस्तपादादिशिरः क्रमात् वायुस्तथा संचरति यथा अखिलं देहं व्याप्नुयात् तथा अधिकृतात् क्रमात् संचरति यथा च सर्वगतो वा भवति सर्वधातुग श्च भवतीत्यर्थः ( इति डल्लनः ) ॥

( श्लो० २७ ) मिश्रः पित्तदाहादि कार्यलिंगदर्शनाच्च पित्ताद्यावरणं ज्ञेयं केवलस्य वायोः शीतस्वभावत्वाद्दाहः [illegible] इति ॥

( श्लो० २८ ) [illegible] पित्तसमन्विते दाहसंतापादयो भवंति तथा च कफान्विते शैत्यगौरवादयश्च ॥

होती है और स्पर्श बुरा लगता है ( अर्थात् हाथ नहीं लगाया जाता ) अथवा प्रसुप्तता ( शरीरका सुन्न पड़जाना या सो जाना ) तथा और पित्तके विकार दाह आदिभी होते हैं ॥ २९ ॥

**प्राणे पित्तावृते छर्दिर्दाहश्चैवोपजायते । दौर्बल्यं सदनं तंद्रा वैवर्ण्यं च कफावृते ॥ ३० ॥ उदाने पित्तसंयुक्ते मूर्च्छादाहभ्रमक्लमाः । अस्वेदहर्षौ मन्दाग्निः शीतस्तंभौ कफावृते ॥ ३१ ॥**

प्राणवायु पित्तसे आच्छादित हो जानेसे छर्दि तथा दाह आदि होता है और यदि प्राणवायु कफसे आच्छादित हो तो दुर्बलता तथा थकान तथा तंद्रा और विवर्णता ( रूप बिगड़जाना ) आदि होते हैं ॥ ३० ॥ उदान वायु पित्तसे युक्त हो तो मूर्च्छा दाह भ्रम तथा क्लम ( घुमेरसी ) होती हैं और जो उदान कफसे संयुक्त हो तो पसीने न आना और हर्ष न होना अथवा हर्ष ( रोमहर्ष ) तथा मंदाग्नि और शीत तथा स्तंभ ( अकडाव ) होता है ॥ ३१ ॥

**समाने पित्तसंयुक्ते स्वेददाहौष्ण्यमूर्च्छनम्। कफाधिकं च विण्मूत्रं रोमहर्षः कफावृते ॥ ३२ ॥ अपाने पित्तसंयुक्ते दाहौष्ण्यं स्यादसृग्दरम् । अधःकाये गुरुत्वं च तस्मिन्नेवकफावृते ॥ ३३ ॥ व्यानेपित्तावृतेदाहो गात्र विक्षेपणं क्लमः। गुरूणि सर्वगात्राणि स्तंभनं चास्थिपर्वणाम्। लिङ्गं कफावृते व्याने चेष्टास्तंभस्त थैव च ॥ ३४ ॥**

जो समान वायु पित्तकरके संयुक्त हो तो पसीने अधिक आवें दाह हो गरमी हो और मूर्च्छन ( बेहोशी ) हो और यदी समान वायु कफयुक्तहो तो कफकी अधिकता और मलमूत्र ( तथा स्त्रियोंके आर्तव )की प्रवृत्तिहो और रोमहर्षहो॥ ३२॥ अपान वायु पित्तसे संयुक्त हो तो दाह गरमी और रक्तकी प्रवृत्तिहो ( अधोमार्गसे रक्तागमहो ) और जो अपान कफयुक्त हो तो नीचेके अंगोंमें भारीपना हो ॥ ३३ ॥ व्यानवायु पित्तसे युक्तहो तो दाह और अंगोंका देदे मारना और क्लम ( बेचैनी ) हो और यदि व्यानवायु कफयुक्तहो तो सब गात्र भारीहों और अस्थि और जोड़ोंमें अकड़ाव हो तथा चेष्टाओंमें रुकाव होना ये लक्षण होते है ॥ ३४ ॥

## वातरक्त ।

**प्रायशः सुकुमाराणां मिथ्याहारविहारिणाम्। शोकाच्च प्रमदामद्यव्यायामैश्चातिपीडनात् ॥ ३५ ॥ ऋतुसात्म्यविपर्य्यासात्स्नेहादीनां च विभ्रमात् । अव्यवाये तथा स्थूले वातरक्तं प्रकुप्यति ॥ ३६ ॥**

प्रायः विपरीत आहार विहार करनेवाले कोमल मनुष्योंके शोकसे अति स्त्रीसंगसे अति मदिरा पीनेसे अतिपरिश्रमसे तथा ऋतुविरुद्ध आहार विहार सेवनसे तथा स्नेह

पानादि ( स्नेहपान वमन विरेचन बस्ति आदि ) में अनुचित व्यवहार होनेसे तथा ( गृहस्थी होकर ) स्त्रीसंग न करनेवाले और स्थूल शरीरवाले मनुष्योंके वायु और रुधिर ( मिलकर ) कुपित होजातेहैं ॥ ३५ ॥ ३६ ॥

हस्त्यश्वोष्ट्रैर्गच्छतोऽन्यैश्च वायुः कोपं यातः कारणैः सेवितैः स्वैः । तीक्ष्णोष्णाम्लैः क्षारशाकादिभोज्यैः संतापाद्यैर्भूयसा सेवितैश्च ॥ ३७ ॥ क्षिप्रं रक्तं दुष्टिमायाति तच्च वायोर्मार्गं संरुणद्ध्याशु यातः क्रुद्धोऽत्यर्थं मार्गरोधात्स वायुरत्युद्रिक्तं दूषयेद्रक्तमाशु ॥ ३८ ॥ तत्संपृक्तं वायुना दूषितेन तत्प्राबल्यादुच्यते वातरक्तम् । तद्वत्पित्तं दूषितेनासृजाक्तं श्लेष्मा दुष्टो दूषितेनासृजाक्तः ॥ ३९ ॥

हाथी घोड़े ऊंट आदिकी सवारीपर अधिक चलनेसे अथवा अन्य वातकारक कारणोंके सेवन करनेसे वायु कोपको प्राप्त होता है और तीक्ष्ण गरम खट्टे खारे शाकादि तथा भोजनोंके खानेसे और वारंवार संताप आदिके सेवन करनेसे शीघ्रही रुधिर दुष्टताको प्राप्त होता है और वह कुपित हुआ दुष्ट रक्त शीघ्रचारी वायुके मार्गको रोक लेता है और फिर मार्ग रुक जानेसे अत्यंत कुपित हुआ वायु अति बढे दुष्ट रक्तको औरभी दूषित कर देता है ॥ ३७ ॥ ३८ ॥ दूषित वायु करके मिला हुआ दूषित जो रक्त उसमें यदि वायुकी प्रबलता है तो वह वाताधिक वातरक्त कहलाता है और यदि दूषित रक्तमें पित्त कुपित होकर मिलगया है तो पैत्तिक वातरक्त कहलाता है और यदि उस दूषित रक्तके संग दुष्ट हुआ कफ मिला है तो वह श्लैष्मिक वातरक्त कहलाता है ॥ ३९ ॥

## वातरक्त लक्षण ।

स्पर्शोद्विग्नौ तोदभेदप्रशोषस्वापोपेतौ वातरक्तेन पादौ । पित्तासृग्भ्यामुग्रदाहौ भवेतामत्यर्थोष्णौ रक्तशोफौ मृदू च ॥ ४० ॥ कंडूमंतौ श्वेतशीतौ सशोफौ पीनस्तब्धौ श्लेष्मदुष्टे तु रक्ते । सर्वैर्दुष्टे शोणिते चापि दोषाः स्वं स्वं रूपं पादयोर्दर्शयन्ति ॥ ४१ ॥

" वातिक वातरक्त हो तो " दोनों पावोंमें स्पर्शसे उद्विग्न हो दरद हो भेद ( भेदनकीसी पीड़ा अर्थात् कटेसे जाँय ) और शुष्कता हो तथा स्वापयुक्त हों ( पैर सोंगमें होजायँ ) और यदि "पैत्तिक तथा रक्ताधिक्य वातरक्त हो तो" पैरोंमें उग्र दाहहो और अत्यंत गरम हों रक्तता और सूजनहो ॥ ४० ॥ तथा कफ दुष्ट ( कफाधिक वातरक्त हो तो दोनों पैरोंमें खाजहो श्वेत रंगहो शीतल और शोथयुक्तहों पुष्ट और कठिन हों और यदि सब दोषोंसे दूषित रक्तवाला वातरक्तहो तो अर्थात् सन्निपातज वातरक्तहो तो पैरोंमें सबही वातादि दोष अपना अपना रूप दिखावें ॥ ४१ ॥

## पूर्वरूप ।

**प्राग्रूपे शिथिलौ स्विन्नौ शीतलौ सविपर्ययौ । वैवर्ण्यतोदसुप्तत्वगुरुत्वैरपि समन्वितौ ॥ ४२ ॥**

यदि दोनों पाँव शिथिलहों पसीना बहुत आवे शीतलहों अथवा इसके विपरीत गरम रहें पसीना नहीं आवे और विवर्णता होजाय दरद रहे पैर सोंवे पैरोंमें बहुत भारीपनहो तथा दाहहो तो वातरक्तका पूर्वरूप जानना ( अर्थात् जिसके ये लक्षण हों तो जानिये कि इसके वातरक्तका रोग होगा ) ॥ ४२ ॥

**पादयोर्मूलमास्थाय कदाचिद्धस्तयोरपि । आखोर्विषमिव क्रुद्धं तद्देहमनु सर्पति ॥ ४३ ॥**

यह वातरक्त पैरोंसे आरंभ होकर और कभी हाथोंसे आरंभ होकर विषैले मूषिकके विषके समान क्रुद्ध होकर सब देहमें गमन करताहै ( अर्थात् सारे शरीरमें फैल जाताहै ) ॥ ४३ ॥

## साध्यासाध्यता ।

**आजानुस्फुटितं यच्च प्रभिन्नं प्रस्रुतञ्च यत् । उपद्रवैश्च यज्जुष्टं प्राणमांसक्षयादिभिः शोणितं तदसाध्यं स्याद्याप्यं संवत्सरोत्थितम् ॥ ४४ ॥**

जानुपर्यंत जो फूट निकलाहो फटगयाहो झिरने लगाहो बलमांस क्षयादि उपद्रवों युक्तहो वह वातरक्त असाध्य हुवा जानो और एकवर्ष पहलेका याप्य होताहै ॥ ४४ ॥

## आक्षेपक वायु ।

**यदा तु धमनीः सर्वाः कुपितोऽभ्येति मारुतः तदा क्षिपत्याशु मुहुर्मुहुर्देहं मुहुश्चरः । मुहुर्मुहुस्तदाक्षेपादाक्षेपक इति स्मृतः ॥ ४५ ॥**

जब कुपित हुवा वायु सब नाडियोंमें प्राप्त होता है तब शीघ्र वारंवार शरीरको गिरा देता है और वारंवार संचार करता है और वारंवार आक्षेपण ( गिराने ) से इसे आक्षेपक कहते हैं ॥ ४५ ॥

## अपतानक, दंडापतानक, वायु ।

**सोपतानकसंज्ञो यः पातयत्यन्तरान्तरा ॥ ४६ ॥**

**कफान्वितो भृशं वायुस्तास्वेव यदि तिष्ठति। स दंडवत्स्तंभयति कृच्छ्रो दंडापतानकः ॥ ४७ ॥**

---

( श्लोक ४३ ) " वातरक्तस्योपद्रवाः " अस्वप्नारोचकश्वासमांसकोथशिरोग्रहाः । मूर्च्छायां मदरुक्तृष्णाज्वर-मोहप्रवेपकाः । हिक्कायां गुल्मवीसर्पपाकतोदभ्रमक्लमाः । अंगुलीवक्रतास्फोटदाहमर्मग्रहार्बुदाः ॥ ( मा. नि. )

( श्लोक ४७-४८ ) यः आक्षेपकोऽन्तरान्तरापातयति सोपतानक इत्यर्थः ( इतिडल्हनः ) तास्वेव सर्वासु धमनीषु भृशं वायुस्तिष्ठतीति कृच्छ्रः कष्टसाध्यःसएवापतानकः। अपतानकश्चिधा दंडापतानकः, अंतरायामः, बहिरायाम-श्च तत्र दंडापतानकलक्षणमाह कफान्वितो भृशमित्यादि ( इति डल्हनः )

जो आक्षेपक नजीक २ गिरावे वह अपतानक वायु है ॥४६ ॥ और यदि नाडियोंमें कफयुक्त वायु हो तो मनुष्यको दंडकी तुल्य स्तंभित कर गिराता है इसे दंडापतानक कहते हैं यह कष्टसाध्य है ॥ ४७ ॥

**हनुग्रहस्तदात्यर्थं सोऽन्नं कृच्छ्रान्निषेवते ॥ ४८ ॥**

उस अपतानकमें ठोडी अत्यंत स्तंभित हो जाती है जिससे मनुष्य बड़े कष्टसे अन्न आदि खा सकता है ( और कभी तो मुख खुलाही रह जाता है और कभी भिंचा रह जाताहै और कभी अध भिंचा ) कई इसका यह अर्थ करतेहैं कि जो बहुतही कष्टसे अन्नादि खा सके ( अर्थात् मुख खुले मूँदे नहीं ऐसी ठोडीकी नसें अकड़ जायँ ) तो उसे हनुग्रह ( या हनुस्तंभ ) रोग कहतेहैं ॥४८॥

सारांश यह कि कई तो अपतानकके अन्तर्गत इसे मानते हैं और कई पृथक् अपतानकके तीन भेद कई इस प्रकार मानते हैं १ दंडापतानक, २ अंतरायाम ३ बहिरायाम ॥

**धनुस्तुल्यं नमेद्यस्तु स धनुस्तंभसंज्ञकः । अंगुलीगुल्फजठरहृद्वक्षोगलसंश्रितः ॥ ४९ ॥ स्नायुप्रतानमनिलो यदा क्षिपति वेगवान् । विष्टब्धाक्षः स्तब्धहनुर्भग्नपार्श्वः कफं वमन् ॥ ५० ॥ अभ्यंतरं धनुरिव यदा नमति मानवः। तदा सोऽभ्यंतरायामं कुरुते मारुतो बली ॥ ५१ ॥**

जब यह अपतानक वायु धनुषकी भांत शरीरको नवा दे ( टेढा कर देवे ) तब इसे धनुस्तंभ(धनुषवायु ) कहते हैं इस धनुस्तंभके दो भेद हैं १ अंतरायाम २ बहिरायाम अंगुली टकने पेट हृदय छाती गल इन सब स्थानोंमें आश्रित हुवा वायु ( भीतरकी ) नसोंके विस्तारमें प्राप्त होकर जब वेगपूर्वक शरीरको कंपावे या गिरावे तब नेत्र स्तंभित ( पथरायेसे ) हो जाय ठोडी अकडजाय ( अर्थात् मुह खुला या भिंचा रह जाय ) पँसलियां टूटने लगें मुहसे झागले या कफ गिरे ॥ फिर यदि मनुष्य भीतरको ( मुख नाभिकी ओड़ ) धनुषके आकार नवे ( टेढा हो ) और बलवान वायु भीतरको शरीर नवावे तो उसे अंतरायाम कहते हैं ॥ यह " अंतरायाम " शिरसे पैरतक भीतरली ओड ( मुख छाती नाभि पांवके पंजेकी तरफ ) की नसोंमें वायु व्याप्त होनेसे होता है ॥ ४९ ॥ ५० ॥ ५१ ॥

**बाह्यस्नायुप्रतानस्थो बाह्यायामं करोति च। तमसाध्यं बुधाः प्राहुर्वक्षःकट्यूरुभंजनम् ॥ ५२ ॥**

( श्लोक ४८ ) हनुग्रहस्तु दंडापतानके अन्यत्रापि वायोः स्यादिति ( नि० सं० )

( श्लो० ५२ ) बाह्यप्रतान स्नायुविस्तारम् । बाह्यस्नायुप्रतानस्थ इति बाह्यस्नायवः पादमूलपिंडिकाकटी पृष्ठग्रीवापार्श्वगता ॥

यदि वही वायु ( पिंडली टकने पृष्ठ वंश और ग्रीवा ) की बाहरकी ओर नसोंके विस्तारमें प्राप्त हो तो मनुष्यको बाहरकी तरफ पीठकी तरफ धनुषाकार नवा देता है इसे बाह्यायाम या बहिरायाम कहते हैं इसे वैद्य असाध्य कहते हैं क्यों कि इसमें छाती कमर ऊरु आदि टूट जाते हैं ( यदि ये भग्न नहीं हुवे हो तो कुछ यत्न योग्य होता भी है ) और ऊपर लिखे नेत्र पथराना हनुस्तंभ पसलीटूटना आदि अंतरायामके चिन्ह तो प्रायः होतेही हैं ॥ ५२ ॥

**कफपित्तान्वितो वायुर्वायुरेव च केवलः । कुर्य्यादाक्षेपकं त्वन्यं चतुर्थमभिघातजम् ॥ ५३ ॥ अभिघातनिमित्तश्च शोणितातिस्रवाच्च यः । गर्भपातनिमित्तश्च न सिध्यत्यपतानकः ॥ ५४ ॥**

यह आक्षेपक वायु चार प्रकारका है कफान्वित आक्षेपक तथा पित्तान्वित और केवल वायुसे चौथाअभिघातज ( चोट आदिसे ) होताहै ( ये भेद कईतो यों कहतेहैं कि कफान्वित तो दंडापतानक और पित्तान्वित अंतरायाम तथा केवल वातिक बाह्यायाम ) ( और कई उन्हें पृथक् भेद बतलातेहैं और इन्हे पृथक् ) ॥ ५३ ॥ अभिघातसे उपजा अपतानक वायु तथा अधिक रक्त निकलनेसे जोहो और स्त्रियो की गर्भपातसेहो ये अपतानक सिद्ध नहीं होते ( वास्तवमें आक्षेपककाही भेद अपतानक वायुहै देखो श्लोक ४६ वां)॥५४॥ डाक्टरीमें इस अपतानक ( धनुष्वा यु ) भेदको " टिटनिस् " कहते हैं और यूनानीवाले " तमद्दुद " और कजाज कहते हैं ।

**अधोगमाः सतिर्यग्गा धमनीरूर्द्धदेहगाः । यदा प्रकुपितोत्यर्थं मातरिश्वा प्रपद्यते ॥ ५५ ॥ तदान्यतरपक्षस्य संधिबन्धान्विमोक्षयन् हन्ति पक्षं तमाहुर्हि पक्षाघातं भिषग्वराः ॥ ५६ ॥ यस्य कृत्स्नं शरीरार्द्धमकर्मण्यमचेतनम् । ततः पतत्यसून् वापि जहात्यनिलपीडितः ॥ ५७ ॥ शुद्धवातहतं पक्षं कृच्छ्रसाध्यतमं विदुः । साध्यमन्येनसंसृष्टं नसाध्यं क्षयहेतुकम् ॥ ५८ ॥**

अधोगामिनी ( नीचेकी ) तिर्यक् ( तिरछी और ऊर्द्ध देहग ) ऊपरकी ( आधेशरीरकी ) नसोंमें कुपितहुवा वायु प्राप्त होजावे तो दूसरीपक्ष ( आधेशरीर ) की संधि बंधोंको छोड़कर एकपक्ष (आधेशरीर) को मार (सुन्नकर) देताहै उसे वैद्य "पक्षाघात" कहते हैं ॥ ५५ ॥ ५६ ॥ जिसका पूरा आधा शरीर निकर्मा ( हलचल न सके ) और अचेतन ( स्पर्शज्ञानसे रहित ) हो जाय तो वह मनुष्य गिर जाता है ( वह

गर्भिणीसूतिकाबालवृद्धक्षीणेष्वसृक्क्षये । उच्चैर्व्याहरतोऽत्यर्थं खादतः कठिनानि च ॥ ६३ ॥ हसतो जृंभतो भाराद्विषमाच्छयनादपि । शिरोनासौष्ठचिबुकललाटेक्षणसंधिगः ॥ ६४ ॥ अर्दयित्वानिलो वक्त्रमर्दितं जनयत्यतः । वक्रीभवति वक्त्रार्द्धं ग्रीवाचाप्यपवर्त्तते॥६५॥ शिरश्चलति वाक्संगो नेत्रादीनां च वैकृतम्।ग्रीवाचिबुकदंतानां तस्मिन् पार्श्वे तु वेदना ॥६६॥ यस्याग्रजो रोमहर्षो वेपथुर्नेत्रमाविलम् । वायुरूर्द्ध्वं त्वचि स्वापः स्तोदो मन्या हनुग्रहः ॥ ६७ ॥ तमर्दितमिति प्राहुर्व्याधिं व्याधिविशारदाः ॥६८॥ क्षीणस्यानिमिषाक्षस्य प्रसक्ताव्यक्तभाषिणः । न सिध्यत्यर्दितं बाढं त्रिवर्षं वेपनस्य च ॥ ६९ ॥

गर्भवती स्त्री,प्रसूता,बालक,वृद्ध तथा क्षीण मनुष्योंको रक्तक्षयमें उच्च स्वरसे बोलने वालोंको अति करड़ा पदार्थ खानेवालोंको ॥६३॥ हसने जमाही लेनेसे बोझ उठानेसे विषम शयन करनेसे शिर नाक होठ चिबुक (ठोडी) ललाट और नेत्र संधि इनमें प्राप्त हुवा वायु मुख आदि स्थानको पीडितकर " अर्दित " वायुरोग उत्पन्न करताहै इसमें ग्रीवा ( गरदन ) का आधाभाग टेढा होजाताहै ( अर्थात् दाहनी या बायी किसी एक तरफका आधा चहरा बाँका होजाताहै ) और ग्रीवा ( गरदन ) भी टेढी होजा-जातीहै ॥ ६४॥ ६५ ॥ शिर चलाथमान होताहै वाणी शिथिल होजाती है नेत्र आदि विकृत होजातेहैं ( ओढापन होताहै ) ग्रीवा ( गरदन ) ठोडी दांत येभी टेढे ( बेडौल ) होजातेहैं और जिस तरफ चेहरेमें टेढापन हो उसी तरफके पार्श्व ( पसवाड़े हाथ कंधे ग्रीवाके जोते ) आदिमें पीड़ा होतीहै ॥ ६६ ॥ " इसका पूर्वरूप " यहहै कि. रोम-हर्ष हो कंपहो ( शरीर कांपने लगे ) नेत्रोंमें समल जल आवे वायुका ऊर्द्ध गमनहो त्वचा शून्यसी हो कछु २ पीडाहो मन्यास्तंभ तथा हनुस्तंभहो ॥६७ ॥ इसे व्याधि-योंके जाननेवाले वैद्य अर्दित रोग कहतेहैं ॥ ६८ ॥ " इसकी असाध्यता " क्षीण मनुष्यके तथा जिसकी पलक झिपै नहीं तथा जो कष्टसे बोले और स्पष्ट शब्द न बोलसके तथा तीनवर्ष रोगको बीतजाय अथवा " त्रिवर्ष " जिसके मुख नासिका और नेत्र ये तीनों बहने लगें और जिसके शरीरमे कंप हो उसका अर्दित वायु अति-शय करके सिद्ध नहीं होताहै ॥ ६९ ॥

डाक्टर लोग इसे " फेशियल पेरालेसिस " कहतेहैं और यूनानीवाले " लकवा" कहतेहै- वक्तव्य हम जो रोगोंके प्रति हरेक रोगका डाक्टरी और यूनानीसे यथा संभव

( श्लो० ६९ ) त्रिवर्षं संवत्सरत्रयातीतम् । अन्येच नासिकाक्षिमुखस्राविणंत्रिवर्षमाहुः । इति निबंधः ।

नाम आदि लिखतेहैं यदि इनमेंसे किसीके कारणों अथवा लक्षणोंमें कुछ अंतरभी होतो वह देशांतरका भेदसे या देशांतरीय विद्वानोंके विचारका फरक जानना चाहिये

## गृध्रसी ।

पार्ष्णीं प्रत्यंगुलीनां तु कंडरा यां निलार्दिता। सक्थ्नोः क्षेपं निगृह्णीयाद् गृध्रसीति हि सा स्मृता ॥ ७० ॥

टाकणे ( टखने ) और अंगुलीयोंकी कण्डरा ( मोटीनसें ) वायुसे व्याप्त हों और साथलोंके फरकनेको बंध कर दें तो उसे " गृध्रसी " वायु कहते हैं इसमें पाव बांके टेढे पड़ते हैं ठीक पद क्षेपणका अवरोध हो जाता है और साथलोंमें बांकापन होनेसे देहमें बांकापन हो जाता है ॥ ७० ॥

## विश्वाची ।

तलं प्रत्यंगुलीनां तु कंडरा बाहुपृष्ठतः। बाह्वोः कर्मक्षयकरी विश्वाचीति हि सा स्मृता ॥ ७१ ॥

अंगुलियोंके नीचे बाहुके पृष्ठकी तरफ जो मोटीनसहैं उनमें प्राप्त हुई वायु जो बाहुओंके कार्य ( वस्तु पकड़ना उठना मोड़ना आदि ) को नष्ट कर दे वह " विश्वाची " नाम वातव्याधि कहलाती है ॥ ७१ ॥

## क्रोष्टुशीर्ष ।

वातशोणितजः शोफो जानुमध्ये महारुजः। शिरःक्रोष्टुकपूर्वं तु स्थूलं क्रोष्टकमूर्द्धवत् ॥ ७२ ॥

वात और रुधिरसे उत्पन्न हुवा महाशूलवाला गोडेमें जो शोथ है और क्रोष्टु-( शृगालके ) शिरके समान जिसमें स्थूलता हो उसे क्रोष्टु शिर ( क्रोष्टुशीर्ष ) रोग कहते हैं ॥ ७२ ॥

वायुः कट्यां स्थितः सक्थ्नः कंडरामाक्षिपेद्यदा। खंजस्तदा भवेज्जन्तुः पंगुः सक्थ्नोर्द्वयोर्वधात् ॥ ७३ ॥ प्रक्रामन्वेपते यस्तु खंजन्निव च गच्छति। कलायखंजं तं विद्यान्मुक्तसंधिप्रबंधनम् ॥ ७४ ॥

कटिमें स्थित हुवा वायु साथलकी नसोंको शिथिल करदे ( मारदे ) उससे मनुष्य खंज ( विकलगति ) हो जाता है ( इसको " खंज " रोग ) कहतेहैं और यदि दोनों साथलों ( कूलेके जोड़ों ) की नसें शिथिलकर देवे तो मनुष्य पंगु ( पांगला )

( श्लो० ७० ) गृध्रसीविवेचनं तंत्रांतरात्--स्फिक्पूर्वा कटीपृष्ठजानुजंघापदं क्रमात्। गृध्रसीस्तंभरुक्तोदैर्गृह्णाति स्पंदते मुहुः। वाताद्वातकफाभ्यां सा विज्ञेया द्विविधा पुनः। वातजायां भवेत्तोदो देहस्यातीव वक्रता। जानुजंघोरुसंधीनां स्फुरणं स्तंभता भृशम्। वातश्लेष्मोद्भवायां तु गौरवं वह्निमार्दवम्। तद्रा मुखप्रसेकं च भक्तद्वेषस्तथैव च इति ॥

हो जाता है ( इसे "पंगु" कहते हैं ) ( इसमें खड़ा होकर मनुष्य नहीं चल सकता बैठा २ पावोंको घीसता चलता है ) ॥ ७३ ॥ और जो पांव रखते हुवे कॉप झोंके खाता हुवा चले उसे "कलायखंज" व्याधि कहतेहैं इसमें संधियोंके बंध ढीले हो जाते हैं ॥ ७४ ॥

न्यस्ते तु विषमे पादे रुजः कुर्यात्समीरणः। वातकंटक इत्येष विज्ञेयः खुडकाश्रितः ॥ ७५ ॥

ऊँची नीची जगहमें ( अचानक ) पांव रखनेसे खुडक ( पांवकी संधियां टखने ) में व्याप्त होकर वायु जो पीडा करे उसे "वातकंटक" व्याधि कहते हैं ॥ ७५ ॥

यूनानी हकीम इसे नुकरसकी किसम कहते हैं ॥

पादयोः कुरुते दाहं पित्तासृक्सहितोनिलः । विशेषतश्चंक्रमतः पाददाहं तमादिशेत् ॥ ७६ ॥ हृष्यतश्चरणौ यस्य भवतश्च प्रसुप्तवत् । पादहर्षः सविज्ञेयः कफवातप्रकोपजः ॥ ७७ ॥

पित्त और रुधिरसे मिला हुवा वायु दोनों पावोंमें विशेष करके चलते समय दाह पैदा करे उसे "पाददाह" नामक व्याधिको कहतेहैं ॥ ७६ ॥ जिसके पांव रोम हर्ष युक्तहों और सोये हुवेसे ( झनमनाट युक्तसे ) हों वह कफ वायुके कोपसे उपजा "पाद हर्ष" नामक रोग होता है ॥ ७७ ॥

अंसदेशे स्थितो वायुः शोषयित्वा सबंधनम्। शिराः स्त्वा कुच्य तत्रस्थो जनयत्यपबाहुकम् ॥ ७८ ॥

अंस ( काँधे ) में स्थित हुवा वायु अंसके बंधनरूप कफको सुखाकर वहाँकी नसोंको सकोड़कर तहां स्थित हुवा वायु "अपबाहुक" नाम व्याधि उत्पन्न करताहै ( इसमें हाथ मुड़ता या सीधा होता नहीं ) ॥ ७८ ॥

यदा शब्दवहं स्रोतो वायुरावृत्य तिष्ठति । शुद्धः श्लेष्मान्वितो वापि बाधिर्यं तेन जायते ॥७९॥ हनुशंखशिरोग्रीवं यस्य भिंदन्निवानिलः। कर्णयोः कुरुते शूलं कर्णशूलं तदुच्यते ॥ ८० ॥

शब्दके बहने ( भींतर लेजाने ) वाली कानकी नसोंको रोककर स्थित हुवा शुद्ध ( अकेला) वायु अथवा कफसे मिलाहुवा वायुही उससे बाधिर्य ( बहरापन ) होताहै ( इसे बाधिर्यनामक व्याधि कहतेहैं )॥ ७९ ॥ हनु ( ठोडी ) शंख ( कनपटी ) शिर

( श्लो० ७५ ) खुडकाश्रितः इति पादजंघासंधिसंश्रयः इत्यर्थः पार्ष्णीस्थितश्चेत्यन्ये ॥

( श्लो० ७७ ) हृष्यतः इति हर्षो रोमांचप्रायो वेदना विशेषोन्तःशीतकरः इति डल्हनः ॥

और ग्रीवा इन स्थानोंको भेदन करता हुवासा वायु जिसके कानमें दरद करे तो उसे कर्णशूलनामक वातव्याधि कहतेहैं ॥ ८० ॥

**आवृत्य वायुः सकफो धमनीः शब्दवाहिनीः । नरान्करोत्यक्रियकान् मूकमिन्मिर्णगद्गदान् ॥ ८१ ॥**

शब्दके बहनेवाली जिह्वाकी धमनियोंको रोककर कफयुक्त वायु ( [illegible] वायु ) मनुष्योंको जिह्वाके कार्यसे रहित गूँगा या मिनमिणा या गद्गदवाणीवाली ( कावा ) करदेतीहै ॥ ८१ ॥

**अधो या वेदना याति वर्चोमूत्राशयोत्थिता। भिन्दतीव गुदोपस्थं सा तूणी-त्युपदिश्यते ॥ ८२ ॥ गुदोपस्थोत्थितासैवप्रतिलोमविसर्पिणी। वेगैःप क्वाशयं याति प्रतितूणी तु सा स्मृता ॥ ८३ ॥**

( वक्तव्य ) बाधिर्य और कर्णशूलके यूनानी डाक्डरी नामादि कर्णरोगके प्रकरणमें कहेजावेंगे और मूकादिकको जिह्वारोगके प्रकरणमें देख लेना इसीप्रकार और व्याधि-योंकेभी नाम आदि उनके मुख्य प्रकरणमें लिखे जावेंगे ॥

मलाशय और मूत्राशयसे उठी हुई वेदना ( शूल ) गुदा और लिंगको भेदन करती हुईसी जो नीचेको गमन करे वह " तूणी " नामक वात व्याधि कहलाती है ॥ ८२ ॥ और गुदा तथा उपस्थ ( लिंग ) से उठी हुई पीडा प्रतिलोम ( उलटी ऊपरको ) गमन करनेवाली अपने वेगोंसे ( उलटी ) पक्वाशयमें पहुँचे तो उसे " प्रतितूणी " कहते हैं ॥ ८३ ॥

**आटोपमत्युग्ररुजमाध्मातमुदरं भृशम् । आध्मानमिति जानीयाद्धोरं वातनिरोधजम् ॥ ८४ ॥ विमुक्तपार्श्वहृदयं तदेवामाशयोत्थितम् । प्रत्याध्मानं विजानीयात्कफव्याकुलतानिलम् ॥ ८५ ॥**

आटोप करके सहित बहुत उग्र पीडा करनेवाला जिसमें उदर ( पक्वाशय ) मशककी भांत ( फूल जाय उसे " आध्मान " रोग जानना चाहिये यह घोर व्याधि ( प्रायः ) ( अधो ) वायुके रोकनेसे होती है ॥ ८४ ॥ और इसी प्र[illegible]की ( व्याधि आमाशयमें हो ) नाभिसे ऊपर पेट फूले और पँसवाड़े और [illegible] फट जाय तो उसे " प्रत्याध्मान " नामक व्याधि कहते हैं इससे कफमें मिल[illegible] वायु होती है ॥ ८५ ॥

( वक्तव्य ) आध्मानका अफारा पक्वाशय ( नाभिके नीचे ) के स्थानमें होता है जो केवल, वायुकृत होता है और प्रत्याध्मानका आमाशयमें ( नाभिसे ऊपर )

और इसमें कफ युक्त वायुकृत होता है (इनके यूनानी डाक्टरी नामादि इनके मुख्य प्रकरणमें कहेंगे)

अष्ठीलावर्द्धनं ग्रन्थिमूर्द्ध्वमायतमुन्नतम् । वाताष्ठीलां विजानीयाद्बहिर्मार्गावरोधिनाम् ॥ ८६ ॥ एतामेव रुजायुक्तां वातविण्मूत्ररोधिनीम् । प्रत्यष्ठीलामिति वदेज्जठरे तिर्य्यगुत्थिताम् ॥ ८७ ॥

इति निदानेप्रथमोध्यायः ।

पाषाणके तुल्य करड़ी ग्रंथी ऊपरको फैली हुई ऊंची हो और बाहरके मार्गों (मलके मार्ग और मूत्रके मार्ग इन)को रोकनेवाली हो उसे (वाताष्ठीला) जानना चाहिये ॥ ८५ ॥ और यही जो पीडायुक्त हो और अधोवायु विष्ठामूत्रको रोकने वाली हो और पेटमें तिरछी और उठी हुई हो उसे प्रत्यष्ठीला कहते हैं ॥ ८६ ॥

इति श्रीसुश्रुतसंहितायां सटिप्पणीकसान्वयभाषाटीकायां निदानस्थानेप्रथमोध्यायः ॥ १ ॥

---

## द्वितीयोऽध्यायः ।

### अथातोऽर्शसां निदानं व्याख्यास्यामः ।

अब यहांसे अगाडी अर्श (बवासीर) के निदानकी व्याख्या करते हैं ॥

षडर्शांसि भवंति वातपित्तकफशोणितसन्निपातैः सहजानि चेति ॥ १ ॥ तत्रानात्मवतां यथोक्तैः प्रकोपणैर्विरुद्धाध्यशनस्त्रीप्रसंगोत्कटकासन पृष्ठयानवेगविधारणादिभिर्विशेषैःप्रकुपिता दोषाः एकशो द्विशः समस्ताः शोणितसहिता वा यथोक्तप्रसृताः प्रधानधमनीरनुप्रपद्याऽधोगत्वा गुदमागम्य प्रदुष्य वलीमांसप्ररोहान् जनयंति ॥ २ ॥

अर्श (बवासीर) छः (६) प्रकारकी होतीहै वातसे पित्तसे कफसे सन्निपातसे रक्तसे और सहज (जन्मसे) ॥ १ ॥ तहां जो मनुष्य जितेंद्रिय नहींहै इनके यथोक्त (हिताहितीय अध्यायोक्त अपथ्य भोजन जो दोषोंको प्रकुपितकरे उससे (अर्थात् दोषोंके कोप करनेवाले आहार विहारसे) विरुद्ध भोजनसे भोजनपर भोजन करनेसे) और अति स्त्री सेवनसे उत्कटकासन (बहुत जोरसे खांसनेसे) अथवा उत्कटक आसन (बहुत कठोर आसनसे बैठे रहनेसे) पृष्ठयान (अश्व वृषादिकी पीठपर अयुक्तसवारी करने)से वेगोंके रोकनेसे इत्यादि विशेष कुपथ्योंसे कुपित हुये दोष

---

(गद्य १) षडर्शांसीत्यत्र तानिद्विविधानि शुष्काण्यार्द्राणि तत्रवातश्लेष्मोत्तरणि शुष्काणि रक्तपित्तोत्तराण्यार्द्राणि "तथाचोक्तं चरके" वातश्लेष्मोल्बणान्याहुः शुष्काण्यर्शांसितद्विदुः प्रस्रावीणितथार्द्राणि रक्तपित्तोल्बणानिच ॥

(गद्य २) यथोक्तप्रसृताः पूर्वोक्त पंचदशधा प्रसृताः ॥

एक २ अकेले तथा दोदो मिलकर तथा सब तीनों दोष तथा रक्तसहित यथोक्त प्रसरित हुवे प्रधान धमनी (पुरीष वाहिनी धमनी) में अनुसरण कर नीचे गमन करके गुदास्थानमें प्राप्त होकर और गुदाकी त्रिवलीको दूषित करके मांसप्ररोह अर्थात् मस्से उत्पन्न कर देतेहैं ॥ २ ॥

विशेषतो मंदाग्नेस्तथा तृणकाष्ठोपललोष्टवस्त्रादिभिः शीतोदकसंस्पर्शनाद्वा कंदाः परिवृद्धिमासादयन्ति तान्यर्शांसीत्याचक्षते ॥ ३ ॥

वे मस्से विशेषकर मंदाग्नि मनुष्योंके तथा तृण काठ पत्थर लोहादि धातु और वस्त्र आदिके रगडाव आदिसे अथवा अति ठंढे ( और अति गरम ) जलके स्पर्शसे वृद्धिको प्राप्त हो जाते हैं उन्हे ( गुदाके मस्सोंको ) अर्श अर्थात् बवासीर कहते हैं॥ ३॥

तत्र स्थूलान्त्रप्रतिबद्धमर्द्धपंचांगुलं गुदमाहुस्तस्मिन् वलयस्तिस्रोऽध्यर्द्धांगुलांतरभूताप्रवाहिणी विसर्जनी संवरणी चेति ॥ ४ ॥ चतुरंगुलायेताः सर्वास्तिर्यगेकांगुलोछ्रिताः शंखावर्तनिभाश्चापि उपर्युपरि संस्थिताः ॥ ५ ॥ ६ ॥ गजतालुनिभाश्चापि वर्णतः संप्रकीर्त्तिताः । रोमांतेभ्यो यवाध्यर्द्धो गुदौष्ठः परिकीर्त्तितः ॥ ७ ॥

तहां मोटी अंतडी ( जिसमेंसे विष्ठा आती है उस )से प्रतिबद्ध ( मिला हुवा ) साढेपाँच अंगुल प्रमाणका गुदास्थान है उसमें डेढ डेढ अंगुलकी तीन वली ( छल्ले ) हैं ( वे छल्ले डेढ डेढ अंगुलके अंतरसे एकके परे दूसरा इस प्रकारसे है उन तीनोंको त्रिवली कहते हैं ) उनमेंसे पहिली वली प्रवाहिणी दूसरी विसर्जनी तीसरी संवरणी है॥ ४॥ये सब वली चार अंगुल चौड़ी ( मोटी ) और तिरछी हुई एक अंगुल उभरी हुई शंखकी आवृत्ति ( आंटी ) की तरह एकके ऊपर एक ( एकसे परे दूसरी ) ऐसी है ॥ ५॥ ६॥ और आकारमें हाथीके तालुके समान हैं तथा डेढ जो ( आधे अंगुल ) प्रमाणको गुदाका ओष्ठ ( किनारा ) रोमांतसे ( अर्थात् जहां रोमका अंत है वहांसे ) सारांश यह कि बाहर जहाँतक रोम हैं वहाँसे अगाड़ी भीतरको आध अंगुल तो गुदाका किनारा है फिर तीन वली भीतरको हैं ) ॥ ७ ॥

प्रथमा तु गुदौष्ठादंगुलमात्रे ॥ ८ ॥ तेषां तु भविष्यतां पूर्वरूपाण्यन्नेन श्रद्धा कृच्छ्रात्पक्तिरम्लीका सक्थिसदनमाटोपः कार्श्यमुद्गारबाहुल्यमक्ष्णोश्च श्वयथुरन्त्रकूजनं गुदपरिकर्तनमाशंका पांडुरोगग्रहणीदोषाणां कासश्वासौ भ्रमस्तंद्रानिद्रेन्द्रियदौर्बल्यं च जातेष्वेतानि रूपाणि प्रव्यक्ततराणि भवंति ॥ ९ ॥

प्रथम वली तो गुदाके किनारेसे अनुमान एक अंगुल मात्र अंदरहै ( इसमें विशेष करके अर्श होताहै ) ॥ ८ ॥ अर्शके मस्सोंके पैदा होनेका पूर्वरूप यह है कि अन्नमें श्रद्धा न होना कष्टसे पचना खट्टी डकारें आना साथलोंका थकना पेट अफरासा होना कृशता होना डकारें बहुत आना नेत्रोंके किनारोंपर शोथ होना पेटमें आंतोंका ( गुडगुड ) शब्द होना गुदामें कतरनीसी रहना पांडुरोग तथा ग्रहणीदोषकीशंका होना खासी और श्वास भ्रम तंद्रा निद्रा अधिक और इंद्रियोंमें दुर्बलता होजाना ये लक्षण बवासीरके होनेसे प्रथम प्रगट होजातेहैं ( ये सब लक्षण या इनमेंसे थोडेसे लक्षण होतेहैं ) अथवा मस्से होजानेपर ये रूप सब प्रगट होजातेहैं ॥ ९ ॥

## वातार्श।

तत्र मारुतात्परिशुष्कारुणवर्णानि विषममयानि कदंबपुष्पतुण्डिकेरीनाडीमुकुलसूचीमुखाकृतीनि च भवंति तैरुपहतः सशूलं संहतमुपवेश्यते कटीपृष्ठपार्श्वमेढ्रगुदनाभिप्रदेशेषु चास्य वेदना । गुल्माष्ठीलाप्लीहोदराणिचास्य तन्निमित्तान्येव भवन्ति । कृष्णात्वङ्नखनयनदशनवदनमूत्रपुरीषश्च पुरुषो भवति ॥ १० ॥

तिसमें वायुसे उपजी अर्शमें सूखे लाल वर्णके बीचसे टेढे कदंबके पुष्प और तुंडकेरी ( निरमावणके पुष्प ) के समान तथा नाडी ( नाली ) के पुष्पके समान तथा सूईके समान पैने मुखकी आकृतिवाले मस्से होतेहैं । इन करके पीडित मनुष्य शूल ( दरद मरोडे ) सहित करडा ( और देरसे ) दस्त जाता है और मनुष्यके कमर पीठ पसली लिंग गुदा और नाभि इन प्रदेशोंमें पीडा रहती है और गुल्म वाताष्ठीला प्लीहावृद्धि उदररोग ये इसके तन्निमित्त अर्थात् उपद्रव हो जाते हैं । और इस वातार्शके रोगी मनुष्यके त्वचा नख नेत्र दांत मुख तथा मूत्र और पुरीष ये सब काले पड़ जातेहैं ॥ १० ॥

पित्तान्नीलाग्राणि तनूनि विसर्पीणि पीतावभासानि यकृत्प्रकाशानि शुकजिह्वासंस्थानानि यवमध्यानि जलौकोवक्त्रसदृशानि प्रक्लिन्नानि च भवंति। तै रुपहतः सदाहं सरुधिरमतिसार्यते । ज्वरदाहपिपासामूर्च्छाश्चोपद्रवा भवंति । पीतत्वङ्नखनयनदशनवदनमूत्रपुरीषश्च पुरुषो भवति ॥ ११ ॥

---

( गद्य १० ) उदावर्तकर्णशब्दशंखशूलादयोऽन्येऽप्युपद्रवाः वातार्शसश्चरकादिभिर्लिखिताः ॥

( गद्य ११ ) तथाच पित्तार्शसउपद्रवाः अरत्यादयोज्ञेयाः ॥

## दंतरोग ( ८ ).

दंतगतास्तु दालनः क्रिमिदंतको दंतहर्षो भंजनकः शर्करा कापालिका श्यावदंतको हनुमोक्षश्चेति॥ २५ ॥

दंतगत ( दांतोंके ) ८ रोग इस प्रकार होते हैं १ दालन २ क्रिमिदंत ३ दंतहर्ष ४ भंजनक ५ शर्करा ६ कापालिक ७ श्यामदंतक ८ हनुमोक्ष ॥ २५ ॥

दाल्यंते बहुधा दंता यस्मिंस्तीव्ररुगन्विताः ॥ दालनः स इति ज्ञेयः सदा गति निमित्तजः ॥ २६ ॥ कृष्णश्छिद्री चलः स्रावी ससंरंभो महारुजः ॥ अनिमित्तरुजो वाताद्विज्ञेयः कृमिदंतकः ॥ २७ ॥ दशनाशीतमुष्णं च संहते स्पर्शनं न च ॥ यस्य तं दन्तहर्षं तु व्याधिं विद्यात्समीरणात् ॥ ॥ २८ ॥ वक्रं वक्रं भवेद्यस्मिन् दंतभंगश्च तीव्ररुक् ॥ कफवातकृतो व्याधिः स भंजनकं संज्ञितः ॥ २९ ॥

जिसमें दांत विदारणसे होतेहों और तीव्र पीडा युक्तहो वह " दालन " नामक दंत रोग जानना यह सदैव गतिके कारणसे होताहै ॥ २६ ॥ जो दांत काला पड जाय इसमे छिद्रहो हिलने लगजाय उससे मल निकल शोथ युक्तहो और वेदना अधिकहो और विना कारणके पीडा होजाय वायुसे यह "कृमिदंत" रोग जानना ( अर्थात् दांतमें कीडा लगाहै ऐसा जानना ) ॥ २७ ॥ जिसके दांत शीतल और गरम वस्तु तथा स्पर्शको नहीं सहसकें उसे वायुसे उपजी " दंतहर्ष " नाम व्याधि जानना ॥ २८ ॥ जिसमें मुँहका आकार टेढा होजाय और दांत टूटनेलगें तथा तीव्र वेदनाहो वह कफ वायुका किया हुवा " भंजनक " नाम रोग होताहै ॥ २९॥

शर्करेव स्थिरी भूतो मलो दंतेषु यस्य वै ॥ सा दंतानां गुणघ्नी तु विज्ञेया दंतशर्करा ॥ ३० ॥ दलंति दंतवल्कानि यदा शर्करया सह ॥ ज्ञेया कपालिका सैव दशनानां विनाशिनी ॥ ३१ ॥ योऽसृग्मिश्रेण पित्तेन दग्धो दंतस्त्वशेषतः ॥ श्यावतां नीलतां वापि गतः स श्यावदंतकः ॥ ३२ ॥ वातेन तैस्तैर्भावैस्तु हनुसंधिर्विसंहतः ॥ हनुमोक्ष इति ज्ञेयो व्याधिरर्दितलक्षणः ॥ ३३ ॥

( श्लो० ३३ ) हनुमोक्षः वाग्भटेन भावमिश्रेणच दंतरोगेषुनपठितः परंच करालः दंतभेदश्चालश्च पठिताएवं वाग्भटेनच दंतरोगाःस्युः तेषांलक्षणानियथा दंतभेदे द्विजास्तोदभेदरुक्स्फुटनान्विता । चालश्चलद्भिर्दशनैर्भक्षणादधिकव्यथैः । करालक्षण भावप्रकाशात् शनैः शनैः प्रकुरुते यस्यदंताश्रितोऽनिलः करालान् विकटान् दंतान् स करालोन सिध्यति इति ॥

जिसके दांतोंमें शर्करा ( पथरी ) की तरह मल जमकर होजाय वह दांतोंके गुण नाश करने वाली " दंतशर्करा " होती है ॥ ३० ॥ यदि उस शर्करा जमी हुईके साथ दांतोंकी फच्चटें गिरने लगें तो दांतोंके नाश करने वाली " कापालिका " नाम व्याधि जाननी चाहिये ॥ ३१ ॥ जो रुधिरसे मिले हुवे पित्त करके सारादांत भस्मसा होकर काला या नीला होजाय तो उसे " श्यावदंत " कहतेहैं उन उन भावों ( कठिन चर्वण अति जृंभा आदि ) करके वायुसे ठोडीकी संधि बिगड़ जाय तो उसे " हनुमोक्ष " रोग कहतेहैं इसमें अर्दित वायुकेसे लक्षण होतेहैं ( यह व्याधि दांतोंमें पीडा करने वाली और दांतोंके समीप होनेसे दंत रोगमें कही है ) ॥३२॥३३ ॥

## जिह्वाके रोग ( ५ )

जिह्वागतास्तु कंटकास्त्रिविधास्त्रिभिर्दोषैरलास उपजिह्विकाचेति ॥३४॥

जिह्वाके ५ रोग इस प्रकार हैं कि कंटक तीन प्रकारके तीनो दोषोंसे जैसे १ वात कंटक २ पित्तज कंटक ३ कफज कंटक ४ अलास ५ उपजिह्विका ॥ ३४ ॥

## जिह्वारोगोंके लक्षण ।

जिह्वानिलेन स्फुटिता प्रसुप्ता भवेच्च शाकच्छदनप्रकाशा ॥ पित्तेन पीता परिदह्यते च चिता सरक्तैरपि कंटकैश्च ॥ ३५॥ कफेन गुर्वी बहुला चिता च मांसोद्भवैः शाल्मलिकंटकाभैः॥ जिह्वातले यः श्वयथुः प्रगाढः सोऽलाससंज्ञः कफरक्तमूर्तिः॥ जिह्वां स तु स्तंभयति प्रवृद्धो मूले तु जिह्वा भृशमेति पाकम्॥३६॥ जिह्वाग्ररूपः श्वयथुर्हि जिह्वामुन्नम्य जातः कफरक्तयोनिः ॥ प्रसेककंडूपरिदाहयुक्ता प्रकथ्यतेऽसावुपजिह्विकेति ॥ ३७ ॥

वायुके दोषसे ( कंटक ) हों तो जिह्वा फटी हुई और सोई हुई सी अर्थात् सुन्नसी तथा शाकके पत्ते जैसी ( खरधरी और पतली ) मालूम होती है ॥ पित्तके दोषसे कंटक होतो जिह्वा पीली होती है और उसमें दाह होता है और रक्त युक्त कंटकों ( मांसांकुरों )से व्याप्त होती है ॥ ३५ ॥ कफके दोषसे कंटक हों तो जिह्वा भारी मोटी और सिंभलके काँटों जैसे मांसांकुरोंसे व्याप्त होती है ॥ और जो जिह्वाके नीचे मोटा सोजा हो तो कफ रक्तकी मूर्ति अलास नामक जिह्वा रोग जानो और यह रोग बढकर जिह्वाको स्तंभितकर देता है और जड़मेंसे जिह्वापाकको प्राप्त हो

(श्लो० ३५) शाकः वृक्ष विशेषो महाखरपत्र लक्षणः॥ कंटकैः मांसांकुरैः ॥

(श्लो० ३६) अलासरोगे जिव्हास्तंभेन तु वायुरप्यास्ति तथाच मूलपाकेन पित्तमप्यस्ति अतएव सन्नि-पातिकत्वेनाऽसाध्यत्वं डल्हणमतात् ( इति निबंध संग्रहः ) ॥

जाती है ( पक जाती है ) ॥ ३६ ॥ जिसके जिह्वाके अग्रभागमें सोजा हो और जिह्वाको ऊपरको नवादेवे मुँहसे लार गिरे खाज और दाहसे युक्त हो तौ कफ रुधिरसे उपजा इसे " उपजिह्विका " नामक रोग कहते हैं ॥ ३७ ॥

## तालुरोग ( ९ )

तालुगतास्तु गलशुंडिका तुंडकेर्य्यध्रुषो मांसकच्छपोऽर्बुदं मांससंघात-स्तालुपुप्पुटस्तालुशोषस्तालुपाक इति ॥ ३८ ॥

तालुके ९ रोग इस भांति होते हैं कि १ गलशुंडिका २ तुंडिकेरी ३ अध्रुष ४ मांसकच्छप ५ अर्बुद ६ मांससंघात ७ तालुपुप्पुट ८ तालुशोष और ९ तालुपाक ॥ ३८ ॥

श्लेष्मासृग्भ्यां तालुमूलात्प्रवृद्धो दीर्घः शोफो ध्मातबस्तिप्रकाशः॥ तृष्णा-कासश्वासकृत्तं प्रदिष्टो व्याधिर्वैद्यैः कंठशुंडीति नाम्ना ॥ ३९ ॥ शोफः स्थूलस्तोददाहप्रपाकः प्रागुक्ताभ्यां तुंडिकेरी मता तु ॥ शोफः स्तब्धो-लोहितस्तालुदेशे रक्ताज्ज्ञेयः सोध्रुषो रुग् ज्वराढ्यः ॥ ४० ॥

जो कफ रक्तसे उपजा हुवा तालुकी जड़से लेकर दीर्घ सोजा होताहै और भरी मशककी तरह तालु फूल जाताहै तृषा अधिक होतीहै तथा खाँसी और श्वास पैदा कर देताहै वैद्योंने इस व्याधिको " कंठशुंडी " ( गलशुंडी ) नामसे कहाहै ॥ ३९ ॥ जिसके तालुमें सोजाहो तालु भारीहो पीडा दाह और पाक हो तौ पूर्वोक्त कफ रुधिरसे उपजा " तुंडिकेरी " नाम रोग जानो ॥ और जिसमें करड़ा सोजाहो और तालु प्रदेशमें रक्तता अधिकहो दर्द और ज्वर करके युक्त हो तौ रुधिर विकारसे उपजा " अध्रुष " नाम रोग जानना ॥ ४० ॥

कूर्म्मोत्सन्नोऽवेदनो शीघ्रजन्मा ऽरक्तो ज्ञेयः कच्छपः श्लेष्मणा स्यात् पद्माकारं तालुमध्ये तु शोफं विद्याद्रक्तादर्बुदं प्रोक्तलिंगम् ॥ ४१ ॥ दुष्टं मांसं श्लेष्मणा नीरुजं च तोल्वंतस्थं मांससंघातमाहुः॥ नीरुक् स्थायी कोलमात्रः कफात्स्यात् मेदोयुक्तात्पुप्पुटस्तालुदेशे ॥ ४२ ॥

जो कछुवेकी भांति ऊपरको उठाहो वेदनारहितहो बहुत दिनोंमें पैदाहो लालवर्ण नहीं हो तौ कफसे उपजा " कच्छप " नाम रोग जानना ॥ जो कमलके आकार तालुके मध्यमें सोजाहो और उसमें पूर्वोक्त ग्यारहवीं अध्यायोक्त रक्तार्बुदके लक्षणहों तो रक्तसे उपजा " अर्बुद " रोग जानना ॥ ४१ ॥ और यदि तालुमें कफसे मांस दूषित हो वेदना रहितहो तो " मांससंघात " कहतेहैं ॥ तथा बडे बेरेक

समान स्थिर और वेदना रहित ग्रंथिसीहो तौ मेद युक्त कफसे उपजा "तालुपुप्पुट" रोग जानना चाहिये ॥ ४२ ॥

शोषोऽत्यर्थं दीर्यते चापि तालुः श्वासो वातात्तालुशोषः सपित्तात् ॥ पित्तं कुर्यात्पाकमत्यर्थघोरं तालुन्येनं तालुपाकं वदंति ॥ ४३ ॥

जिसमें अत्यंत शोष ( तालुमें खुश्की ) हो और तालु विदीर्णसा होताहो और श्वास हो तौ पित्त युक्त वायुसे उपजा "तालुशोष" रोग होताहै ॥ और यदि पित्त तालु प्रदेशमें अत्यंतपाक घोर रूप पैदा करे तौ उसे "तालुपाक" कहतेहैं॥४३॥

## कंठरोग ( १७ )

कंठगतास्तु रोहिण्यः पंच कंटशालूकमधिजिव्हो वलयो वलास एकवृंदो वृंदः शतघ्नी गिलायुर्गलविद्रधिर्गलौघः स्वरघ्नो मांसतानो विदारी चेति ॥ ४४ ॥

कंठके १७ रोग इस प्रकारसे होते हैं कि रोहिणी ५ प्रकारकी १ वातरोहिणी २ पित्तरोहिणी ३ श्लेष्मरोहिणी ४ सन्निपातरोहिणी ५ रक्तरोहिणी ६ कंठशालूक ७ अधिजिह्व ८ वलय ९ बलास १० एकवृंद और वृंद ११ शतघ्नी १२ गिलाय १३ गलविद्राधि १४ गलौघ १५ स्वरघ्न १६ मांसतान और १७ विदारी ॥ ४४ ॥

गलेऽनिलः पित्तकफौ च मूर्च्छितौ पृथक् समस्ताश्च तथैव शोणितम् ॥ प्रदूष्य मांसं गलरोधिनोंकुरान् सृजंति यान् साऽसुहरा तु रोहिणी ॥४५॥ जिह्वां समंताद्भृशवेदना ये मांसांकुराः कण्ठनिरोधिनः स्युः ॥ तां रोहिणीं वातकृतां वदंति वातात्मकोपद्रवगाढयुक्ताम् ॥ ४६ ॥ क्षिप्रोद्भवा क्षिप्रविदाहपाका तीव्रज्वरा पित्तनिमित्ततः स्यात् । स्रोतोनिरोधिन्यपि मंदपाका गुर्वी स्थिरा सा कफसम्भवा वै ॥ ४७ ॥

गल प्रदेशमें वायु अथवा पित्त अथवा कफ तथा तीनों दोष अथवा रक्त मूर्च्छित होकर मांसमें दूषण उत्पन्न करके गलके रोकने वाले मांसके अंकुर पैदा कर देते हैं उसे रोहिणी कहते हैं यह रोहिणी शीघ्र मृत्युकारिणी है ॥ ४५ ॥ जो जिह्वाके आसपास दारुण वेदना वाले और कंठके रोक देने वाले और वायुके उपद्रवोंसे युक्त मांसके अंकुर हों तौ इसे वायुकी रोहिणी कहते हैं ॥ ४६ ॥ यदि शीघ्र उत्पन्न

---

( गद्य ४४ ) पूर्वोद्दिष्टकंठरोगाः सप्तदशवर्णिताः कथमष्टादश इत्याह डल्हनः एकवृंदो निर्देशानुरोधेनाख्या तरंभाशो वृंदत्वं प्रतिपद्यते अतो मूलोक्ता सप्तदशसंख्या विरुद्धतहाति जेज्जटमतम्। माधवकरतु एकवृंदे अष्टादश इत्येवमाह

( श्लो० ४५ ) आयुहराः शीघ्रमारका अथवा [illegible]हरा प्राणहराश्चेति ॥

होनेवाले और शीघ्रही विदाहको प्राप्त होने ( जलन होने ) वाले तथा शीघ्रही पकनेवाले अंकुर हों और तीक्ष्ण ज्वरभी हो तौ पित्तकी रोहिणी है । यदि गल आदि मार्ग रोकनेवाली मंद पकने वाली भारी स्थिर ऐसी कफकी रोहिणी होती है ॥४७ ॥

गंभीरपाका प्रतिवार्यवीर्या त्रिदोषलिंगा त्रयसंभवा स्यात् ॥ स्फोटाचिता पित्तसमानलिङ्गाऽसाध्या प्रदिष्टा रुधिरात्मकेयम् ॥ ४८ ॥

जिसका पकाव गहरा हो तथा उसका बल निवारण करने योग्य न हो ( तीक्ष्ण पीडा हो ) और तीनों दोषोंके लक्षण हों तो त्रिदोषसे उपजी रोहिणी होती है ॥ तथा जिसमें बहुतसी फुंसियां हों और पित्तकी रोहिणीके समान लक्षण हों तो रुधिरकी रोहिणी समझनी चाहिये और यह असाध्य होती है ॥ ४८ ॥

कोलास्थिमात्रः कफसंभवो यो ग्रंथिर्गले कंटकशूकभूतः ॥ खरः स्थिरः शस्त्रनिपातसाध्यस्तं कंठशालूकमिति ब्रुवंति ॥ ४९ ॥ जिह्वाग्ररूपः श्वयथुः कफात्तु जिह्वाप्रबंधोपरि रक्तमिश्रः ॥ ज्ञेयोधिजिह्वः खलु रोग एषः विवर्जयेदागतपाकमेनम् ॥५०॥ बलास एवायतमुन्नतं च शोफं करोत्यन्नगतिं निवार्य ॥ तं सर्वथैवा प्रतिवारवीर्यं विवर्जनीयं वलयं वदन्ति ॥५१॥

बडे बेरकी गुठलीके बराबर कफसे उपजी ग्रंथिजो गलेमें हो और वह कांटे और तिनके जैसोंसे छाई हुईसीहो खरधरी या करडी और स्थिरहो तथा शस्त्र ( नश्तर आदि ) के अवचारसे साध्य होने योग्यहो ( अर्थात् इतनी करडी और स्थिर हो कि शस्त्रके विना स्वयं नहीं फूटे ) उसे " कंठशालूक " कहते हैं ॥ ४९ ॥ जिसमें जिह्वाके अग्रमें सोजाहो कफसे और जिह्वाके प्रबंध ( मूल ) पर रुधिरसे मिला हुवा रक्त वर्णका सोजाहो तो इसको " अधिजिह्व " नाम रोग जाने और जब यह पक जाय तब त्यागने योग्य होताहै ॥ ५० ॥ जब कफ ( बढकर ) फैला हुवा और ऊंचा सोजा पैदा करे और अन्नके भीतर जानेकी गतिकोरोक दे तौ उसे सर्वथा प्रतिकारके योग्य नहीं और त्यागने योग्य ऐसा " वलय रोग " कहते हैं॥ ५१ ॥

गले च शोफं कुरुतः प्रवृद्धौ श्लेष्मानिलौ श्वासरुजोपपन्नं ॥ मर्मच्छिदं दुस्तरमेनमाहुः बलाससंज्ञं निपुणा विकारम् ॥ ५२ ॥ वृत्तोन्नतो यः श्वयथुः सदाहः कंड्वन्वितो ऽपाक्यमृदुर्गुरुश्च ॥ नाम्नैकवृंदः परिकल्पितोसौ व्याधिर्बलासक्षतजप्रसूतः ॥ ५३ ॥ समुन्नतवृत्तममंददाहं तीव्रज्वरं वृंदमुदाहरंति ॥ तं चापि पित्तक्षतजप्रकोपाद्विद्यात्सतोदं पवनोत्थजं तम् ॥ ५४

कफ और वायु बढकर गलेमें शोथ पैदाकरे और श्वास युक्तहो तथा मर्मका छेदन करनेवालाहो तौ निपुण वैद्य दुस्तर "बलास" संज्ञिक रोग उसे कहते हैं॥५२॥ जो गलेमें फैला हुवा और ऊंचा दाह युक्त खाज सहित बिना पकनेवाला मृदु ( करड़ा ) और भारी ऐसा सोजाहो तौ इस व्याधिको " एक वृंद " इसे नाम रोग कहते हैं और यह कफ और क्षतज ( चोट लगने आदिके रक्त ) से उत्पन्न होती है ॥ ५३ ॥ और यदि उठा हुवा और फैला हुवा तीक्ष्ण दाह युक्त जैसा हो और तीव्रज्वरभी हो तौ उसे वृंद कहते हैं इसे पित्त और क्षतज( चोट आदि ) से उपजा जानना चाहिये और यदि इसमें चीस दरद हो तौ उसे वायु और रक्तसे उपजा जानना चाहिये ॥ ५४ ॥

वर्तिर्घना कंठनिरोधिनीया चितातिमात्रं पिशितप्ररोहैः॥नानारुजोच्छ्राय-करी त्रिदोषाज्ज्ञेया शतघ्नीवशतघ्न्यसाध्या ॥५५॥ ग्रंथिर्गलेत्वामलकास्थिमात्रः स्थिरोल्परुक् स्यात् कफरक्तमूर्तिः॥संलक्ष्यते सक्तमिवाशनं च सशस्त्रसाध्यस्तु गिलायुसंज्ञः॥ ५६ ॥सर्वं गलं व्याप्य समुत्थितो यः शोफोरुजो यत्र व संति सर्वाः॥स सर्वदोषोगलविद्रधिस्तु तस्यैव तुल्यः खलु सर्वजस्य ॥ ५७ ॥

जो कंठमें कंठरोकने वाली गहरी बत्तीसी हो और मांसके अंकुरोंसे अत्यंत आच्छादित हो नाना प्रकारकी वेदना और उभार करने वाली हो तौ उसे " शतघ्नी " कहते हैं यह शतघ्नीकी भांति ( जो लोहेकी तोप होती है उसके तुल्य ) होती है और त्रिदोषसे उपजती हैं तथा असाध्य होती हैं ॥ ५५ ॥ गलेमें जो आवलेकी गुठलीके बराबर स्थिर और थोड़ी पीडा करनेवाली ग्रंथि हो और ऐसा मालुम हो जैसे गलेमें भोजनका ग्रास अटका हो तौ उसे कफ और रक्तकी मूर्ति " गिलायु " रोग जानना और यह गिलायु शस्त्रसे साध्य होने योग्य होता है ॥ ५६ ॥ जो समस्त गलेमें फैलकर सोजा उपजे और वेदना उसमें तीनों दोषोंकी हो तौ त्रिदोषसे उपजा " गलविद्रधि " नाम रोग होताहै यह गल विद्रधि पूर्वोक्त त्रिदोष विद्रधिके तुल्य होता है ॥ ५७ ॥

शोफो महानन्नजलावरोधी तीव्रज्वरो वातगतेर्निहंता॥कफेन जातो रुधि-

---

( श्लो० ५६ ) अशनं सक्तं इव लक्ष्यते इति भोजनग्रासस्थितमिव लक्ष्यते इत्यर्थः ॥

( श्लो० ५७ ) तस्य सर्वजस्य पूर्वोक्त सन्निपात विद्रधि तुल्यः ॥

रोगान्वितेन गले गलौघः परिकीर्त्यतेऽसौ ॥ ५८ ॥ योऽतितमताम्यन्नुश्वसिति प्रसक्तं भिन्नस्वरः शुष्कविमुक्तकंठः॥ कफोपदिग्धेष्वनिलायनेषु ज्ञेयः सरोगः श्वसनात्स्वरघ्नः ॥ ५९ ॥

जो गलेमें अन्न और जलके रोकनेवाला बडा शोथ हो ज्वर युक्त हों तथा ( उदान ) वायुकी गतिका अवरोध करे तौ रुधिरसे मिले हुवे कफसे उपजा यह " गलौघ " नाम रोग वर्णन किया है ॥ ५८ ॥ जिसमें श्वास लेतेसमय अंधेरासा आवे और निरंतर स्वरभिन्न हो तथा कंठ सूख जाय और विमुक्त हो जाय ( खुलासा ) हो या विमुक्त कंठका अर्थ भोजन निगलनेमें स्वाधीन नहीं रहे और पवनके मार्गोंमें कफके उपलिप्त होनेपर श्वास वायुसे उपजा यह " स्वरघ्न " रोग जानना चाहिये ॥ ५९ ॥

प्रतानवान् यः श्वयथुः सुकष्टो गलोपरोधं कुरुते क्रमेण॥ स मांसतानः कथितोऽवलंबी प्राणप्रणुत्सर्वकृतो विकारः॥ ६० ॥ सदाहतोदं श्वयथुं सरक्तमंतर्गले पूतिविशीर्णमांसम्॥ पित्तेन विद्याद्वदने विदारीं पार्श्वे विशेषात्स तु येन शेते ॥ ६१ ॥

जो फैला हुवा सोजा कष्टसाध्य रूप गलमें होकर गलेको क्रमसे बंधकरे और अवलंबनशील हो तौ त्रिदोषसे उपजा हुवा मांसतान नामक विकार कहाहै और यह प्राणोंका प्रेरक ( दूर करने ) वाला है ॥ ६० ॥ गलेके भींतर दाह और दर्द युक्त तथा रक्त युक्त सोजाहो और गलेमें दुर्गंधियुक्त मांस बिखरासा होजाय तौ इसे पित्तसे उपजी मुखमें विदारी जानो और यह विदारी रोग जिस करँवट मनुष्य अधिक सोताहै उस तरफ मुखमें विशेषतासे होतीहै ॥ ६१ ॥

## सर्वमुखके रोग।

सर्वसरास्तु वातपित्तकफशोणितनिमित्ताः ॥ ६२ ॥

संपूर्ण मुखमें होनेवाले रोग इस प्रकारसे होते हैं कि वायुसे पित्तसे कफसे तथा रक्तसे ॥ ६२ ॥

---

( श्लो० ५८ ) वातगतेर्निहंता इति उदानवातगतेरवरोधकः इति भावमिश्रः अन्येच श्वासवायोर्गति हंता ( इति ) ॥

( श्लो० ५९ ) अतितम्यन् तमःपश्यन् । प्रसक्तं निरंतरं ( इति डल्लनः )। शुष्कविमुक्तकंठः शुष्को विमुक्तो [illegible] कंठो यस्य स ग्रासं गिलितु मशक्तः इत्यर्थः। अनिलायनेषु कफोपदिग्धेषु इति वायु वर्त्मसु कफोपलिप्तेषु [illegible] ॥

( श्लो० ६१ ) स रोगी येन पार्श्वेन शेते मुखस्य तस्मिन्नेव पार्श्वे विशेषाद्विदारी भवतीत्यर्थः ॥

स्फोटैः सतोदैर्वदनं समंताद्यस्याचितं सर्वसरः स वातात् ॥ रक्तैः सदाहैस्तनुभिः स पीतैर्यस्याचितं चापि स पित्तकोपात् ॥ ६३ ॥ कंडूयुतैरल्परुजैः सवर्णैर्यस्याचितं चापि स वै कफेन रक्तेन पित्तोदित एक एवं कैश्चिन्प्रदिष्टो मुखपाकसंज्ञः ॥ ६४ ॥

इति निदाने षोडशोऽध्यायः ॥ १६ ॥

जिसका समस्त मुख दरदयुक्त फालकों से व्याप्त हो तो वह वायुका मुख रोग ( मुखपाक है ) यदि लालवर्ण के दाहयुक्त पतले पिलास वर्ण सहित फालक हों तौ पित्तका मुखपाक है ॥ ६३ ॥ जो खाज युक्त थोडी पीडा वाले सवर्ण ( सुपेद ) फालकों से व्याप्त हो तौ कफका मुख पाक है । और किसीनि रक्तका भी मुखपाक एक कहाहै उसमें पित्तहीके अनुसार होताहै (धन्वंतरजी तीनही प्रकारका) वात पित्त कफ का ( ही मुखपाक कहते हैं ) ॥ ६४ ॥

इन सबके डाक्टरी और यूनानीमें ठीक २ नाम प्रायः नहीं मिलते किसीका नाम मिलता या किसीका ठीक २ नहीं मिलता इसीसे नहीं लिखे उनकी हरएक की तजबीज और ढंग औरही प्रकारसे है ॥

( वक्तव्य ) निदान स्थानमें जितने रोगोंका निदान वर्णन हुवा उससे यह नहीं समझना चाहिये कि सुश्रुत संहितामें इतने थोडेहीसे रोगोंका निदान है—नहीं बहुतसे रोगोंका निदान यहां वर्णन नहीं हुवा है उन सबका निदान चिकित्सित स्थान तथा उत्तर तंत्रमें यथायोग्य वर्णन होगा ॥ और हम जो रोगके निदानके साथ प्रायः डाक्टरी तथा यूनानीके मतसे नाम आदि लिखते हैं उसमें गडबड यह रहती है कि उनके अपनी रीतिपर संख्या और रोगको लक्षणादि और ही और ढंगसे हैं इससे कहीं २ किसी किसी रोगका लक्षण सहित ठीक नाम मिलजाता है किसीका किसी औरहीके साथ संबंध या अंतर्भाव समझा जाता है तो जिसके लक्षणोंमेंसे कुछ मिलता है कुछ नहीं या सभी नहीं मिलता या किसीके लक्षणोंमे वहुत भेद हैं या किसीके वर्णन करनेमें लेख बाहुल्य बहुतही होता है तौ ऐसी अवस्थामें उन्हे छोड दिया है यादि उनका ठीक २ वर्णन देखना हो तो उनकी पुस्तकोंसे देखो॥

इति श्रीसुश्रुतसंहिताटीकायां निदानस्थाने षोडशोऽध्यायः ॥ १६ ॥

## पूर्तिः ।

श्रीमन्मालवभूमिपालतिलकः शैलाननाधीश्वरो विद्याप्रेमनिधिर्विनीतिनिपुणः प्राज्ञोयशस्वी नृपः॥ नित्यं वृद्धिमियाद्यदाश्रितभिषग्वर्येणपूर्तिं गतं टीकायां मुरलीधरेणविदुषा स्थानं निदानं शुभम्॥ १ ॥

( अर्थ ) श्रीयुक्त मालव प्रांतके राजाओंमें तिलक रूप शैलानन ( सैलाना ) के महाराज जो कि विद्या प्रेमके निधि और नीतिमें निपुण तथा विद्वान् हैं और यशस्वी अर्थात् जिनका नामधेय श्री १०८ यशवंतसिंह बहादुर है वे नित्य वृद्धिको प्राप्त हों कि जिनके समाश्रित राजवैद्य मुरलीधर पंडितसे यह सुश्रुत संहिताकी टीका का सुंदर निदानस्थान पूर्ण हुवा ॥

इति श्रीसुश्रुतसंहितायाः सान्वयसटिप्पणीकसपरिशिष्ट भाषाटीकायां निदानस्थानं समाप्तम् ॥ २ ॥



ॐ तत्सत्

# सुश्रुतसंहितायाः

## शारीरस्थानम् ।

### प्रथमोऽध्यायः ।

**अथातः सर्वभूतचिंताशारीरं व्याख्यास्यामः ॥**

निदानस्थाके अनंतर अब शारीरस्थान वर्णन किया जाता है इस शारीरक स्थानके आरंभमे सबभूतों ( प्राणियों ) ( अथवा पृथिवी जल अग्नि वायु और आकाश ) की चिंता ( चिंतन अर्थात् ये कैसे पैदा हुवे इनके क्या २ कार्य हैं इत्यादि ) शारीरकका प्रथम व्याख्यान करते हैं ॥

**सर्वभूतानां कारणमकारणं सत्वरजस्तमोलक्षणमष्टरूपमखिलस्य जगतः संभवहेतुरव्यक्तं नाम तदेकं बहूनां क्षेत्रज्ञानामधिष्ठानं समुद्र इवौदकानां भावानाम् ॥ १ ॥**

सम्पूर्ण भूतों ( पृथिवी अप् तेज वायु आकाश अथवा प्राणियों) का कारण सत्व रजतम ( गुणत्रय ) के लक्षणवाला तथा अष्टधा प्रकृतिरूप अव्यक्त नाम ( मूल प्रकृति ) अथवा ( ब्रह्म ) समस्त जगत् की उत्पतिका हेतु है और वह अव्यक्त स्वयं अकारण है अर्थात् उसका कोई कारण नहीं है वही सबका कारण है । वह एक अद्वितीय ब्रह्म असंख्य क्षेत्रज्ञों ( जीवों ) का आश्रय है जैसे असंख्य नदी

( गद्य० १ )सर्वभूतानामिति पृथिव्यादीनां अथवा सर्वस्थावरजंगमानां सत्वरजस्तमोलक्षणं गुणत्रयात्मकं अष्टरूपं अष्टधाप्रकृतिरूपं इति प्रकृतिभावेनैवाव्यक्तं महानहंकारः पंचतन्मात्राणीति अष्टौ रूपाणि यस्य तत्तथा प्रकृतित्वं चाष्टानामव्यक्तादीनां सांख्ये प्रतिपादितं शिलापुत्रकन्यायेन रूपरूपित्वं च [illegible] महानहंकारः पंचभूतानीत्यष्टौ रूपाणीत्येके अपरे तु मनोबुध्यहंकारमहाभूतानि इत्यष्टौ भाषंते अखिलस्य जगतः संभवहेतुः अभिव्यक्तिकारणं श्रीब्रजगयदासाचार्यस्त्वन्यथा व्याख्याति यथा अखिलस्य जगतः संभवहेतुरित्यनेनोपादानकारणत्वं अव्यक्तस्य जगदुत्पत्तौ प्रतिपादितं अकारणं न कारणं यस्य तत् अविकृतिरूपं न [illegible] अव्यक्तं प्रकृतिः प्रधानं मूलप्रकृतिरितियावत् ( इति डल्हनः ) अपरे [illegible] शिवे च सांख्यमते सर्वकारणे प्रधाने रूपाद्यहीनतया [illegible] स्वभावस्थायां [illegible] निराकारे ब्रह्मणि च ॥ क्षेत्रज्ञानां [illegible] जानातीति क्षेत्रज्ञः "क्षेत्राख्यानि शरीराणि तेषांचैव यथासुखम् । आत्मानं वेत्ति [illegible] क्षेत्रज्ञ इत्युक्तो जीवात्मा क्षेत्रज्ञः ॥

नालोंका अधिष्ठान समुद्रहै अथवा "औदकानां भावानां" का अर्थ कई मत्स्य शंख पद्मादि ऐसा करतेहैं अर्थात् जैसे मत्स्य पद्मादिका अधिष्ठान समुद्रहै तैसे जीवोंका अधिष्ठान अव्यक्त समुद्रहै तात्पर्य यह है कि " अद्वैतवादी " जो जीव ब्रह्मको एक सजाती मानतेहैं वेतो औदक भाव समुद्रके सजातीय नदी नाले ऐसा अर्थ करतेहैं और "द्वैत-वादी" जो जीव ब्रह्मको पृथक् विजाती मानतेहैं वे मत्स्य शंखादि ऐसा अर्थ करतेहैं॥ १॥

**तस्मादव्यक्तान्महानुत्पद्यते तल्लिंग एव तल्लिंगाच्च महतस्तल्लिंगएवाहं-कार उत्पद्यते स च त्रिविधो वैकारिकस्तैजसो भूतादिरिति ॥ २ ॥**

उस अव्यक्त ( क्षेत्रज्ञोंके अधिष्ठान ) से उसकिसे ( सत्वरजतमोमय ) लक्षणों वाला महत्तत्व( निश्चयात्मक बुद्धितत्व ) उत्पन्न हुवा और उस अव्यक्त लिंग महत्तत्व ( निश्चयात्मक बुद्धितत्वसे ) अव्यक्तलिंग ( सत्वरजस्तमस्वभाववाला ) अहंकार ( अहमिति अर्थात् मैंहू ऐसा अस्त्यात्मक ज्ञान ) उत्पन्न हुवा वह तीन प्रकारकाहै १ वैकारिक ( प्रकृतिका विकृत रूप विकारवाला ) २ तैजस ( तेजोमय स्वयंप्रकाश ) ३ भूतादि ( भूतोंका आदि कारण ) और इसका यहभी अर्थ करते हैं कि वैकारि-कादि संज्ञा अहंकरकी पूर्व आचार्योंने व्यवहारके अर्थकी हैं अर्थात् वह अहंकार सात्विक राजस और तामस ऐसे तीन प्रकारका होताहै जहां वैकारिक ( सात्विक तैजस ( राजस ) और भूतादि ( तामस ) ऐसे जानना ॥ २ ॥

**तत्र वैकारिकादहंकारात्तैजससहायात्तल्लक्षणान्येवैकादशेंद्रियाण्यु-त्पद्यंते । तद्यथा श्रोत्रत्वक्चक्षुर्जिह्वाघ्राणवाग्घस्तोपस्थपायुपादमनांसी-ति । तत्र पूर्वाणि पंच बुद्धीन्द्रियाणि इतराणि पञ्च कर्मेन्द्रियाणि उभयात्मकं मनः ॥ ३ ॥**

---

( मन्त्र २ ) तस्मादिति तस्मात् क्षेत्रज्ञाधिष्ठानात् अव्यक्तात् महानिति बुद्धितत्वं तत्तु सत्वं समुद्रात् निर्मल-स्फटिकोपलप्रख्यं चिच्छाया संक्रांतिप्राप्तचैतन्यपुरुषवज्ज्ञानात्मकमध्यवसेयविषयं निश्चितकारिणमित्यर्थः ॥ [illegible] तल्लिंग इति सत्वरजस्तमःस्वभावएव।तल्लिंगात् सत्वरजस्तमःस्वभावात् महतः इति बुद्धितत्वात् तल्लक्षणः सत्वरजस्तमःस्वभावएव अहंकारः अहमिति अभिमानव्यापारलक्षणः उत्पद्यते । सोऽहंकारः वैकारिकादिभेदेन त्रिविधः तत्र वैकारिकः प्रकृतेर्विकृतिरूपात्मकः तैजसः तेजोमयस्वयंप्रकाशरूपः भूतादिः भूतानामादिकारणरूपः इति शब्दार्थः अथवा वैकारिकादिसंज्ञास्तु पूर्वाचार्यैः सद्व्यवहाराय कृताः तत्र वैकारिकः सात्विकः तैजसः राजसः भूतादिः तामसः इति ( नि० सं० )॥

( मन्त्र ३ ) तत्र वैकारिकादिति सात्विकादहंकाराद्राजससहायात् । तमो मात्रयानुबिद्धादेकादशेंद्रियाणि । उत्पद्यन्ते । तल्लक्षणानि प्रकाशलक्षणानि सत्वस्यप्रकाशत्वात्। ( इति डल्हनः ) । उभयात्मकमनः इति उभयात्मकं बुद्ध्यात्मकं कर्मात्मकं च ॥

तहां तैजसकी सहायता युक्त वैकारिक ( सात्विक ) अहंकार से सात्विक लक्षण वाली या प्रकाश लक्षणवाली एकादश ११ इंद्रिय उत्पन्न हुई वे ११ इंद्रिय इस प्रकार हैं कि श्रोत्र त्वचा चक्षु जिह्वा और घ्राण तथा वाणी हाथ लिंग गुदा और पाँव तथा मन इनमें पहले पांच ज्ञानेंद्रिय कहलाती हैं और उनके पिछाडीकी पांच कर्म इंद्रिय हैं और उभयात्मक ( दोनों का अधिष्ठाता ) ग्यारहवां मन है॥ ३ ॥

भूतादेरपि तैजससहायात् तल्लक्षणान्येव पंचतन्मात्राण्युत्पद्यंते तद्यथा शब्दतन्मात्रं स्पर्शतन्मात्रं रूपतन्मात्रं रसतन्मात्रं गंधतन्मात्रमिति तेषां विशेषाः शब्दस्पर्शरूपरसगंधास्तेभ्यो भूतानि व्योमानिलानलजलोर्व्यः एवमेषां तत्वचतुर्विंशतिर्व्याख्याताः ॥ ४ ॥

तैजस ( रजोगुणी ) युक्त भूतादि ( तामस ) अहंकारसे तामस लक्षणवाली ( मोह लक्षणवाली ) पांच तन्मात्रा उत्पन्न हुई यथा शब्दतन्मात्रा स्पर्शतन्मात्रा रूप तन्मात्रा रसतन्मात्रा और गंधतन्मात्रा और उनके विशेष ( अनुभव योग्य स्थूल विषय) शब्द स्पर्श रूप रस गंध यथा क्रम होते हैं ( जैसे शब्दतन्मात्रासे शब्द और स्पर्श तन्मात्रासे स्पर्श इत्यादि ) ( तन्मात्रा अतिसूक्ष्म होते हैं और उनके विषय स्थूल होते हैं ) और इन्हीं तन्मात्राओंसे यथा क्रम आकाश वायु अग्नि जल और पृथिवी यथा क्रम उत्पन्न हुए ( शब्दतन्मात्रा से आकाश तथा स्पर्श तन्मात्रा से वायु रूपतन्मात्रासे तेज रस तन्मात्रासे जल और गंध तन्मात्रासे पृथ्वी ऐसे उत्पन्न हुए ) इन्हीं को चौबीस तत्व वर्णन किया है ( तन्मात्राओंमेंसे एक एककी वृद्धिसे आकाशादिकी उत्पत्ति हुई ऐसे भाष्यकारका मत है जैसे शब्द तन्मात्रासे शब्द गुणवाला आकाश उत्पन्न हुवा। और शब्दतन्मात्रा सहित स्पर्श तन्मात्रासे शब्द स्पर्श गुणवाला वायु। और शब्द स्पर्श तन्मात्रा सहितरूप तन्मात्रासे शब्द स्पर्शरूप गुणवाला तेज ( अग्नि ) उत्पन्न हुवा तथा शब्द स्पर्शरूप तन्मात्रा सहित रस तन्मात्रासे शब्द स्पर्शरूप और रसके गुणोंवाला जल तत्व उत्पन्न हुवा ऐसेही शब्द स्पर्शरूप और रस तन्मात्रा सहित गंध तन्मात्रासे शब्द स्पर्शरूप रस और गंधके गुणोंवाली पृथ्वी उत्पन्न हुई ) ॥ ४ ॥

तत्र बुद्धीन्द्रियाणां शब्दादयो विषया कर्मेन्द्रियाणां यथासंख्यं वचना

( गद्य ४ ) भूतादेरिति तामसादहंकारात् राजससहायात् सत्वमात्रानुबद्धात् पंचतन्मात्राण्युत्पद्यंते । तल्लक्षणानि मोहलक्षणानि तमसो मोहत्वात् । तन्मात्राणि सामान्येषु तानि शब्दादिपंचानां कारणीभूतानि अविशेषाणि । तेभ्यः पंचभ्यः शब्दतन्मात्रादिभ्यः एकोत्तरपरिवृद्ध्या व्योमाद्युत्पद्यंते यथा शब्दतन्मात्रात् शब्द गुणं व्योमशब्दतन्मात्रसहितात् स्पर्शतन्मात्रात् शब्दस्पर्शगुणो वायुः, शब्दस्पर्शतन्मात्रसहितात् रूपतन्मात्रात् शब्दस्पर्शरूपगुणं तेजः, शब्दस्पर्शरूपतन्मात्रसहितात् रसतन्मात्रात् शब्दस्पर्शरूपरसगुणा आपः, शब्द स्पर्शरूपरसतन्मात्रसहितात् गंधतन्मात्रात् शब्दस्पर्शरूपरसगंधगुणा पृथ्वी (इति भाष्यमतेन ह्रस्वः ) ॥

दानानंदविसर्ग विहरणानि ॥५॥ अव्यक्तं महानहंकारः पंचतन्मात्राणि चेत्यष्टौ प्रकृतयः शेषाः षोडशविकाराः ॥ ६ ॥

इनमें ज्ञानेंद्रियोंके तो शब्दादिक विषय हैं ( जैसे श्रोत्रका विषय शब्द त्वचाका विषय स्पर्श चक्षुका विषय रूप जिह्वा ( रसना ) का विषय रस तथा घ्राणका विषय गंध है ) और कर्मेंद्रियोंके विषय क्रमसे वचन ग्रहण आनंद मलत्याग और गमन ये विषय हैं ( जैसे वाणीका विषय बोलना हाथोंका विषय पकड़ना लिंगका विषय मैथुन करना और गुदाका विषय मल और वायु त्यागना तथा पैरोंका विषय चलना है ) ॥ ५ ॥ " अष्टधा प्रकृति " अव्यक्त महत्तत्व और अहंकार तथा पाँचों तन्मात्रा अर्थात् शब्दतन्मात्रा स्पर्शतन्मात्रा रूपतन्मात्रा रसतन्मात्रा और गंधतन्मात्रा ये आठ प्रकृति हैं ( अर्थात् कारण भूत हैं ) और शेष सोलह अर्थात् ग्यारह इंद्रिय और पाँच पृथिव्यादि महाभूत ये विकार हैं जैसे पूर्वोक्त श्रोत्र त्वचा चक्षु जिह्वा और घ्राण तथा वाणी हाथ लिंग गुदा और चरण तथा मन ये ग्यारह इंद्रिय और पृथ्वी अप् तेज वायु और आकाश ये पंचमहाभूत सब १६ सोलह मिलकर विकार हैं ऐसे सब २४ तत्व हुए ॥ ६ ॥

स्वः स्वश्चैषां विषयोऽधिभूतं स्वयमध्यात्ममधिदैवतं च यथा बुद्धेर्ब्रह्मा अहंकारस्येश्वरः मनसश्चन्द्रमाः दिशः श्रोत्रस्य त्वचो वायुः सूर्यश्चक्षुषोः रसनस्यापः पृथिवी घ्राणस्य वचसोऽग्निः हस्तयोरिंद्रः पादयोर्विष्णुः पायोर्मित्रं प्रजापतिरुपस्थस्येति ॥ ७ ॥

इन बुद्ध्यादिकके अपने अपने विषय अधिभूत कहलाते हैं और ये बुद्ध्यादिक स्वयं अध्यात्म कहलाते हैं और इनके अधिदैवत ब्रह्माको आदि लेके इस प्रकार हैं कि बुद्धि ( महत्तत्वका अधिदैवत ब्रह्मा है और अहंकारका शिव मनका चंद्रमा श्रोत्र ( कर्ण ) का दिशा तथा त्वचाका वायु चक्षुका सूर्य जिह्वाका जल घ्राण ( नासिका ) का पृथ्वी वाणीका अग्नि हाथोंका इंद्र पैरोंका विष्णु गुदाका मित्र तथा लिंगका अधिदैवत प्रजापति है इन सबके अधिभूत और अध्यात्म तथा अधिदैवत

( गद्य ६ ) अव्यक्तमित्यादि प्रकृतय अपरेषां कारणभूताः अव्यक्तमिति विविधपाठात् केवलहेतु [illegible] बोधनार्थमिति डल्हनः अपरेत्वित्यत्राव्यक्तपदेनकालस्य ग्रहणं कुर्वन्ति । केचित् [illegible] ग्रहणं कुर्वंति । प्रकृतयस्तु कारण भूता विकाराः कार्यामित्यर्थः । षोडशविकारा यथ [illegible] चेति ।

( गद्य ७) स्वः स्वश्चैषा मिति एषां बुद्ध्यहंकारेन्द्रिय मनसां स्वस्वविषयोऽधिभूतसंज्ञकः स्वयमेतानि बुद्ध्या [illegible] अध्यात्मं ब्रह्मादयोऽधिदैवतम् । भूतानि अधिकृत्य वर्तते तदधिभूतं । आत्मानं शरीरसंबंधे [illegible] वर्तते तदध्यात्मम् । देवतमधिकृत्य वर्तते तदधिदैवतम् । अयं चाधिभूतादिभावो वेदांते [illegible] ॥

इस भांति जानने चाहियें कि बुद्धि अध्यात्म बोधव्य अधिभूत और ब्रह्मा अधिदैवत, अहंकार अध्यात्म अहंकर्तव्य अधिभूत और शिव अधिदैव, मन अध्यात्म संकल्प विकल्प कर्त्तव्य अधिभूत और चंद्रमा अधिदैवत, श्रोत्र अध्यात्म श्रोतव्य अधिभूत और दिशा अधिदैवत, त्वचा अध्यात्म स्पर्शनीय अधिभूत वायु अधिदैवत, चक्षु अध्यात्म दृश्य अधिभूत और सूर्य अधिदैवत, रसन अध्यात्म रसनीय अधिभूत और जल अधिदैवत, घ्राण अध्यात्म घ्रातव्य अधिभूत और पृथ्वी अधिदैवत, वाणी अध्यात्म वक्तव्य अधिभूत और अग्नि अधिदैवत, हाथ अध्यात्म आदातव्य ( ग्रहण करने योग्य ) अधिभूत और इंद्र अधिदैवत, पैर अध्यात्म और गंतव्य अधिभूत और विष्णु अधिदैवत, गुदा अध्यात्म विसर्जनीय ( मलत्याग ) अधिभूत और मित्र नामक देवता अधिदैवत, लिंग अध्यात्म आनंदनीय अधिभूत और प्रजापति नामक देवता अधिदैवत ॥ ७ ॥

**तत्र सर्व एवाचेतन एषवर्गः पुरुषः पंचविंशतितमः सच कार्य्यकारण-संयुक्तश्चेतयिता भवति सत्यप्यचैतन्ये प्रधानस्य पुरुषकैवल्यार्थं प्रवृत्ति-मुपदिशंति क्षीरादींश्च हेतूनुदाहरंति ॥ ८ ॥**

तहां समस्त यह वर्ग ( अव्यक्तादि २४ तत्व ) चेतना से रहितहै और चेतना वाला पच्चीसवाँ "पुरुष" ( जीवात्मा ) है वह पुरुष कार्य ( पंचमहाभूत पृथिव्यादिक और एकादश इंद्रिय ) तथा कारण ( अव्यक्तादिक अष्ट प्रकृति ) इनसे संयुक्त होकर चेतनावाला ( चैतन्य ) होता है और अचैतन्य होनेपरभी पुरुष ( जीवात्मा ) की मोक्षके अर्थ प्रधान ( अव्यक्त ) की प्रवृत्ति होती है ऐसे आचार्य उपदेश करते हैं और अचैतन्य की प्रवृत्ति क्योंकर होसकती है इसमें दुग्धादिक की प्रवृत्तिके हेतुका उदाहरण देतेहैं ( कि जैसे दुग्ध चेतनारहित जड ) होकर भी वत्सादिकके प्रेम संबंधसे प्रवृत्त होता है चलायमान हो टपकने लगताहै इसी प्रकार शुक्र भी अचैतन्य होकर स्त्रीके संभाषणादि से प्रवृत्त होता है तथा जल अचैतन्य होकर अग्निके संयोग से स्थालीगत वेगवान् होने लगता है उफनने और शब्द करने में उसकी प्रवृत्ति होती है इत्यादि यहां भावमिश्र कहते हैं कि ॥ ८ ॥

( गद्य ८ ) तत्र सर्व इत्यादि सर्व एष वर्गोऽव्यक्तादिकोऽचेतनः कारणस्याव्यक्तस्याचेतनत्वेन तत्कार्यस्य महदादेरचेतनत्वात् कार्यकारणसंयुक्तः पुरुषश्चेतयिता भवति । तस्य पुरुषस्य कैवल्यार्थं प्रधानस्य मूलप्रकृतेरव्यक्तस्य प्रवृत्तिमुपदिशन्त्याचार्याः । एवं चतुर्विंशतिभिरिति प्रकृतयोऽष्टौ विकाराः षोडशेति चतुर्विंशतिः [illegible] तैः सिद्धे शरीरात्मके गृहे नियतोनित्यः शुभाशुभकर्मफलसमाधीनो जीवात्मा स्वान्तर्भूतकर्म [illegible] वसति ॥

**एवं चतुर्विंशतिभिस्तत्वे सिद्धे वपुर्गृहे ।**
**जीवात्मा नियतेर्निघ्नो वसति स्वांतदूतवान् ॥**

अर्थ-इस प्रकार चौबीस तत्वोंकेरके सिद्ध किये ( रचे हुवे ) शरीर रूपी घर में नियति ( कर्मों ) के आधीन हुवा मन रूप दूतवाला जीवात्मा पुरुष वास करताहै

**अत ऊर्द्ध्वं प्रकृति पुरुषयोः साधर्म्यवैधर्म्ये व्याख्यास्यामः ॥**

यहांसे अगाडी हम प्रकृति और पुरुषके साधर्म्य और वैधर्म्यका व्याख्यान करतेहैं

## साधर्म्य ।

**तद्यथा उभावप्यनादी उभावप्यनंतौ उभावप्यलिंगौ उभावपिनित्यौ उभावप्यपरौ उभौ च सर्वगताविति ॥ ९ ॥**

वह इसप्रकारहै कि दोनो प्रकृति और पुरुष अनादिहैं तथा दोनोही अनंतहैं और दोनोही आलिंग ( चिन्ह रहित ) हैं तथा दोनोही नित्य ( अविनाशी ) हैं और दोनोही अपरहैं अर्थात इनसे परे कोई और नहीं है तथा दोनोही सर्वव्यापी हैं यह तो इनमें साधर्मता समान धर्मत्वहै ॥

इनका वैधर्म्य कहतेहैं ।

## प्रकृति और पुरुषके पृथक् २ लक्षण ।

**एका तु प्रकृतिरचेतना त्रिगुणा बीजधर्मिणी प्रसवधर्मिणी अमध्यस्थधर्मिणी चेति । बहवस्तु पुरुषाश्चेतनावंतोऽगुणा अबीजधर्मिणोऽप्रसव धर्मिणो मध्यस्थधर्मिणश्चेति ॥ १० ॥**

अव्यक्तात्मक मूल प्रकृति एकहै चेतना रहित है सत्व रज और तम ऐसे तीनों गुण वालीहै समस्त पदार्थ बीज रूप होकर प्रलयमें इसीमें स्थित होतेहैं इससे यह बीज धर्मवाली है और इसीमेंसे सब उत्पन्न होते हैं इससे यह प्रसव धर्म वाली है यह सुखादिक भोग भागिनी है इससे मध्यस्थ धर्मवाली ( उदासीन )

---

( गद्य० ९ ) उभौ प्रकृतिपुरुषौ अलिंगौ न विद्यतेलिंगं ययोस्तौ नित्यौ क्वचिदपि लयं नाशं न गच्छतः अपरौ न परो याभ्यां इति । सर्वगौ सर्वं व्याप्यास्थितौ ।

( गद्य १० ) प्रकृतिस्तु अव्यक्तपरपर्याया मूलप्रकृतिरेकाशून्यमया । त्रिगुणा सत्वरजस्तमोगुणा बीजधर्मिणी इति सर्वेषां महदादिविकाराणां बीजभावेनावस्थिता । बीजधर्मिणीत्युच्यते गयदासाचार्यस्तु संहारे भूतेंद्रियतन्मात्राहं कारमहदादीनामाधारभूतेति बीजधर्मिणी सैव सिसृक्षुणा विभुना पुरुषेण सार्द्धं क्षोभमानस्य सास्यावस्थाने प्रच्युता महदहंकारादिक्रमेण [illegible] जगतः प्रसवित्रीत्वात् प्रसवधर्मिणीत्युच्यते ( नि. सं. ) अमध्यस्थधर्मिणी सुख-दुःखमोहभागिनी न तु सुखदुःखमोहादुदासीना (इति मातामिश्रः) ॥

पुरुषा जीवात्मत्वेनासंख्याता परमात्मत्वेन पुरुषोप्येकएवेति नैय्यायिकाः । पुरुषे अबीजधर्मित्वं महाप्रलयेमह-दादिविकाराणां प्रकृताविव [illegible] । मध्यस्थधर्मित्वं सुखदुःखेच्छादिशून्यत्वात् तथा चोक्तं सांख्ये तस्मा [illegible] साक्षित्वमस्यपुरुषस्य कैवल्यमाध्यस्थं द्रष्टृत्वमकर्तृभावाश्चेति ( निबंध संग्रहः )

नहीं है किंतु अमध्यस्थ धर्मवाली है ॥ पुरुष ( आत्मा ) जीवरूप होकर अनेक (बहुत असंख्य) हैं और चेतनावाले हैं सत्व रज और तम इन तीनों गुणोंसे रहित हैं और अबीज धर्मी हैं ( अर्थात् बीज रूप होकर कोई पदार्थ जीवात्मामें नहीं रहते प्रकृतिमें रहतेहैं इससे यह आत्मा पुरुष बीजधर्मी नहीं है किंतु अबीज धर्मी है) और पुरुष अप्रसव धर्मी है ( अर्थात् पुरुष आत्मामेंसे कुछ उत्पन्न नहीं होता इससे यह प्रसवधर्मी नहीं है किंतु अप्रसव धर्मवाला है ) तथा मध्यस्थ धर्म वाला है अर्थात् सुख दुःखादिमें उदासीन रूप मध्यस्थकी भांति है सुख दुःखादिको प्रकृतिही भोगतीहै प्रकृति विना जीवको सुख दुःखादि नहीं होते ॥ १० ॥

**तत्र कारणानुरूपं कार्यमिति कृत्वा सर्वे एवैते विशेषाःसत्वरजस्तमोमया भवंति तदंजनत्वात्तन्मयत्वाच्च तद्गुणा एव पुरुषा भवंती त्येके भाषंते ॥ ११ ॥**

कई आचार्य ऐसा कहते हैं कि कारणके अनुरूप कार्य होता है ऐसा मानकर ये समस्त विशेषरूप विकार ( महदादि भूतादि ) भी सत्व रज और तमोगुणमय होते हैं तो "तदंजनत्वात्" अर्थात् सत्व रज तमो व्यक्तिवाले होनेसे और तन्मय होनेसे पुरुष ( आत्मा ) भी तद्गुण अर्थात् तीनों गुणवाले ( सत्वरज और तमो गुणवाले ) होते हैं जैसे तडागस्थ जलमें पड़ा हुवा चंद्रमाका प्रतिबिंब वह जलके कंपन विकारसे कंपायमान प्रतीत होता है वैसेही प्रकृतिके संयोगसे आत्माभी तद्गुणवाला प्रतीत होता ह अर्थात् सत्वादि गुणयुक्त प्रकृति ( महत्तत्व अहंकार और महाभूत ) इनके प्रतिबिंबरूप अत्माभी सत्वादि गुणयुक्त प्रतीत होता है और सुखी दुःखी मूढ ऐसा जाना जाता है ॥ ११ ॥

**वैद्यकेतु ॥ स्वभावमीश्वरं कालं यदृच्छा नियतिं तथा।।परिणामं च मन्यंते प्रकृतिं पृथुदर्शिनः ॥ १२ ॥**

---

( गद्य ११ ) विशेषाः महदादिप्रकाराः । तदंजनत्वात् इति तेषांसत्वरजस्तमसां अंजनव्यक्तिर्वा येषु तस्मात् तन्मयत्वात् सत्वादिमयत्वात् पुरुषाः तद्गुणसत्वरजस्तमोगुणा भवंतीत्येके यथातडागोदकेप्रतिबिंबितो [illegible] गोदकप्रकंपनेन प्रकंपात्मकः कथ्यते एवं सत्वादिरूपे महदादौ प्रतिबिंबिताः पुरुषाः सत्वादिमया भवंति न तु वास्तव सत्वादिमयत्वात् तादृशाच्चतन्मयत्वात् तल्लक्षणानि तद्गुणाः सुखिनो दुःखिनो मूढाश्चपुरुषा भवंति ( इति हल्लनः )

( गद्य १२ ) अत्रैके स्वभाववादिनः स्वभावः सर्वस्य कारणमित्यूचुः तथाहि कः कंटकानां प्रकरोति तैक्ष्ण्यं चित्रं विचित्रं मृगपक्षिणां च।माधुर्यमिक्षोः कटुकोमरीचेः स्वभावतःसर्वमिदं प्रवृत्तम्।इति ईश्वरवादिन एवमाहुःईश्वरएव उर्वीपर्वततर्वादिजंतूनां स्वर्गनरकादेश्च कारणं इति । केचिदित्याहुःकालवादिनः काल एवजगतः [illegible] निमित्तमिति । यदृच्छवादिनश्चेत्याहुः यो यतो भवतितत्तुतन्निमित्तमिति यथा [illegible] जितौ धर्माऽधर्मौ नियतिः सैवसर्वस्यकारणमिति नियतिवादिनः । केचिदित्याहुः [illegible] सर्वस्यनिमित्तमितिपरिणामवादिनः। वस्तुतस्तु ते च स्वभावादयोपि समुच्चयेन जगदुत्पत्तौ कारणभूताः तथापि प्रकृति परिणामस्योपादानकारणत्वं स्वभावादीनां पंचानां निमित्तकारणत्वमिति ईश्वरश्च पंचविंशतितमः पुरुषः प्रकृतेःक्षोभक तया कारणत्वेनोदाहृतएव ( इति निबंधसंग्रहः ) ॥

वैद्यक शास्त्रमें तो ॥ स्वभावको ईश्वरको कालको यदृच्छाको और नियतिको तथा परिणामको दीर्घ दर्शी विद्वान् लोग ऐसे छः प्रकार प्रकृति मानते हैं अर्थात् कोई स्वभावहीको प्रकृति मानते हैं कि जो जिसका स्वभाव हैं वह वैसाही होता है और कोई ईश्वरहीको मुख्य मानते है कि ईश्वरही सबका कारण है और कोई कालहीको मानते हैं कि कालपाकरही संसार पैदा हो कालपाकरही नष्ट होता है और कोई यदृच्छा होनहारहीको मानते हैं कि जैसा भवितव्य हो वैसाही होता है और कोई नियति पूर्व जन्मार्जितादि शुभाशुभ कर्मोंहीको मानते हैं कि जैसा कर्म होता है उसीके अनुसार सब कुछ होता है तथा कोई परिणामही को मुख्य मानते हैं कि अव्यक्तादि सब परिणाम पाकरही जगत्के कारण रूप होते हैं ॥१२॥

तन्मयान्येव भूतानि तद्गुणान्येव चादिशेत् ॥ तैश्च तल्लक्षणः कृत्स्नो भूतग्रामो व्यजन्यत ॥ १३ ॥ तस्योपयोगोऽभिहितश्चिकित्सा प्रति सर्वदा ॥ भूतेभ्यो हि परं यस्मान्नास्तिचिन्ता चिकित्सिते ॥ १४ ॥

भूत आकाश आदि तन्मय अर्थात् प्रकृतिके परिणाम ( उष्ण द्रव शीत घन खर मृदु आदि ) मय हैं और तद्गुण हैं उसीके गुणवाले हैं अर्थात् सत्व रज और तमोगुण वाले हैं ( जैसे सत्व बहुलमाकाशं तमो बहुला पृथ्वी इत्यादि ) इससे समस्त भूत ग्राम ( स्थावर जंगम रूप संपूर्ण जगत् ) उन ( शीतोष्ण द्रव घन आदि तथा सत्व रज तम ) लक्षणों युक्तही उत्पन्न होता है ॥ १३ ॥ उस पंच महाभूतारब्ध भूत ग्राम का उपयोग प्रयोजन ही चिकित्साके प्रति ( इस चिकित्सा शास्त्रमें रोग नाशके प्रति ) वर्णन किया गया है इसीसे चिकित्सित ( चिकित्सा विषय ) में भूतों ( पंच महा भूतों पृथिवी अप् तेज वायु आकाश और इनके कार्य्यों ) से परे अव्यक्त अदृष्ट आदि की चिंता ( विचार और मीमांसा ) नहीं है अर्थात् नहीं हो सक्ती है ॥ १४ ॥

यतोऽभिहितं तत्संभवद्रव्यसमूहो भूतादिरुक्तः भौतिकानि चेंद्रियाण्यायुर्वेदे वर्ण्यंते तथेंद्रियार्थाः ॥ १५ ॥

( श्लोक १३ ) तन्मयान्येवेति चलोष्णद्रवखरस्वभावादिधर्मविशेषाक्रांतप्रकृतिपरिणाममयानि । भूतानीति आकाशादीनि । तद्गुणानिचेति सत्वरजस्तमोगुणानि यथा सत्वबहुलमाकाशं तमोबहुला पृथ्वीत्यादि । भूतग्रामः स्थावरजंगमात्मकः । तल्लक्षणः स्थिरगुरुकठिनादिलक्षणः । ( नि. सं. ) ॥

( श्लोक १४ ) तस्य पंचमहाभूतारब्धस्य भूतग्रामस्य परस्परोपकार्योपकारणत्वेन व्यवस्थितस्य । उपयोगः प्रयोजनम् । अभिहितः कथितः । चिकित्सांप्रति रोगापनयनंलक्ष्यीकृत्य। स्पष्टार्थे चिकित्सां प्रतितस्यभूतग्रामस्य उपयोगः सर्वदा अभिहितः इति यस्मात् भूतेभ्यः परं चिकित्सिते चिंता नास्ति ॥

( सत्र १५ ) तत्संभवद्रव्यसमूहो महत्तत्वादि ( बुद्ध्यादि ) आकाशादिकः एव भूतादिरुक्तः यतोऽभिहितमायुर्वेदे भौतिकानींद्रियाणि इन्द्रियार्थाश्चवर्ण्यन्ते । डल्हनस्त्वन्यथा व्याख्याति यथा यतः तस्य पुरुषस्य संभवद्रव्याणि शुक्रशोणितादीनि तेषां समूहः संयोगविशेषः भूतादिः भूतप्रभृत्यादिकं आदिमूलकारणं यस्यसः तथा न परं पुरुषसंभवं द्रव्यस्य भूतादित्वाभिधानात् भूतेभ्यः परंचिंता नास्ति इति ॥

उस अव्यक्तसे उत्पन्न हुवा द्रव्यसमूह ( महदादि बुद्ध्यादि और व्योमादि ) वही भूतादि वर्णन किया है इससे वैद्यक शास्त्रमें वही महदादिक ( महत्तत्व अहंकार पृथिवी जल तेज वायु आकाश और सत्व रज तम ) ही अभिहित ( वर्णित ) है तथा भौतिक इंद्रिय ( श्रवण स्पर्शन दर्शन रसन और घ्राण ) तथा इंद्रियार्थ ( शब्द स्पर्श रूप रस गंध ) इनका वर्णन होता है ॥ १५ ॥

भवति चात्र ॥ इंद्रियेणेन्द्रियार्थंतु स्वंस्वंगृह्णाति मानवः ॥ नियतं तुल्ययोनित्वान्नान्येनान्यमिति स्थितिः ॥ १६ ॥

यहां पर श्लोक है कि मनुष्य इंद्रियसे नियत उसी उसके अर्थको समान योनि होनेसे ग्रहण करता है अर्थात् श्रोत्र इंद्रियसे उसके तुल्य योनित्व करके नियत शब्दको ग्रहण करता है और त्वचासे स्पर्शको चक्षुसे रूपको रसनासे रसको और घ्राणसे गंधको ग्रहण करताहै क्योंकि आकाशकी इंद्रिय श्रोत्र है और गुण शब्द है इसी तरह वायुकी इंद्रिय त्वचा और गुण स्पर्श है तथा तेजकी इंद्रिय चक्षु और गुण रूप है तथा जलकी इंद्रिय रसना और गुण रस है और पृथ्वीकी इंद्रिय घ्राण और गुण गंध है इसीसे सजातीय अपने सजातीय को ग्रहण करता है और अन्यसे अन्यको ग्रहण नहीं करता यही सिद्धांत है ॥ १६ ॥

नचायुर्वेदशास्त्रेषूपदिश्यन्ते सर्वगताः क्षेत्रज्ञाः नित्याश्च असर्वगतेषु च क्षेत्रज्ञेषु नित्येषु पुरुषव्यापकान् हेतूनुदाहरंति ॥ १७ ॥ आयुर्वेदशास्त्रेष्व-सर्वगता क्षेत्रज्ञा नित्याश्च तिर्यग्योनिमानुषदेवेषु संचरंति ॥ १८ ॥ धर्माधर्मनिमित्तम् तएतेऽनुमानग्राह्याः परमसूक्ष्मा श्चेतनावंतः शाश्वतालोहितरेतसोः संनिपातेष्वभिव्यंज्यंते ॥ १९ ॥ यतोऽभिहितं पंचमहाभूतशरीरसमवायः पुरुष इति सएवकर्मपुरुषश्चिकित्साधिकृतः ॥ २० ॥

आयुर्वेदके शास्त्रोंमें क्षेत्रज्ञों ( जीवों ) को सर्वगत ( सर्वव्यापी ) नहीं कहते हां नित्य कहते हैं ( क्योंकि जो जीव सर्वव्यापी होता तो एकका सुख दुःख सबको होता ऐसा नहीं होने से जीव सर्व व्यापी नहीं है ) परंतु हां जीव नित्य है असर्वगत

---

( श्लोक १६ ) तुल्ययोनित्वात् इति एकभूतहेतुत्वात् भूतं हि स्वयोनिमेवाभिधावति ॥

( गद्य १७ ) असर्वगता इति नसर्वव्यापिनः किंत्वेकशरीरव्यापिनः ॥

( गद्य १९ ) एते क्षेत्रज्ञाः जीवात्मानःपरसूक्ष्मा अतएवानुमानग्राह्याः नतु प्रत्यक्षप्रमाणेन कथंचिदपि ग्राह्याः इत्यर्थः । शाश्वतानित्याः ॥

( गद्य २० ) पंचमहाभूतानांशरीरिणः समवायः संयोगः पुरुषः इत्यभिहितम् । सएवकर्मपुरुषः कर्मफलभागीत्यर्थः । चिकित्सायांअधिकृतःगृहीतः ॥

( एक देशी एक शरीर व्यापी ) जीवोंमें नित्य पुरुष व्यापक ( कहने वाले ) हेतुओंको दिखाते हैं ॥ १७ ॥ आयुर्वेद शास्त्रके मतमें असर्वगत ( एक देशीय ) जीव नित्य हैं वे धर्म और अधर्म का निमित्त पाकर तिर्यग् योनि ( पशुकीटादि ) तथा मनुष्य देह तथा देव शरीरोंमें विचरते हैं ॥ १८ ॥ ये परम सूक्ष्म जीवात्मा अनुमान से ग्रहण किये जाते हैं ( प्रत्यक्षतासे ग्रहण नहीं किये जासक्ते ) ये चेतना वाले ( चैतन्य ) हैं शाश्वत अर्थात् नित्य हैं और माता पिताके रजवीर्यके संयोगसे प्रगट होते हैं ॥ १९ ॥ इसीसे पंच महाभूत और शरीरि ( आत्मा ) के संयोग को पुरुष कहा गया है और यही कर्म पुरुष चिकित्सामें अधिकार किया गया है ( चिकित्सा में ग्रहण किया है )॥ २० ॥

तस्य सुखदुःख इच्छाद्वेषौ प्रयत्नः प्राणापानावुन्मेषनिमेषौ बुद्धिर्मनः संकल्पो विचारणा स्मृतिर्विज्ञानमध्यवसायो विषयोपलब्धिश्च गुणाः २१

उस कर्म पुरुषके ये १६ गुण हैं ( १ ) सुख ( २ ) दुःख ( ३ ) इच्छा ( ४ ) द्वेष ५ प्रयत्न ६ प्राण ( स्वासलेना ) ७ अपान ( अधो वायुनिःसारण ) ८ उन्मेष निमेष ( नेत्रोंको खोलना मीचना ) ९ बुद्धि १० मन( इंद्रियोंकी प्रेरणात्मक शक्ति ) ११ संकल्प ( कल्पना ) १२ विचारणा ( सोचना ) १३ स्मृति ( याद करना ) १४ विज्ञान ( चातुर्य ) १५ अध्यवसाय ( व्यवसाय ) १६ विषयोपलब्धि ( शब्द स्पर्श आदिको ग्रहण करना ) ॥

## सात्विक राजस और तामस ( जीवोंके ) मनके गुण ।

सात्विकास्तु आनृशंस्यं संविभागरुचिता तितिक्षा सत्यं धर्म आस्तिक्यं ज्ञानं बुद्धिर्मेधास्मृतिधृतिरनभिषंगश्च ॥ २२ ॥ राजसास्तु दुःखबहुलताऽटनशीलताऽधृतिरहंकार आनृतिकत्वमकारुण्यं दम्भोमानोहर्षः कामः क्रोधश्च ॥ २३ ॥ तामसास्तु विषादित्वनास्तिक्यमधर्मशीलता बुद्धेर्निरोधोऽज्ञानं दुर्मेधस्त्वमकर्मशीलता निद्रालुत्वं च ॥ २४ ॥

( गद्य २१ ) इदानीं तस्यैवपुरुषस्यशरीरात्मनोसंयोगं कारकेण मनसासंयोगे ये गुणाउत्पद्यंतेतानाहतस्येत्यादि । सुखंअनुकूलवेदनीयम् । दुःखंप्रतिकूलवेदनीयम् । प्रयत्नः उद्योगः । उन्मेषनिमेषः नेत्रयोः उन्मीलननिमीलनम् अध्यवसायः बुद्धेर्व्यवसायः । विषयोपलब्धिः शब्दादीनांस्वैःस्वैरिंद्रियैर्ग्रहणम् । ननु षोडश गुणाः कथिताः कथमत्र [illegible] संख्यागुणानामित्यत्र केचित्तु उन्मेषनिमेषावित्येकं पठंतिकेचित्तु मनःसंकल्पोविचारणा नेति मनसः संकल्पो मनसः कल्पना इत्येकंपठंति मनसोगुणत्वाभावात् ॥

( गद्य २२ ) संविभागरुचिता संविभज्यभोक्तुमभिलाषुकता । ज्ञानं डल्हणमतेतु आत्मज्ञानं वाचस्पत्येतु बुद्धि [illegible] कर्त्तव्याकर्त्तव्य [illegible] । बुद्धिर्बोधनम् । मेधाधारणाशक्तिः । अनभिषंगः फलनिरपेक्षायाबुद्ध्या [illegible] ॥

( गद्य २३ ) अहंकारोगर्वः । मानोमदः ॥

सात्विक( सत्व गुण प्रधान जीवोंके ) मनके ये गुण हैं कि निर्दयता न होना और संविभाग रुचिता ( औरोंको अवश्य देना चाहो आप पदार्थ लेना या न लेना ) तितिक्षा ( क्षमा ) सत्त्वापन धर्माचरण आस्तिकता ( यकीन और एतबार रखना ) ज्ञान ( विचारशक्ति ) बुद्धि मेधा ( धारणा शक्ति ) स्मृति ( याद रखना ) ज्ञान धृति ( धैर्य ) अनभिषंग निरपेक्ष ( शुभ कर्म करना ) ॥ २२ ॥ राजस ( रजो गुण प्रधान जीवोंके)मनके गुण ये हैं कि विशेष दुःखी रहना अर्थात् बहुत आडंबर करना जिसमें कभी चैन नहीं हो और एक जगह स्थिरप्राय न होना अर्थात् फिरना धैर्य न होना अभिमान करना झूठ बोल देना दया न रखना पाषंड करना मान ( मद या घमंड रखना ) हर्ष ( आनंद बहुत मानना) काम ( विशेष कामना रखना ) और क्रोध ( चट गुस्से होजाना ) ॥ २३ ॥ तामस ( तमो गुण प्रधान जीवोंके ) मनके ये गुणहैं कि विषाद रखना नास्तिकता ( किसीपर एतबार नकरना ) अधर्मशील होना बुद्धिकी रुकावट रहना अज्ञान तथा दुर्मेधस्त्व ( धारण शक्ति अच्छी न होना) अकर्म शीलता ( कोई काम करनेको चित्त न चाहना अर्थात् आलस्य ) और निद्रा अधिक आना ॥ २४ ॥

## पंचमहाभूतोंके गुण ।

आंतरिक्षास्तु शब्दः शब्देंद्रियं सर्वछिद्रसमूहो विविक्तताच । वायव्यास्तु स्पर्शः स्पर्शेंद्रियं सर्वचेष्टासमूहः सर्वशरीरस्पंदनं लघुता च तैजसास्तुरूपं रूपेन्द्रियं वर्णः संतापो भ्राजिष्णुता पंक्तिरमर्षस्तैक्ष्ण्यं शौर्यंच । आप्यास्तु रसः रसनेंद्रियं सर्वद्रवसमूहो गुरुता शैत्यं स्नेहो रेतश्च । पार्थिवास्तु गंधो गंधेंद्रियं सर्वमूर्तिसमूहो गुरुताचेति ।। २५ ॥

आकाश तत्वके गुण ये हैं शब्द और शब्देंद्रिय अर्थात् श्रोत्र तथा सम्पूर्ण छिद्र ( मुख नासिका कर्ण आदि ) तथा विविक्तता ( न्यारा न्यारा होना ) वायुतत्वके गुण ये हैं स्पर्श और स्पर्शेंद्रिय अर्थात् त्वचा और संपूर्ण चेष्टाओंका समूह ( हलना चलना आदि ) और सारे शरीरमें फैलाने ( सिकोड़नेकी शक्ति ) तथा हलकापन अग्नितत्वके गुण ये हैं रूप ( देखना ) और रूपेंद्रिय अर्थात् चक्षुः तथा वर्ण ( सौंदर्य लावण्य ) संताप ( गरमाई ) भ्राजिष्णुता ( दीप्ति ) पंक्ति ( आहारका पकना ) अमर्ष ( क्रोध ) तैक्ष्ण्य ( तेजी ) और शूरवीरता जल तत्वके गुण ये हैं रस और रसनेंद्रिय ( जिह्वा ) तथा संपूर्ण द्रव समूह अर्थात् पतले पदार्थ और

( वाक्य १० ) पंक्तिः पाकः । शब्देंद्रियंश्रोत्रं । स्पर्शेन्द्रियं त्वक् । रूपेंद्रियं चक्षुः रसनेंद्रियं रसना गंधेंद्रियंघ्राणः । सर्वमूर्तिसमूहः दोषधातुमलेषुयःकश्चित् काठिन्यविशेषः इति ( नि० सं० ) ॥

भारीपन शीतलता चिकनाई और वीर्य पृथिवी तत्वके गुण ये हैं गंध और गंधेंद्रिय ( घ्राण ) तथा संपूर्ण मूर्ति समूह ( कठिन पदार्थ अस्थि आदि ) तथा गुरुता ( भारीपन ) ॥ २५ ॥

**तत्रसत्वबहुलमाकाशं रजोबहुलो वायुः सत्वरजोबहुलोऽग्निः सत्वतमो बहुला आपः तमोबहुला पृथिवीति ॥ २६ ॥**

इनमेंसे सत्वगुणकी विशेषतावाला आकाशतत्व है और रजो गुणकी विशेषता वाला वायु है सत्वगुण और रजोगुण दोनोंकी विशेषतावाला अग्नि है सत्वगुण और तमोगुण इन दो गुणोंकी विशेषतावाला जल है और केवल तमोगुणकी विशेषता-वाली पृथ्वी है २६ ॥

**श्लोकौ चात्र भवतः ॥ अन्योन्यानुप्रविष्टानि सर्वाण्येतानि निर्दिशेत्॥ स्वे स्वे द्रव्ये तु सर्वेषां व्यक्तलक्षणमिष्यते ॥ २७ ॥ अष्टौ प्रकृतयः प्रोक्ता विकाराः षोडशैव तु॥ क्षेत्रज्ञश्च समासेन स्वतंत्रपरतंत्रयोः॥ २८॥**

इति शारीरके प्रथमोऽध्यायः ॥ १ ॥

ये आकाशादि पांचों तत्व परस्पर संमिलित हैं अर्थात् एकमें दूसरे सब प्रवेश हो रहे हैं जैसे आकाशमें परमाणु रूपसे सब व्याप्त हैं और इसी प्रकार वायुमें परमाणु रूपसे सब व्याप्त है तथा अग्निमेंभी परमाणु रूपसे सब रहते हैं इसी प्रकार जल और पृथ्वीमेंभी सभी परमाणु रूपसे व्याप्त हैं परंतु प्रगट नहीं दीखते किंतु अपने अपने स्थूल रूपमें उनके प्रकट लक्षण जाने जाते हैं ॥ ॥ २७ ॥ अव्यक्त ( मूल प्रकृति या शून्य ) और महत्तत्व अहंकार तथा पंचतन्मात्रा अर्थात् शब्दतन्मात्रा स्पर्शतन्मात्रा रूपतन्मात्रा रसतन्मात्रा और गंध तन्मात्रा ये आठ प्रकृति ( कारणरूप ) हैं और श्रोत्र त्वचा चक्षु जिह्वा और घ्राण वाणी हाथ पाव लिंग गुदा और मन ये ग्यारह इंद्री और आकाश वायु अग्नि जल और पृथ्वी ये पाँचो महाभूत ऐसे श्रोत्रादि सोलह १६ विकार कार्यरूप हैं ये २४ तत्व और पचीसवाँ चैतन्य स्वरूप क्षेत्रज्ञ पुरुष है स्वतंत्र ( आयुर्वेद ) और परतंत्र ( सांख्यादि ) में संक्षेपसे वर्णन किये हैं ॥ २८ ॥

इति श्रीसुश्रुतसंहितायाः सान्वयकसटिप्पणीकसपरिशिष्ट भाषाटीकायां शारीरस्थाने प्रथमोऽध्यायः ॥ १ ॥

## द्वितीयोऽध्यायः ।

### अथातः शुक्रशोणितशुद्धिर्नाम शारीरं व्याख्यास्यामः ।

यहां से अगाड़ी अब शुक्र और शोणितकी शुद्धि नामक शारीरककी व्याख्या करते हैं ॥

**वातपित्तश्लेष्मशोणितकुणपग्रंथिपूतिपूयक्षीणमूत्रपुरीषरेतसः प्रजोत्पादने न समर्थाः भवंति ॥ १ ॥**

जिनका वीर्य वायुसे पित्तसे कफसे रक्तसे दूषित हो तथा कुणप ( जिसमें मुरदे के सी गंधहो ) जिसमें गाँठें हों तथा दुर्गंध युक्तहो या राधके समानहो अथवा जिन पुरुषों का मूत्र विष्ठा मल तथा वीर्य क्षीण होगया हो अथवा क्षीणवीर्य या वीर्यमें [illegible] विष्ठा हो वे संतान उत्पन्न करनेमें समर्थ नहीं होते ( अर्थात् निरोग और दीर्घायु संतान उत्पन्न नहीं कर सक्ते ) ॥ १ ॥

## दूषित शुक्रके लक्षण ।

**तेषु वातवर्णवेदनं वातेन पित्तवर्णवेदनं पित्तेन श्लेष्मवर्णवेदनं श्लेष्मणा शोणितवर्णवेदनं कुणपगंध्यनल्पं रक्तेन ग्रंथिभूतं श्लेष्मवाताभ्यां पूतिपूय निभं पित्तश्लेष्मभ्यां क्षीणप्रागुक्तं पित्तमारुताभ्यां मूत्रपुरीषगंधि सन्निपातेनेति ॥ २ ॥**

इनमेंसे जिसके शुक्र में वायुके वर्ण ( लाल कालापन ) हो और वायुकी वेदना ( तोदभेदादिक ) हो वह वायुसे दूषित शुक्र है तथा पित्तके वर्ण ( पीतनील ) और पित्त वेदना ( दाहादि ) हों तो पित्तसे दूषित और कफके वर्णका ( शुक्ल ) और कफ की वेदना ( कंडूआदि ) हो तो कफसे दूषित जाने और रुधिरके वर्ण ( लाल ) और रुधिर की वेदना पित्तके तुल्य और कुणपगंधि ( मुरदेकेसी गंध ) और अल्प न होना ये रुधिरदूषित शुक्रमें होते हैं और कफ वायुसे शुक्रमें गाठें होजाती हैं तथा दुर्गंधि और राधके तुल्य शुक्र पित्त कफसे होता है क्षीण शुक्रके लक्षण पहले सूत्रस्थान पंद-रहवीं अध्यायमें कह चुके हैं यह पित्तवातसे होता है तथा शुक्रमें मूत्रपुरीषता या मूत्र पुरीषगंधि सन्निपातसे होती है ॥ २ ॥

---

( वाक्य० १ ) पूर्वाध्यायसर्वभूतचिंताशारीरे शुक्रशोणितयोः सन्निपातेऽभिव्यक्तेः क्षेत्रज्ञः [illegible] तस्मात् इमस्मध्यायेचादौ शुक्रशोणितयोर्वर्णनंक्रियते । कुणपःशवः । क्षीणमूत्रपुरीषरेतसइत्यत्र क्षीणानि मूत्रपुरीषरेतांसि [illegible] पांते अथवा क्षीणरेतसः तथा मूत्रपुरीषरेतासियेषांते मूत्रपुरीषानुगगंधरेतसैव ॥

( वाक्य० २ ) वातवर्णवेदनमित्यत्रवातवर्णाः अरुणकृष्णादयः [illegible] वर्णाः [illegible] वातदुष्टेऽरुणकृष्णवर्णोभवतः । वातवेदना तोदभेदादयः । एवमेवपित्तादिषुज्ञेयः ॥

तेषु कुणपग्रंथिपूतिपूयक्षीणरेतसः कृच्छ्रसाध्याः मूत्रपुरीषरेतसस्त्व साध्याः शेषाः साध्याश्चेति ॥ ३ ॥

इनमें कुणप ( मुरदेकेसी गंधवाला) और दुर्गंधित तथा राध सदृश और क्षीणवीर्य वाले पुरुष कष्टसाध्य होतेहैं और जिनके शुक्रमें मूत्र विष्ठा हो वे असाध्य होते हैं और शेष साध्यहैं ॥ ३ ॥

आर्तवमपि त्रिभिर्दोषैः शोणितचतुर्थैः पृथक् द्वंद्वैः समस्तैश्चोपसृष्टमबीजं भवति तदपि दोषवर्ण वेदनाभिर्विज्ञेयं तेषु कुणपग्रंथि पूतिपूयक्षीण मूत्रपुरीषप्रकाशमसाध्यं साध्यमन्यद्भवति ॥ ४ ॥

पुरुषके शुक्रकी भांति स्त्रियोंका आर्तवभी वायु पित्त कफ इन तीनों दोषोंसे और चौथे रुधिर करके दूषित हो तथा न्यारे २ दोदो दोषोंसे तथा संन्निपातसे दूषित हो तौ वहभी अबीज अर्थात् संतान उत्पन्न करने योग्य नहीं होता उसेभी वातादि दोषोंके वर्ण और वेदना आदिसे जानलेना चाहिये ( अर्थात् जिस एक या कई दोषोंका वर्ण और वेदना हों उन्हींसे दूषित आर्तव जाने ) उनमेंसे कुणप ( मुरदे केसी गंधवाला गाँठों युक्त दुर्गंधित राध सरीखा तथा क्षीण और मूत्र पुरीष जैसा आर्तव असाध्य होताहै और शेष साध्य होते हैं ॥ ४ ॥

## दूषित शुक्र और शोणितकी शुद्धिका उपाय ।

भवंति चात्र ॥ तेष्वाद्यान् शुक्रदोषांस्त्रीन् स्नेहस्वेदादिभिर्जयेत् ॥ क्रियाविशेषैर्मतिमान् तथा चोत्तरबस्तिभिः ॥ ५ ॥ पाययेत्तं नरं सर्पिर्भिषक् कुणपरेतसि ॥ धातकीपुष्पखदिरदाडिमार्जुनसाधितम् ॥ ६ ॥ पाययेदथवा सर्पिः शालसारादिसाधितम् ॥ ग्रंथिभूते शठीसिद्धं पालाशे वापि भस्मनि ॥ ७ ॥ परूषकवटादिभ्यां पूयप्रख्येतु साधितम् ॥ प्रागुक्तं वक्ष्यते यच्च तत्कार्यं क्षीणरेतसि ॥ ८ ॥ विट्प्रभे पाययेत् सिद्धं चित्रकोशीरहिंगुभिः ॥ ९ ॥

यहां श्लोकहैं कि ॥ इन शुक्र दोषोंमेंसे आदिके तीन दोषोंको स्नेहपान स्वेद और विरेचन वमन तथा उत्तरबस्ति आदि क्रियोंसे जीते अर्थात् वायु दूषित शुक्रमें

( श्लोक ५ ) अथादिशब्देनरेचनवमनादीनांग्रहणम् ॥

( श्लो० ६ ) धातकीपुष्पखदिरदाडिमार्जुनत्वचांकल्कक्वाथाभ्यांसाधितंघृतं यथा कल्काच्चतुर्गुणीकृत्यघृतंवातैल मथवा चतुर्गुणेद्रवेमाध्यं तस्यमात्रापलोन्मिता ॥ १ ॥ निक्षिप्य क्वाथयेत्तोयंक्वाथ्यद्रव्याच्चतुर्गुणम् । पादशिष्टंगृहीत्वानुस्नेहंतेन समाचरेत् ॥ २ ॥ चतुर्गुणंमृदुद्रव्ये कठिनेष्टगुणंजलं मध्यादिक्वाथ्यं संघातेस्यादष्टगुणंपयः । अत्यंतकठिनेद्रव्ये नीरंषोडशकंमतम् कर्षादितःपलं यावत् क्षिपेत्षोडशिकंजलम् तदूर्ध्वं कुडवंयावत् भवेदष्टगुणंपयः ॥ प्रस्थादितः क्षिपेन्नीरं [illegible]चतुर्गुणम् ( इतिभावमिश्रः ) एवं सर्वत्र ज्ञेयम् ॥

स्नेहपान और स्वेद करावे पित्त दूषितमें विरेचन तथा कफ दूषितमें वमन करावे यहां विरेचन वमनका बोध आदि शब्दसे होताहै॥५॥और शुक्रमें कुणप ( मुरदेकीसी गंध ) होतो धायके फूल खदिर अनार और कुहेकी छालसे सिद्ध किया घृत पिलावे ॥६॥ अथवा कुणप शुक्रमें शालसारादिसे सिद्ध किया घृत पिलावे और जो शुक्रमें गांठें पड़गई हों तो कचूरसे सिद्ध किया घृत पिलावे अथवा पलाशकी भस्मका सिद्ध घृत पिलावे ( एक आढ़क पलाशकी भस्ममें छः आढक जल गेर औटावे चौथाई शेष रहे तब उतारे दृढ वस्त्रसे छाने(सातवार ) फिर एक प्रस्थ घृत उस पलाश क्षार युक्त जलमें मिलाकर सिद्धकरे अग्निपर चढावे घृतमात्र शेष रहे सिद्ध जाने ) ॥ ७ ॥ जिसका वीर्य राध सदृश हो उसे परूषक ( फालसे ) और वटादि ( न्यग्रोधादिगण जो सूत्रस्थानोक्त है ) उनमें सिद्ध किया घृत पिलावे और जिसका वीर्य क्षीण हो उसे पूर्वोक्त स्वयोनिवर्द्धन द्रव्य तथा जो अगाड़ी वाजीकरण अधिकारमें कहेंगे वे उपाय करने चाहिये ॥ ८ ॥ और जिसके शुक्रमें विष्ठाकीसी गंध हो या विष्ठा हो तौ चित्रक खस और हींगसे सिद्ध किया हुवा घृत पिलावे ( यद्यपि यह विट्प्रभ शुक्र असाध्य है तौभी कई इसे साध्य कहते हैं इससे उपरोक्त औषध उचित है ) (और मूत्र गंधवाला या मूत्र युत शुक्र सर्वथा असाध्य है ) ॥ ९ ॥

स्निग्धं वांतं विरिक्तंच निरूढमनुवासितम् ।
योजयेच्छुक्रदोषार्तं सम्यगुत्तरबस्तिना ॥ १० ॥

शुक्र दोष युक्त मनुष्यको पहले यथोचित स्नेहपान कराके या वमन कराके या विरेचन कराके या निरूहण और अनुवासन बस्ति कर्म करके या सम्यक् रीतिसे उत्तरबस्ति करके पीछे अन्य औषधका उपयोग करे ॥ १० ॥

( स्नेहपानकी विधि तथा वमनकी विधि और विरेचनकी विधि तथा निरूहण बस्तिकी विधि और अनुवासन बस्तिकी विधि एवं उत्तरबस्तिकी विधि विस्तार पूर्वक अन्यत्र देखना ) ॥

विधिमुत्तरबस्त्यंतं कुर्यादार्तवशुद्धये ॥ स्त्रीणां स्नेहादियुक्तानां चतसृष्वार्तवार्तिषु ॥ ११ ॥ कुर्य्यात् कल्कान् पिचूंश्चापि पथ्यान्याचमनानि च ग्रंथिभूते पिबेत्पाठां त्र्यूषणं वृक्षकानि च ॥ १२ ॥ दुर्गन्धे पूयसंकाशे

( श्लो० १० ) उत्तरबस्तिना इति उत्तरबस्त्यंतं स्नेहादुत्तरबस्तिपर्यंतकृत्वा पश्चादौषधादिकं योजयेदिति भावः ॥
( श्लो०११ ) स्नेहादियुक्तानां स्त्रीणां कृतस्नेहपानवमनविरेचनानां स्त्रीणाम् । चतसृष्वार्तवार्तिषु इति वातपित्तकफशोणितकृतार्तिषु ॥
( श्लोक १२ ) कल्कान् योनिव्यापद्युक्तान् । पिचून् औषधयुक्तवर्तितूलादीनि । आचमनं क्वाथादिविहितकल्ककृतं योनिप्रक्षालनोदकम् ( इति डल्हनः ) ॥

मज्जतुल्ये तथार्त्तवे॥ पिबेद्भद्रश्रियः क्वाथं चंदनक्वाथमेव च ॥ १३ ॥ शुक्रदोषहराणां च यथा स्वमवचारणं॥ दोषाणां शुद्धिकरणं शेषास्वप्या र्तवार्तिषु ॥ १४ ॥ अन्नं शालियवं मद्यं हितं मांसं च पित्तलम्॥ १५॥

स्त्रियोंके वातज पित्तज कफज और रक्तज इन चारों प्रकारके आर्तव दोषमें स्नेहपान वमन विरेचन निरूहण अनुवासन और उत्तरबस्ति पर्यंत क्रिया करे फिर आर्तव शुद्धिके लिये यथायोग्य कल्कोंका उपचार करे तथा दोषोंके अनुसार औषधोंमें वस्त्र भिगोकर वर्त्ति बनाकर रक्खे या रूईका फोया औषधोंमें भिगोकर रक्खे इसे पिचु कहते हैं अथवा आचमन ( अर्थात् उचित द्रव्योंके क्काथसे पिचकारी द्वारा या वैसेही योनि धोवे ) और यथा योग्य पथ्य करे ॥ और जो आर्तवमें गांठें हो तौ पाठा त्र्यूषण ( सोंठ मिरच पीपल ) वृक्षक ( कुडा )इनका क्काथ पीवै ॥ १२ ॥ जो आर्तवमें दुर्गंध हो या राध जैसा तथा मज्जा तुल्य आर्तव हो तो भद्रश्रिय ( श्रीचं-दन ) तथा चंदन ( सुपेद चंदन ) का क्काथ पीवे ( गयदासाचार्य यहां गोरोचन का ग्रहण करते हैं ) ॥ १३ ॥ इन ऊपर लिखे दोषोंके सिवाय आर्तवमें और दोष हों तो शुक्रके दोष दूर करणार्थ जो जो क्रिया लिखी हैं उन्हींका उपयोग करें ॥ १४॥

( पथ्य ) शालि ( चावल जो खाने और हितकारक यथोचित मदिरापीना तथा पित्त कारक मांस भोजन कराना ऐसे पथ्य करावे )॥ १५ ॥

## शुद्ध शुक्रके लक्षण ।

स्फटिकाभं द्रवं स्निग्धं मधुरं मधुगंधि च॥ शुक्रमिच्छंति केचित्तु तैल क्षौद्रनिभं तथा ॥ १६ ॥

जो वीर्य सुपेद ( बिल्लौरके समान ) हो पतला चिकना मधुर ( मीठा )हो तथा शहतकेसी सुगंधयुक्त हो तौ शुद्धशुक्र जानना तथा कई आचर्य तैल तथा शहतके-समान वीर्य शुद्ध होता है ऐसा कहते हैं ॥ १६ ॥

## शुद्ध आर्तवके लक्षण ।

शशासृक्प्रतिमं यत्तु यद्वा लाक्षारसोपमम्॥ तदार्तवं प्रशंसंति यद्वासो न विरंजयेत् ॥ १७ ॥

---

( श्लोक १३ ) भद्रश्रियं श्रीचंदनं गयीतु भद्रश्रियं श्वेतचंदनं चंदनं गोशीर्षाख्यंचंदनं पठति तस्य रक्तचंदनस्य [illegible] ॥

( श्लोक १६ ) तैलक्षौद्रनिभं शुद्धशुक्रमिति केचिदिच्छंति तत्रधन्वंतरेर्मतं धन्वंतरिमतेतुस्फटिकाभंद्रवस्निग्धं मधुरं मधुगंधि शुक्रमेवशुद्धं [illegible] ॥

( श्लोक १७ ) यद्वासो न विरंजयेत् इति यत् वस्त्रं रक्तवर्णादन्यथा विवर्णं नकुर्यात् अथवा आर्तववासंस्थितं [illegible] वासः न विरंजयेत् रागार्पितं न कुर्यात् तत्प्रशस्तंगर्भजननायेतिशेषः ॥

जो शश ( खरगोश ) के रुधिरके समान हो अथवा लाखके रंगके सदृश हो आर जिसमें रँगाहुवा वस्त्र सूखकर धोनेसे सुपेद हो जाय अथवा जिसका भराहुवा वस्त्र बदरंगा ( पीला काला आदि ) न हो किंतु सुरखही रहै तौ वह आर्तव शुद्ध ( प्रशंसाके योग्य गर्भ धारण योग्य ) कहाता है ॥ १७ ॥

## असृग्दर ( रक्तप्रदर )

तदेवातिप्रसंगेन प्रवृत्तमनृतावपि॥असृग्दरं विजानीयादतोऽन्यद्रक्तलक्षणात् ॥ १८ ॥ असृग्दरो भवेत्सर्वः सांगमर्दः सवेदनः ॥ तस्यातिवृत्तौ दौर्बल्यं भ्रमो मूर्च्छा तमस्तृषा।दाहः प्रलापः पांडुत्वं तंद्रारोगाश्च वातजाः॥

वह आर्तव अधिक प्रवृत्त हो और मासिक समयसे अन्यथा प्रवृत्त हो और उपरोक्त शुद्ध आर्तवसे विपरीत वर्णवाला हो तौ उसे असृग्दर ( रक्त प्रदर ) जानना चाहिये ॥ १८ ॥ संपूर्ण असृग्दरोंमें अंगमर्द ( अंग टूटनासा ) और वेदना होती है और रक्तके अधिक जारी होनेमें दुबलापन भ्रम मूर्च्छा तम ( अँधेरीसी आना ) और प्यास विशेष लगना तथा दाह और प्रलाप ( बकवास ) तथा पांडुत्व ( पीलापन ) और तंद्रा ( घुमेर ) और वायुके रोग ( जैसे कमर दूखना आदि ) उपद्रव होते हैं ॥ १९ ॥

## इसका यत्न ।

तरुण्यां हितसेविन्यास्तदल्पोपद्रवं भिषक्॥रक्तपित्तविधानेन यथावत्समुपाचरेत् ॥ २० ॥

जो यह तरुण अवस्थावाली हित पदार्थ सेवनवाली स्त्रीके हो और उसमें थोडे उपद्रव हों तौ उसे वैद्य रक्तपित्तके विधानसे यथोचित उपचार करे ॥ २० ॥

## नष्टार्तव ।

दोषैरावृतमार्गत्वादार्तवं नश्यति स्त्रियाः ॥ तत्र मत्स्यकुलत्थाम्लतिलमाषसुराहिता ॥ पाने मूत्रमुदश्विच्च दधि शुक्तं च भोजनम् ॥ २१ ॥

वातादि दोषों करके जब रजो धर्मका मार्ग रुक जाताहै तब स्त्रियोंका आर्तव नष्ट होजाताहै अर्थात् मासिक रजो धर्म नहीं आता ( दोषोंसे प्रयोजन यहां वायु

( श्लो०१९ ) असृग्दरमाह तदेवेति अतिप्रसंगेन अतिमैथुनेन अनृतावपि प्रवृत्तं अथवा अतिप्रसंगेन बाहुल्येन अनृतावपि प्रवृत्तम् । रक्तलक्षणात् शुद्धार्तवलक्षणादन्यत् तत् असृग्दरं विजानीयात् न तु रक्तपित्तम् ॥

( श्लो० २१ ) मूत्रं गोमूत्रं उदश्वित् अर्द्धोदकं तक्रम्।तथाचोक्तम् "तक्रं पादजलं प्रोक्तं उदश्विच्चार्द्धवारिकम्" ( इति भावमिश्रः )।शुक्तं यथा कंदमूलफलादीनि सस्नेहलवणानि च यत्र द्रव्येऽभिषूयंते तच्छुक्तमभिधीयते इत्युक्तलक्षणविकारः सिरका इतिलोके इक्षुरसस्तु शुक्तं चुक्रमित्याह ॥

कफसेहै क्योंकि पित्तसे और रक्तसे आर्तव नष्ट नहीं होताहै ) यदि आर्तव नष्ट होगया हो तौ मत्स्य मांस ( मछली ) कुलथी खट्टे पदार्थ तिल उड़द तथा सुरा ( मदिरा ) सेवन करना हितहै और गोमूत्र पान करना तथा उदश्वित् ( दधिमें आधाजल मिला हुवा मट्ठा ) तथा दही और शुक्त ( सिरका ) ये खाने चाहियें ( डल्लन शुक्तका अर्थ चुक्र करतेहैं ) ॥ २१ ॥

क्षीणं प्रागीरितं रक्तं सलक्षणचिकित्सितं ॥ तथाप्यत्र विधातव्यं विधानं नष्टरक्तवत् ॥ २२ ॥

रक्त क्षीण होनेके लक्षण और चिकित्सा पहले १५ पंदरहवीं आध्यायमें सूत्रस्थानमें वर्णन किया जाचुका है उसी प्रकार ( स्वयोनिवर्द्धन पदार्थोंसे ) यहांभी नष्ट रक्तकी विधिसे विधान करना चाहिये ॥ २२ ॥

एवमदुष्टशुक्रः शुद्धार्तवा ऋतौ प्रथमदिवसात्प्रभृति ब्रह्मचारिणी दिवा स्वप्नांजनाश्रुपातस्नानानुलेपनाभ्यंगनखच्छेदन प्रधावन हसन कथनाति शब्दश्रवणावलेखनानिलायासान् परिहरेत् ॥ २३ ॥

ऐसे उपरोक्त शुद्ध शुक्रवाला पुरुष और शुद्ध आर्तव वालीस्त्री ( होनेसे सुंदर गर्भ होताहै ) स्त्रीको चाहिये कि रजस्वला होनेके पहलेही दिनसे आदिले ( रजस्वलाकी अवधितक ) ब्रह्मचारिणी रहे और दिनमें सोना अंजन लगाना अश्रुपात करना ( रोना स्नान करना चंदनादिलगाना या उबटन लगाना ) तैलाभ्यंग करना नखून काटना दौड़के चलना हँसना बहुत बोलना तीक्ष्ण शब्द सुनना ( अवलेखन कंघीसे बालपट्टी बनाना या जमीन खुरेदना ) तेज हवा खाना परिश्रम करना इन सबको न करे किंतु त्यागदे ॥ २३ ॥

किंकारणम् । दिवास्वपंत्या स्वापशीलोऽञ्जनादंधो रोदनाद्विकृतदृष्टिः स्नानानुलेपनाद्दुःखशीलस्तैलाभ्यंगात्कुष्ठी नखापकर्त्तनात् कुनखी प्रधावनाच्चंचलो हसनाच्छ्यावदंतौष्ठतालुजिह्वः प्रलापीचातिकथनादतिशब्दश्रवणाद्बधिरोऽवलेखनात्खलतिर्मारुतायाससेवनान्मत्तो गर्भोभवतीत्येवमेतान्परिहरेत् ॥ २४ ॥

उपरोक्त पथ्याचरणका कारण क्या है कि ( यदि रजस्वला अवस्थाके तीन दिनोंमें

( गद्य २३ ) अवलेखनं कंकतिकादिना केशसंमार्जनं विलेखनं वा ॥

( गद्य २४ ) खलतिः खल्वाटः । मारुतायाससेवनादित्यत्र मारुतसेवनात् आयाससेवनाद्वा अथवा मारुतस्य। आयाससेवनात् मत्तो भवति अ पाठः [illegible] ॥

दिनमें सोवे तो ( जो उसी ऋतुमें गर्भ रहे तौ ) बालक स्वापशील ( बहुत सोने वाला ) पैदा हो और कज्जल लगानेसे अंधा रोनेसे ( विकृत दृष्टि ) ( नेत्र विकार वाला ) और स्नान तथा अनुलेपन करनेसे दुःखशील तैलाभ्यंग करनेसे कुष्ठी नखून कतरने से कुनखी ( खराब नखूनवाला ) दौड़कर चलने से चंचल हँसने से काले दांतों वाला काले होठ और तालु तथा जीभ वाला हो बहुत बोलने से प्रलापी ( बकवादी ) अतिशब्द सुनने से बहिरा होता है तथा अवलेखन ( शिर के बालोंमें कंघी करने ) से गंजा और हवा अधिक खाने कष्ट करने से मतवाला बालक पैदा होताहै इससे इन कामों को त्यागदे ॥ २४ ॥

दर्भसंस्तरशायिनीं करतलशरावपर्णान्यतमभोजनीं हविष्यं त्र्यहं भर्तुः संरक्षेत् ॥ २५ ॥ ततः शुद्धस्नातां चतुर्थेऽहन्यहतवाससमलंकृतां कृतमंगलस्वस्तिवाचनां भर्तारं दर्शयेत् तत् कस्यहेतोः ॥ २६ ॥

रजस्वला स्त्रीको तीन दिन कुशाकी सज्जापर सोना और हथेली या मिट्टीके बरतन या पत्तोंकी पातल इनमें से किसीमें रखकर हविष्यान्न ( जौ चांवल आदि ) अन्न खाना चाहिये और पुरुषसे बहुतही बचा रखना ( दर्शन तक भी नहीं कराना चाहिये ॥ २५ ॥ फिर चौथे दिन शुद्ध स्नान कराके अहत वस्त्र ( साड़ी ) पहन कर आभूषण धारण कराके मंगल पाठ स्वस्ति वाचन कराके वैद्य भर्ताका दर्शन करावे इसका कारण क्याहै ॥ २६ ॥ सो अगले श्लोक में कहते हैं ॥

पूर्वं पश्येदृतुस्नाता यादृशं नरमंगना॥ तादृशं जनयेत्पुत्रं भर्तारं दर्शयेदतः २७

१ ऋतुस्नान करतेही पुरुषके दर्शन करनेका कारण कहतेहैं कि ऋतुसे शुद्ध स्नानकरके स्त्री जैसे पुरुषके पहले दर्शन करे उसके ( यदि उस ऋतुमें गर्भ रहे तौ ) वैसाही ( उसकी ही आकृति ) का पुत्र उत्पन्न होताहै इससे भर्ताके दर्शन कराने चाहिये और कई " भर्तारं दर्शयेदतः " इस पदकी जगह " ततः पश्येत्पतिं प्रियं " ऐसा पाठ मानतेहैं और इसका अभिप्राय यह है कि पतिके दर्शन करे अथवा " प्रियं " जैसी आकृति रूप आदि संतानका चाहिये वैसेही देवरादि या देवमूर्ति या सुंदर पुरुषके प्रथम दर्शन करने चाहिये(यूरोप और अमेरिकाके विद्वानभी इस बातको मानने लगेहैं और कईपर तजरुबा करनेसे सिद्ध पायाहै कि

( वाक्य० २५ ) हविष्यं सघृतशाल्योदनादिक्षीरसंस्कृतं यवान्नमित्येके इति डल्हनः । भर्तुः संरक्षेदिति भर्तुर्दर्शनमात्रमपि न कारयेत् वैद्य इतिशेषः ॥

( वाक्य २६ ) चतुर्थेहनिशुद्धस्नातां भर्तारंदर्शयेदिति तत्कस्यहेतोः इत्यत्र तत [illegible] कस्यहेतोः ॥

( श्लोक २७ ) भर्तारंदर्शयेदतः इत्यत्र भावमिश्रेण " ततःपश्येत्पतिंप्रियम् " इतिपाठपरिवर्तनंकृतम् ॥

दर्शन का प्रभाव अवश्य होताहै इसपर अमेरिकाके एक डाक्टर साहिबने स्त्री समाजमें इसपर बडा गंभीर व्याख्यान दियाथा और उसे छपाकरभी प्रसिद्ध कियाथा जिसका हिंदी अनुवाद ( संतानके सुयोग्य करनेकी विधि इस नामसे ) बाबू काशिनाथ सिरसा निवासीने किया है ) ॥

ततो विधानं पुत्रीयमुपाध्यायः समाचरेत् ॥ कर्मांते च क्रमं ह्यनेनारभेत विचक्षणः ॥ २८ ॥

तब उपाध्याय ( पंडित ) पुत्रकी कामनाके अर्थ विधान ( पुत्रेष्टी यज्ञ ) करावे और उस पुत्रेष्टी यज्ञके पीछे इस ( वक्ष्यमाण ) क्रमका ( चतुर पुरुष ) आरंभ करे ॥ २८ ॥

ततोऽपराह्ने पुमान् मासं ब्रह्मचारी सर्पिःस्निग्धः सर्पिःक्षीराभ्यां शाल्योदनं भुक्त्वा मासं ब्रह्मचारिणीं तैलस्निग्धां तैलमाषोत्तराहारां नारीमुपेयाद्रात्रौ सामादिभिरभिविश्वास्य विकल्प्यैवं चतुर्थ्यां षष्ठ्यामष्टम्यां दशम्यां द्वादश्यां चोपेयादिति पुत्रकामः ॥ २९ ॥

पुत्रेष्टी यज्ञ करके अपराह्न कालमें महीने भरसे ब्रह्मचारी रहा हुवा पुरुष शरीरमें घृतका मर्दन करके घृत और दूधके संग शाली ( चावलों ) के भातका भोजन करके और महीने भरसे ब्रह्मचारिणी रही हुई स्त्री शरीरमें तैलका मर्दन करके तैल और माष ( उड़द ) प्रधान भोजन करा है जिसने ऐसी स्त्रीके समीप रात्रीमें गमन करे ( अर्थात ऊपरके अनुसार पुरुष और स्त्री दोनो पथ्य करके प्रसंग करें ) और पुरुष प्रेमके वचनोंसे स्त्रीकी तसल्ली करके विचारके रजस्वला होनेके दिनसे चौथी छठी आठवीं दशवी और बारहवीं रात्रीको (पुत्रकी इच्छा वाला पुरुष स्त्री संगकरे)२९॥

---

( श्लोक २८ ) तत उपाध्यायः पुत्रीयंविधानंसमाचरेत् ( अनेनविधिनायथाह गयी ) तत्राचार्यो ब्राह्मणप्रयुक्तोऽनुपहतश्वेतवस्त्रेण संवीतश्चार्षभेचर्मण्युपविष्टो राजन्यप्रयुक्तोवैय्याघ्रेआनडुहे वा वैश्यप्रयुक्तोरौरवे शूद्रप्रयुक्तो [illegible] वा चतुर्हस्तंस्थंडिलमुपलिप्योल्लिख्यदर्भैरास्तीर्य वेणुयूपंदक्षिणेन ब्राह्मणेऽव्यवस्थाप्य शुक्लकुसुमगंधबलिभि [illegible] समिद्भिरग्निमुपसमाधाय मंत्रोदकपूर्णपात्रमग्रेरग्रेस्थापयित्वा पुत्रजन्माशयाज्यंजुहुया [illegible] योषिच्चपुत्रार्थिनीसहभर्त्रापश्चिमतोग्नेः ऋत्विजोदक्षिणतः समुपविशेत् ततोऽस्याब्राह्मणः प्रजापतिमुद्दिश्य [illegible] संपादनायमनसायोनौ काम्यामिष्टिंनिर्वपेत अनयोर्विष्णुर्योनिंकल्पयतु त्वष्टारूपाणिपिंशत्विति [illegible] त्रिर्जुहुयात् यथाम्नायं चोपमंत्रितमुदपात्रमस्मैदद्यात् सर्वानुदकार्थांकुरुष्वेतिततः समाप्ते कर्मणि पूर्वं दक्षिणपादमभिहरंती प्रदक्षिणमग्निमुपक्रमेत तत: परिक्रम्य ब्राह्मणान् स्वस्तिवाचयित्वासहभर्त्रा [illegible] पूर्वंपुमान् अनन्तरं स्त्री नचोच्छिष्टमवशेषयेदिति पुत्रीयविधानं कर्मांतेपुत्रीयविधानांते एवं क्रमं वक्ष्यमाणं आरभेत [illegible] कारयेत् पुत्रीयविधानम् ( इति निबंधसंग्रहः ) ॥

( गद्य २९ ) [illegible] आप्यायते तस्मात्तासुकुमारपुत्रस्य दुहितृश्चजन्म [illegible] विषमेष्वह:सुनोपेयात यदिस्वाहारानुरोधादयुग्माहुशुक्रस्याधिकतायुग्मासु [illegible] पुमान् [illegible] जायते स्त्रीचपुरुषाकृतिर्दुर्बलाहीनांगी वा( इतिवृद्धवाग्भटः)॥

( वक्तव्य ) पुरुष घृत मर्दन करे और घृत युक्त आहार करे तथा स्त्री तैल मर्दन करे और तैल युक्त आहार करे इसका अभिप्राय यह है कि वीर्यका पोषक सौम्य पदार्थ घृतहै जो पुरुषको उपयोग करना चाहिये और रजकी पुष्टि करने वाला आग्नेय पदार्थ तैल है जिससे स्त्रीका शोणित पुष्ट होता है और सम विषम रात्रियोंका हेतु यहहै कि विषम रात्रियोंमें स्त्रीका आर्तव बलिष्ठ होता है इससे कन्या होती है और सम रात्रियोंमें सम तौ पुरुष के वीर्यकी उत्कर्षतासे पुत्र होता है देखो टिप्पणी ॥

**एषूत्तरोत्तरं विद्यादायुरारोग्यमेवच॥प्रजासौभाग्यमैश्वर्यं बलंचदिवसेषुवै ॥**

इन चौथे छठे आठवें आदि दिनों में उत्तरोत्तर आयु आरोग्य सौभाग्य ऐश्वर्य तथा बल संतानमें होता है ऐसा जानना चाहिये ( अर्थात् रजस्वला होनेके दिनसे जितना जितना पीछे गर्भ धारण होगा उतनाही उतना अधिक आयु आरोग्यता आदि संतानमें होगा ) ॥ ३० ॥

**अतः परं पंचम्यां सप्तम्यां नवम्यामेकादश्यां च स्त्रीकामः । त्रयोदशी प्रभृतयो निंद्याः ॥ ३१ ॥**

इसके सिवाय जिसकी वांछा पुत्रीकी हो वह पांचवीं सातवीं नवीं और ग्यारहवीं रात्रीमें गमनकरै । और तेरहवीं रात्रीसे परे निंदित है (इनमें संग करना उचित नहीं ) (कई ऐसाभी कहते हैं कि शुक्रकी अधिकतासे पुत्र हो और रजके आधिक्यसे पुत्री) ३१

**तत्र प्रथमे दिवसे ऋतुमत्यां मैथुनगमनादनायुष्यं पुंसां भवति यश्च तत्रा धीयते गर्भः संप्रसवमानो विमुच्यते द्वितीयेप्येवं सूतिकागृहेवा तृतीये प्येवमसंपूर्णांगोऽल्पायुर्वा भवति चतुर्थेतु संपूर्णांगो दीर्घायुश्च भवति ॥ ३२ ॥ नेच्च प्रवर्तमाने रक्तेबीजं प्रविष्टं गुणकरं भवति यथा नद्यां प्रतिस्रोतः प्लाविद्रव्यं प्रक्षिप्तं प्रति निवर्तते नोर्द्ध्वं गच्छति तद्वदेवद्र ष्टव्यं तस्मान्नियमवतीं त्रिरात्रं परिहरेत् अतःपरं मासादुपेयात ॥ ३३ ॥**

---

( वाक्य ३१ ) एकादशीत्रयोदश्योस्तु नपुंसकं स्यात् । शुक्रस्य बाहुल्यात् पुमान् आर्तवस्य बाहुल्यात्स्त्री तयोः साम्येन नपुंसकमिति ( वृ० वा० ) ॥

( गद्य ३२ ) दिवसकथनादहोरात्रग्रहणम् । मैथुनगमनात् मैथुनार्थगमनात् मैथुनकरणादित्यर्थः । गर्भःप्रसव-मानोविमुच्यते इति प्रसवमानो प्राणैर्विमुच्यते प्राणैरितिशेषः ॥

( गद्य ३३ ) प्लाविद्रव्यं प्रतरणशीलं प्रतिनिवर्तते ऽधस्तु गच्छतीति क्रमः । अतःपरंमासादुपेयात् मासात् [illegible] ऊर्द्ध्वमितिशेषः अर्वाग्गमनम् गर्भद्वारविघट्टनेनस्थितमपि गर्भं न्यावयति इति गर्भधारणकालतः परंमासादूर्द्ध्वं उपेया-दित्यर्थः धृतगर्भायां तु मासादूर्द्ध्वमपि न गन्तव्यम् यदितस्मिन्मासे गर्भधारणं न भवेत्तदा मासादूर्द्ध्वं [illegible] भावार्थः केचिदित्याहुः अतःपरं दिनत्रयादूर्द्ध्वं मासात् मासपर्यन्तं गच्छेत् उचितासुरात्रिषु इति ॥

रजस्वला स्त्री जिस दिन हो उसी ( प्रथम ) दिन रजस्वला स्त्रीसे मैथुन करनेमें पुरुषों की आयुका नाश होता है और यदि उस दिन गर्भ रहजावे तो जन्मतेही बालक प्राण छोड़ देताहै ( अर्थात् मरजावे ) और दूसरेदिन भी रजस्वला के संग मैथुन करनेसे पूर्वोक्त हानि ( भर्ताकी आयुका नाश और जन्मतेही शिशुकी मृत्यु) ( हो अथवा सूतिका गृहमें ( दशही दिन भीतर ) बालक मरजावे और तीसरे दिन रजस्वला गमन करने से भी पूर्वोक्त हानि होती है तथा अधूरे अंगका और अल्पायु बालक होताहै और चौथे दिन गमन करनेसे पूर्ण अंगोंवाला और दीर्घ आयु बालक उत्पन्न होताहै ॥ ( वक्तव्य ) रजस्वला गमनमें भर्ताकी आयुका क्षय और संतान की स्वल्पायु के सिवाय पतिको अनेक दारुण रोग भी होते हैं जैसे उपदंश ( देखो निदान स्थान की १२ अध्याय उपदंश का कारण )(तथा रक्त विकार मूत्रकृच्छ्रादि ) इसी लिये रजस्वला के लिये धर्मशास्त्र में यों लिखा है कि " प्रथमेहनिचांडाली द्वितीये ब्रह्मघातिनी । तृतीये रजकी पुंसां यथा वर्ज्या तथांगना " ॥ ३२ ॥ रजस्वला समयमें रक्तका प्रवाह होताही है और रक्तके प्रवर्त होने में प्रविष्ट हुवा बीज ( वीर्य ) गुण कारक ( शुद्ध गर्भ स्थिति कारक ) नहीं होता जैसे नदीके बहतेहुवे जल में पडा हुवा द्रव्य बहजाता है तथा व्याघुटित होजाता है ऊपरको नहीं आता ( ऊगकर उसका अंकुर ऊपरको नहीं आता ) इसी तरह रजस्वलामें भी जानना चाहिये इस कारणसे नियमित तीन रात्र रजस्वलाको त्याग दे इससे पीछे १ मास तक यथोचित रात्रियों में गमन करे ॥ ३३ ॥

## लब्धगर्भाका कृत्य ।

**लब्धगर्भाया श्चैतेष्वहःसु लक्ष्मणा वटशुंगा सहदेवा विश्वदेवानामन्यतमं क्षीरेणाभिषुत्य त्रींश्चतुरोवा बिंदून् दद्याद्दक्षिणे नासापुटे पुत्रकामायै न च तान्निष्ठीवेत् ॥ ३४ ॥**

जब स्त्रीको गर्भ रहजावे तब इन दिनों में ( तीन मास पहले ) लक्ष्मणा और बडकी कोंपल सहदेवा ( पीले फूलकी कंघी)और विश्वदेवा (गंगेरण)इनमेंसे किसीको

( मन्त्र ३४ ) लब्धगर्भायाएतेषुअहःसुस्थितगर्भायाश्च मासत्रयाल्पांतरे पुत्रापत्यजननार्थंलक्ष्मणादिनस्यदानं [illegible] अलब्धगर्भायास्तु सर्वथैवलक्ष्मणादिकानां नस्यंदेयमित्यर्थ " लक्ष्मणायाः लक्षणम् " यथा पुत्रकारक [illegible] । लक्ष्मणापुत्रजननी बस्तगंधाकृतिर्भवेत् इति " विधिः" शरत्काले पुष्पफलोपेता दृष्ट्वा [illegible] खदिरकीलकान्विस्थायापरेद्युर्हि मूलपुष्ययोगगते रविवारे मंत्रवद्गृहीत्वा समानवर्ण [illegible] दद्यात् इति डल्हनः । वटशुंगा वटप्ररोहः । सहदेवा बलाभेदः पीतपुष्पा कंगही इति [illegible] । विश्वदेवा गांगेरुकी । अभिषुत्यपेषयित्वा । " अलब्धगर्भायांयोजनविधिः " पूर्वमौषधं सहस्राभिहुतंकृत्वा [illegible] पेषयित्वा [illegible] बिंदून् दक्षिणेनासापुटे दद्यात् कंठप्राप्तान् ननिष्ठीवेत् सा पंचदिनादि पयसोदन [illegible] ( नि० ० ) ॥

( बछड़े वाली ) गौके दूधमें घिसकर पुत्र चाहनेवाली स्त्रीके नासिकाके दाहने नथनेमें तीन या चार बूंदे डाले और उन्हे थूकनेनदे(अर्थात् स्त्रीसे कहदेकि थूकना नहीं

## गर्भके चार हेतु ।

ध्रुवं चतुर्णां सांनिध्यात् गर्भः स्याद्विधिपूर्वकः ॥ ऋतुक्षेत्रांबुबीजानां सामग्र्यादंकुरो यथा ॥ ३५॥ एवं जाता रूपवंतो महासत्वाश्चिरायुषः ॥ भवंत्यृणस्य मोक्तारः सत्पुत्राः पुत्रिणेहिताः ॥ ३६ ॥

निश्चय चार पदार्थोंके संयोगसे विधि पूर्वक गर्भ होताहै जैसे ऋतु ( फसल ) और क्षेत्र ( दोष रहित संस्कृत पृथ्वी ) और जल ( जितना और जैसा चाहिये तथा बीज)( निर्दोष बीज ) इन चारों सामग्रियों के मिलनेसे जैसे अंकुर उत्पन्न होजाता है वैसेही ऋतु ( गर्भका समय अर्थात् तरुण स्त्रीके रजस्वला होनेके दिनसे १६ दिनतक ) और शुद्ध गर्भाशय तथा माताके भोजनका यथोचित रस और बीज शुद्ध शुक्र इनके संयोगसें गर्भ होता है ॥ ऐसे ( यथा योग्य ) चारों पदार्थोंके संयोग से रूपवान् गंभीर सत्त्ववाले दीर्घायु माता पिताके ऋणके भोगने वाले सत्पुत्र उत्पन्न होते हैं॥ ३५ ॥ ३६ ॥

## शरीरके वर्णका कारण ।

तत्र तेजोधातुः सर्ववर्णानां प्रभवः सयदा गर्भोत्पत्तावब्धातुप्रायो भवति तदा गर्भं गौरं करोति पृथिवीधातुप्रायः कृष्णं पृथिव्याकाशप्रायः कृष्ण श्यामं तोयाकाशधातुप्रायो गौरश्यामम् ॥ ३७ ॥ यादृग्वर्णमाहार मुपसेवते गर्भिणी तादृग्वर्ण प्रसवा भवत्येके भाषंते ॥ ३८ ॥

तेज ( अग्नि ) धातु ही गौरादि संपूर्ण वर्णोंका उत्पन्न करनेवालाहै वह ( शारीरक अथवा आर्तव अग्नि ) यदि गर्भोत्पत्तिके समय जल धातुप्राय ( अर्थात् जलके अधिकांश युक्त) हो तौ गौर वर्ण संतान उत्पन्न करताहै और यदि वह तेज धातु पृथ्वी धातुप्राय ( पृथ्वीके अधिकांशयुक्त ) हो तौ गर्भस्थ बालकका वर्ण काला कर देताहै और यदि पृथ्वी और आकाशके अधिकांश युक्त हो तो कृष्ण श्याम ( कालापन लिये सांवला रंग ) करताहै और जो जल और आकाशके अधिकांश हो तो गौर श्याम ( गोरापन लिये हुवे सांवला रंग ) करताहै ॥ ३७ ॥

( वक्तव्य ) वायुधातुप्राय होतौ उसका वर्ण कैसा हो यह क्यों नहीं लिखा इसका

( गद्य ३७ ) वर्ण विषयेवृद्धवाग्भट इत्याह शुक्रेशुक्लघृतमंडाभे वा गर्भस्थस्तेन [illegible] मतत्वचस्तथा क्षीरादिमधुराहारोपयोगान्मातुरवदाताविहाराच्चगौरः [illegible]

उत्तर यह है कि जब गर्भस्थितिके समय तेज धातु वायुप्राय होताहै तब वायु चलनात्मक होनेसे गर्भ स्थितही नहीं होता इसीसे उसका वर्ण क्या लिखते " वर्णके होनेमें मतांतर " कोई ऐसाभी कहतेहैं कि गर्भिणी जैसे वर्णका आहार सेवनकरे वैसेही वर्ण ( रंग ) की संतान होती है ॥ ३८ ॥

## नेत्रोंका वर्ण ।

**तत्र दृष्टिभागमप्रतिपन्नं तेजो जात्यंधं करोति तदेव रक्तानुगं रक्ताक्षं पित्तानुगं पिंगाक्षं श्लेष्मानुगं शुक्लाक्षं वातानुगं विकृताक्षमिति ॥ ३९ ॥**

गर्भ गत बालकके दृष्टि भागमें यदि तेज धातु पहुंचेही नहीं तो बालक जन्मांध होताहै और यदि रुधिरके अनुगत ( संग ) होकर दृष्टि भागमें जाताहै तो लाल नेत्र वाला ( जिसमें सुरखी अधिक हो ) बालक होताहै और पित्तके अनुगत होकर पहुँचे तो पीले नेत्रवाला हो और कफके अनुगत होकर पहुँचे तो सुपेद नेत्रवाला हो और वायुके अनुगत पहुँचे तो विकृताक्ष ( चंचलाक्ष या नेत्रविकारवाला ) होताहै [ गर्भके चतुर्थमासमें दृष्टिकी उत्पत्ति होतीहै इससे चतुर्थ मासमें रूपेंद्रिय ( दृष्टि ) का हेतु तेजतत्व जिस प्रकार दृष्टि भागमें प्राप्त होता है वैसेही नेत्र होतेहैं ] ॥ ३९ ॥

**घृतपिंडो यथैवाग्निमाश्रितः प्रविलीयते ॥ विसर्पत्यार्तवं नार्य्यास्तथा पुंसां समागमे ॥ ४० ॥**

जैसे अग्निके आश्रित होनेसे ( आगपर या आगके पास रखनेसे ) घृतका जमा हुवा पिंडा घुल जाताहै वैसेही पुरुषोंके समागम होनेसे स्त्रियोंका आर्तव शोणितभी चलायमान हो ( कर गर्भाशयमें प्राप्त होकर शुक्रसे मिलकर गर्भका कारण हो ताहै ) ॥

वक्तव्य स्त्रियोंके मैथुन समय श्वेत वीर्यरूप द्रव पदार्थभी द्रव होताहै परंतु वह शुक्रसे मिलकर गर्भका हेतु नहीं होता जैसे यहां इसपर वृद्ध वाग्भटका श्लोक है कि " योषितोपि स्रवत्येव शुक्रं पुंसां समागमे" । तन्न गर्भस्य किंचित्तु करोतीतिन चिन्त्यते " ॥ ४० ॥

**बीजेऽन्तर्वायुना भिन्ने द्वौ जीवौ कुक्षिमागतौ ॥ यमावित्यभिधीयेते धर्मेतरपुरःसरौ ॥ ४१ ॥**

---

( वाक्य ३९ ) चतुर्थमासिकस्यचित् पूर्वकर्मवशात् दृष्टिभागं चक्षुरिंद्रियाधिष्ठानम् अप्रतिपन्नं अप्राप्तं तेजो जात्यंधं करोति ( नि० सं० )

( श्लो० ४० ) पुंसांसमागमे नार्याआर्तवंविसर्पतीति स्वाभाविकोधर्मः यथाघृतस्याग्नेःसंयोगात् द्रवत्वमिति ॥

( श्लो० ४१ ) शुक्रार्तवेऽनिलेनस्वबहुधाभिन्ने यथाविभागमपत्यानामुत्पत्तिरिति वृद्धवाग्भटः ॥

गर्भाशयमें प्राप्त हुवा वीर्य जब भीतरकी वायुसे भिन्न होकर दो भागमें विभक्त हो जाता है तब दो जीव ( बालक ) कुक्षिमें आजाते हैं ( और उत्पन्न होते हैं ) उन्हे यम वा यमल अर्थात् जोड़ला कहते हैं और वे धर्मेतर अर्थात् अधर्म पूर्वक होते हैं ( यदि तीन या अधिक चार भागमें शुक्र विभक्त हो तो कदाचित् तीन या चार गर्भभी इकट्ठे हो सकते हैं परंतु पूर्णावकाशके अभावसे वे जीते नहीं रह सक्ते )॥ ४१

## आसेक्यादिकी उत्पत्ति ।

पित्रोरत्यल्पवीर्यत्वादासेक्यः पुरुषोभवेत् ॥ सं शुक्रं प्राश्य लभते ध्वजोच्छ्रायमसंशयम् ॥ ४२ ॥ यः पूतियोनौ जायेत स सौगंधिक संज्ञितः ॥ सयोनिशेफसोर्गंधमाघ्राय लभते बलम् ॥ ४३ ॥ स्वे गुदे ब्रह्मचर्याय स्त्रीषु पुंवत्प्रवर्तते॥ कुंभीकः स च विज्ञेयः ईर्षकं शृणुचापरम् ॥ ४४ ॥ दृष्ट्वा व्यवायमन्येषां व्यवाये यः प्रवर्तते ॥ ईर्षकः स च विज्ञेयः षंढकं शृणु पंचमम् ॥ ४५ ॥ यो भार्यायामृतौ मोहादंगनेव प्रवर्तते॥ तस्य स्त्रीचेष्टिताकारो जायते षंडसंज्ञितः ॥ ४६ ॥ ऋतौ पुरुषवद्वापि प्रवर्तेतांगना यदि॥ तस्य कन्या यदि भवेत् सा भवेन्नरचेष्टिता ॥ ४७ ॥

पिताका बहुतही अल्पवीर्य होतो उससे आसेक्य संज्ञिक ( अत्यल्पवीर्य ) पुरुष उत्पन्न होता है वह अन्याके शुक्रको पीनेसे निःसंदेह ध्वजोच्छ्राय ( मेढ्रकी उत्थिति ) को प्राप्त होता है कई शुक्रसे यहां गंध मार्जार वीर्य जो सुगंधित द्रव्य है उसके खानेसे पुरुषार्थी हो जाता है ऐसा समझते हैं और वास्तवमेंभी गंध मार्जार वीर्यका कर्ताहै और बहुतसे लोग " अंबर " नाम सुगंध द्रव्यको गंधमार्जार वीर्य मानते हैं और यथार्थमें अंबर अति पुरुषार्थ देनेवाला है भी ॥ ४२ ॥ जो दुर्गंधियोनिसे उत्पन्न होता है उसे सौगंधिक संज्ञिक ( क्लीब ) कहते हैं यह योनि और मेढ्रकी वास सूंघनेसे पुरुषार्थी होता है ( स्त्रीके योग्य होता है अर्थात् सूंघकर बलन्यता होती है ) ॥ ४३ ॥ जो पुरुष अब्रह्मचर्यसे निज गुदा मैथुन करानेपर स्त्रीयोंके संग मैथुनमें प्रवर्त होता है उसे " कुंभीक " कहते हैं वह माताकी विपरीत रति और पिताकी वीर्यकी दुर्बलतासे होता है ॥ ४४ ॥ जो औरोंको मैथुन करते देखकर मैथुन करने योग्य होता है उसे ईर्षक कहते हैं( यह गर्भोत्पत्तिके समय ईर्षायुक्त स्त्री पुरुषोंके संगसे होता है ) ॥ ४५ ॥ जो ऋतुके समय मोह वश स्त्रीके नीचे हो विपरीत रतिकरे उसके स्त्रीकेसी चेष्टावाला ( जनानियां जनखा ) पुत्र होता है उसे षंड कहते है ॥ ४६ ॥ और जो ऋतुके समय बलवती स्त्री पुरुषके

तुल्य उपरिगामिनी होजावे तौ उसके पुरुषके ( आकार दाढी मूछोंयुक्त और पुरुषकेसी चेष्टावाली कन्या उत्पन्न होती है ॥ ४७ ॥

**आसेक्यश्च सुगंधीच कुंभीकश्चर्षकस्तथा ॥ सरेतसस्त्वमीज्ञेया अशुक्रः षंडसंज्ञितः ॥ ४८ ॥ अनयाविप्रकृत्यातुतेषांशुक्रवहाः शिराः ॥ हर्षात्स्फुटत्व मायांति ध्वजोच्छ्रायस्ततोभवेत् ॥ ४९ ॥**

आसेक्य और सौगंधिक कुंभीक तथा ईर्षक ये तौ वीर्य युक्त होते है परंतुषण्ढ संज्ञित ( जनखे ) वीर्य रहित होते हैं ॥ ४८ ॥ इन आसेक्यादि चारोंमें वीर्य कुछ होताहै तौभी इन इन विक्रियाओं ( जैसे वीर्य प्राशन लिंग भगका आघ्राण गुदमैथुन और पर मैथुन देखना ) इत्यादिसे उनकी शुक्र वहा शिरा हर्षके कारण स्फुटताको प्राप्त होती है ( फूलतीहै ) तब लिंगेंद्रियमें चैतन्यता होती है ( यही नपुंसकताहै ॥ ४९ ॥

**आहाराचारचेष्टाभिर्यादृशीभिः समन्वितौ॥ स्त्रीपुंसौसमुपेयातां तयोःपुत्रो पितादृशः ॥ ५० ॥ यदा नार्य्यावुपेयातां वृषस्यंत्यौ कथंचन॥ मुंचंत्यौ शुक्रमन्योन्यमनस्थिस्तत्र जायते ॥ ५१ ॥**

जैसे जैसे आहार और विहार और चेष्टाओंसे युक्त स्त्रीपुरुष संगम करें तौ वैसेही वैसे गुणवाला बालक उत्पन्न होताहै ॥ ५० ॥ यदि कदाचित् रतिकी इच्छा युक्त दोस्त्री आपसमें मैथुनकासा आचरण करें और परस्पर वीर्य पात करें ( यदि उनमेंसे एकका सौम्य श्वेत वीर्य और दूसरीका शोणित मिलकर कोईसीके गर्भाशयमें प्रविष्ट होजाय तौ ) उनसे अनास्थि (विना हड्डीका गर्भ होजाता है) जो पैतृक अस्थिवीर्यादि शून्य होनेसे सजीव नहीं होसक्ता डल्लन अनास्थिका अर्थ कोमल हड्डीवाला गर्भ होताहै ऐसा कहताहै ॥ ५१ ॥

**ऋतुस्नाता तु या नारी स्वप्ने मैथुनमाचरेत् ॥ आर्तववायुरादाय कुक्षौ गर्भं करोति नित्यं ॥ ५२ ॥ मासि मासि विवर्द्धेत गर्भिण्या गर्भलक्षणम् ॥ कललं जायते तस्या वर्जितं पैतृकै गुणैः ॥ ५३ ॥ सर्पवृश्चिक कूष्मांड विकृताकृतयश्च ये ॥ गर्भास्त्वेते स्त्रियाश्चैव ज्ञेयाः पापकृता भृशम् ॥ ५४ ॥**

( श्लो० ५१ ) यदा देनार्य्यावेव वृषस्यंत्यौ सुरतार्थिन्यौ । उपेयातांपरस्परंयोनिसंघर्षणं कुर्य्यातां तदा अनस्थि जायते इति अस्थिरहितोगर्भः पिंडाकारोजायते इति अस्थ्न: पितृजत्वात् अन्नतदभावादनस्थिश्चैवजायते इति सौम्योर्थः डल्लनन्तु अनस्थि इति ईषदर्थनञ् तेनकोमलास्थिः इति तत्र पैतृकांशाभावात ॥

रजस्वला स्त्री शुद्ध स्नान करके यदि स्वप्नमें मैथुन करे तो वायु उसके आर्तव शोणितको ग्रहण करके कूखमें गर्भसा करदेतीहै ॥ ५२ ॥ वह गर्भिणीके गर्भमें गर्भकेसे चिन्ह पूर्वक मासके प्रति वृद्धिको प्राप्त होता है फिर पिताके गुणों ( अस्थिकेशादि ) से रहित कलल ( पिंडासा ) उत्पन्न होता है ॥ ५३ ॥ इनके सिया किसी २ स्त्रीके सर्पके आकार किसीके विच्छुके आकार किसीके कुष्मांडके आकार ( पिंडासा ) किसीके विकृत आकृतिवाले ( शिरहीन दो शिर वाले न्यूनाधिक अंगवाले ) गर्भ उत्पन्न होतेहैं वे स्त्रीके पाप ( दुराचरण ) के करनेसे प्रायः होतेहैं ५४

गर्भो वातप्रकोपेण दौहृदे चावमानिते॥ भवेत्कुब्जः कुणिःपंगुर्मूको मिण्मिण एवच॥५५॥मातापित्रोस्तु नास्तिक्या दशुभैश्च पुराकृतैः॥ वातादीनांच कोपेन गर्भोविकृतिमाप्नुयात् ॥ ५६ ॥

वायुके कोपसे तथा दौहृदके न मिलने से गर्भ ( गतबालक ) कुबडा पांगा कुणि ( लूला अर्थात् हाथोंमें विकार वाला ) गूँगा तथा मिणमिणा होजाताहै ॥ ५५ ॥ माता पिताके नास्तिकत्व ( शास्त्रोक्त शुभाचरणपर श्रद्धा नहीं रखकर दुराचरण करने से अथवा पूर्वकृत अशुभ कर्मोंसे तथा वातादिक के कोपसे गर्भगत बालक विकृति ( अंगभंगता ) ) को प्राप्त होता है ॥ ५६ ॥

## गर्भमें बालकके मलमूत्रादिनकरने और न रोनेका कारण ।

मलाल्पत्वादयोगाच्च वायोः पक्वाशयस्य च॥ वातमूत्रपुरीषाणि न गर्भस्थः करोति हि ॥५७॥जरायुणा मुखे छन्ने कंठे च कफवेष्टिते॥ वायोर्मार्ग निरोधाच्च न गर्भस्थः प्ररोदिति ॥ ५८ ॥

मलके अति अल्प होनेसे तथा पक्वाशयकी वायुका योग ( अतियोग ) न होने से गर्भस्थ बालक अधोवायु और मल मूत्र नहीं करता ॥ ५७ ॥ जरायु ( झिल्ली से मुँह ढका हुवा रहनेसे और कंठ कफाच्छादित होनेसे वायुका अधिक आने जानेका मार्ग रुका होनेसे गर्भस्थ बालक नहीं होसकता ॥ ५८ ॥

## बालक गर्भमें श्वासादि कैसे लेताहै ।

निश्वासोच्छ्वाससंक्षोभस्वमान् गर्भोधिगच्छति ॥ मातुर्निश्वसितोच्छ्वास-संक्षोभस्वमसंभवान् ॥ ५९ ॥

---

( श्लो० ५५ ) कुणिःविकृतपाणिः ॥

( श्लो०५६ ) मातापित्रोः नास्तिक्यात नास्तिक्यमिति न अस्तिपरलोक इत्यादिमतिर्येषांतेनास्तिकाः तेषां भावोनास्तिक्यमिति डल्हनः वाचस्पत्येतु शास्त्रोक्तेषु फलजनककर्मसु अफलताबुद्धिर्नास्तिक्यमिति ॥

( श्लो० ५७ ) पक्वाशयस्य वायोः अयोगात अल्पयोगात अधनऽर्हेत्यर्थ ॥

( श्लो० ५८ ) वायोर्मार्गनिरोधात् इति रोदनजनकस्यवायोर्मार्गनिरोधात् इत्यर्थः किंतुनिश्वासादिरूपस्यवायोस्तु निःसरणमार्गवत्त्यति यतस्तदभावेजीविताभाव एव भवतिगर्भस्याति ( डल्हनः )

गर्भमें बालक श्वासलेना और श्वास बाहर को छोडना तथा चलनाफिरना और सोना इन सब कार्योंको माताके श्वास लेनें और छोडने चलने फिरनें तथा सोने आदिके अंतर्भावसे करताहै ( अर्थात् जो शारीरोपयोगी आहार विहार चेष्टा आदिमाता करती है गर्भ भी उनको प्राप्त करता है ) ॥ ५९ ॥

सन्निवेशः शरीराणां दंतानां पतनोद्भवौ ॥ तलेष्वसंभवोयश्च रोम्णामेतत्स्वभावतः ॥ ६० ॥

शरीरोंका सन्निवेश अर्थात् अंग प्रत्यंगोंकी रचना और दातोंका टूटना और निकलना हाथोंकी हथेली और पावोंके तलवोंमें रोमों ( बालों ) का न होना यह सब स्वभावहीसे होजाताहै ॥ ६० ॥

भाविताः पूर्वदेहेषु सततं शास्त्रबुद्धयः ॥ भवंतिसत्वभूयिष्ठा पूर्वजातिस्मरा नराः ॥ ६१ ॥ कर्मणा चोदितो येन तदाप्नोति पुनर्भवे ॥ अभ्यस्ताः पूर्वदेहे ये तानेव भजते गुणान् ॥ ६२ ॥

इति शारीरके द्वितीयोऽध्यायः ॥ २ ॥

जिन्होंने पूर्व जन्ममें निरंतर शास्त्र चिन्तनमें बुद्धिभावित रक्खीहै वे मनुष्य सत्वगुण प्रधान होतेहैं और पूर्व जन्मकी स्मृति वाले होतेहैं ( अर्थात् पूर्वाभ्यस्त विद्यादि उन्हे शीघ्रही थोडेसे पढाने मात्रसे आजाती है ॥ ६१ ॥ जैसे कर्म करके मनुष्य प्रेरण किया जाताहै ( अर्थात् जैसे शुभाशुभ कर्म मनुष्य करताहै ) उसीके अनुसार दूसरे जन्ममें प्राप्त होता है और जो पूर्व जन्ममें अभ्यास किये हुवे गुण होते हैं उन्ही को दूसरे जन्ममें धारण करता है ॥ ६२ ॥

इति श्रीसुश्रुतटीकायां शारीरकस्थाने द्वितीयोध्यायः ॥ २ ॥

## तृतीयोऽध्यायः ।

### अथातो गर्भावक्रांतिशारीरं व्याख्यास्यामः ॥

यहांसे अगाडी अब हम गर्भावक्रांति नाम ( गर्भका गर्भाशयमें आना) तद्विषयक शारीरकका व्याख्यान करतेहैं ॥

सौम्यं शुक्रमार्तवमाग्नेयमितरेषामप्यत्र भूतानां सांनिध्यमस्त्यणुना विशेषेण परस्परोपकारात्परस्परानुग्रहात्परस्परानुप्रवेशाच्च ॥ १ ॥

( व्याख्या १ ) गर्भावक्रांतिः गर्भावक्रमणं उपगमनमवतरणमितियावत् । इतरेषां पृथिवीवाय्वाकाशानांभूतानां [illegible] कुतः परस्परोपकारात् भूजलानलानिलाकाशानां धारणसंहननपरिणामव्यूहावकाशदाने । [illegible] ॥

गर्भोत्पत्तिमें वीर्य सौम्य और आर्तव आग्नेयहै ( क्योंकि अग्निसोमात्मक जगत् है ) और इनके सिवाय अन्य महाभूतों ( पृथ्वी वायु और आकाश इन ) का भी थोडे बहुत करके सांनिध्यहै क्योंकि ये सब आपसमें उपकारक होनेसे तथा एक दूसरेका अनुग्रह करतेहैं इससे तथा सब आपसमें एकदूसरेमें परमाणु रूपसे प्रविष्टहै इसकारण गर्भोत्पत्तिमें अग्नि और सोम तो मुख्य प्रधानहै और शेष अणु रूपसे व्याप्त और संमिलित होतेहैं ॥ १ ॥

तत्र स्त्रीपुंसयोः संयोगे तेजः शरीराद्वायुरुदीरयति ततस्तेजोनिलसंनिपातात् शुक्रं च्युतं योनिमभिप्रतिपद्यते संसृज्यते चार्तवेन ततोऽग्निसोमसंयोगात् सृज्यमानो गर्भो गर्भाशयमनुप्रतिपद्यते ॥ २ ॥

तहां स्त्री पुरुषके संयोग होनेपर जो गरमाई उत्पन्न होती है वह शरीरमें वायुको उत्कट करती है फिर उस गरमाई और वायुके मिलनेसे पुरुषका वीर्य निकल कर स्त्रीकी योनिमें प्राप्त होता है और आर्तवके संग मिलता है फिर अग्नि ( आर्तव ) और सोम ( वीर्य ) का संयोग होनेसे उत्पन्न हुवा गर्भ गर्भाशयमें प्राप्त होता है २ ॥

क्षेत्रज्ञो वेदयिता स्प्रष्टा घ्राता द्रष्टा श्रोता रसयिता पुरुषः स्रष्टा गंता साक्षी धाता वक्ता योसावित्येवमादिभिः पर्य्यायवाचकैर्नामभिरभिधीयते दैवसंयोगादक्षयोऽव्ययो ऽचिंत्यो भूतात्मना सहान्वक्षं सत्वरजस्तमोभिर्देवासुरैरपरैश्चभावैर्वायुना ऽभिप्रेर्यमाणो गर्भाशयमनुप्रविश्यावतिष्ठते ॥ ३ ॥

गर्भाशयमें शुक्र शोणितका संयोग होनेपर वह क्षेत्रज्ञ जाननेवाला ( त्वगिंद्रियसे ) स्पर्शका बोध करनेवाला ( घ्राणसे ) सूंघनेवाला चक्षुसे ( देखनेवाला ) कर्णेंद्रियसे ( सुननेवाला ) रसनासे ( स्वाद लेनेवाला ) पुरुष स्रष्टा गमन शील साक्षी धारण करनेवाला बोलनेवाला ( जीवात्मा ) जो क्षेत्रज्ञादि पर्याय वाची नामोंसे बोला जाता है दैव योगसे वही अव्यय ( अविनाशी ) अचिंत्य ( जो चिंतवनमें नहीं आसके ) भूतात्मा ( सूक्ष्म लिंग शरीर ) के साथ सत्व रज तम इन गुणों करके और देवता असुर आदि अनेक भावों करके युक्त तात्काल वायु करके प्रेरण किया हुवा गर्भाशयमें प्रविष्ट होकर स्थित होता है ( अर्थात कर्म वश वायुका प्रेरण किया हुवा गर्भ भावको प्राप्त होता है ) ॥ ३ ॥

( गद्य ३ ) दैवयोगात् इतिपाकनजन्मकर्मणोधर्माधर्मोभिधानव्यसबंधात् । भूतात्मनासह इति [illegible] सूक्ष्मेनालिंगशरीरेणेत्यर्थः । अन्वक्षं तत्क्षणमेव । ( इति वि० सं० ) देवासुरैरपरैर्भावैरिति कदाचित्सुकर्मवशाद्देवो भूत्वाकदाचित्कुकर्मवशादसुरोभूत्वा कदाचित् कर्मवशात् मनुष्ययोनितिर्यग्योनिभावभूतैरपरैः ॥

**तत्र शुक्रबाहुल्यात्पुमानार्तवबाहुल्यात्स्त्री साम्यादुभयोर्नपुंसकमिति॥४॥ ऋतुस्तुद्वादशरात्रं भवति दृष्टार्तवः अदृष्टार्तवाप्यस्तीत्येके भाषंते।।५।।**

वहां ( गर्भाशयमें ) शुक्रकी बाहुल्यता होनेसे लडका होता है और आर्तव शोणितकी बाहुल्यतासे लडकी होती है तथा दोनोंके बराबर होनेसे नपुंसक संतान होती है ॥ ४ ॥ जब रजस्वला होनेका दर्शन हो तभी बारह रात्री ऋतु ( गर्भ स्थितिका समय ) कहलाता है रजस्वला दर्शनसे १६ रात्री ऋतु कहाता है जिसमें आदिकी तीन और अंत्यकी एक त्याज्य है(तब बारह रहीं अथवा रजो दर्शनसे बारह रात्रीही ऋतु है क्यों कि पहले ऐसा कह आये हैं कि " त्रयोदशी प्रभृतयो निंद्याः ") और अदृष्टार्त्तवाकोभी कई ऋतुमती होती हैं ऐसा कहते हैं ( अर्थात् कई ऐसा कहते हैं कि रजस्वला न होनेपरभी ऋतुकाल गर्भ स्थितिका समय कभी कभी हो जाता है जैसे बालक दूध पीता हो वह दूध छोड दे या दूध पीते बालककी मृत्यु हो जाय या बालक गोदमें हो और बहुत दिनसे पति संगकी वांछा हो इत्यादि मौकोंपर विना रजस्वला हुवेभी गर्भ स्थिति हो जाती है देश भाषामें ऐसे गर्भको इनामका गर्भ कहते हैं ) ॥ ५ ॥

## ऋतुमतीस्त्रीके लक्षण ।

**भवंति चात्र।।पीनप्रसन्नवदनां प्रक्लिन्नात्ममुखद्विजाम्॥नरकामां प्रियकथां स्रस्तकुक्ष्यक्षिमूर्द्धजाम्।।६।।फुरद्भुजकुचश्रोणि नाभ्यूरुजघनस्फिचम् ॥ हर्षौत्सुक्यपरांचापि विद्यादृतुमतीमिति ।। ७ ।।**

यहां इसमें श्लोकहैं कि अब जिसका मुख पुष्ट और प्रसन्नहो तथा शरीर मुख और दंतवेष्ट ( मसूडे ) क्लेदित ( गलगलाये हुवेसे ) हों और पुरुषकी अभिलाषा हो तथा मीठी प्यारी बातें करे और कुक्षि नेत्र और बाल ढीलसे होजांय ॥ ६ ॥ तथा हाथ कुचा कमर नाभि जानु जंघा और चूतड फडकने लगजांय तथा हर्ष और आनंदमें तत्पर हो तो ऐसी स्त्रीको ( विना रजो दर्शनके भी ) ऋतुमती जाननी चाहिये ॥ ७ ॥

---

( वाक्य ४ ) शुक्रबाहुल्यादिति शुक्रं प्रसृतिमात्र आर्तवं चतुरंजलिप्रमाणच नैवयावन्मात्रमार्तवं गर्भाशयाव-[illegible] [illegible] [illegible] अथवा स्वमानापेक्षयाशुक्रशोणितयोर्बाहुल्यमत्राभिप्रेतं शुक्रंतु कदाचिदत्यंतम् [illegible] बहुत्वात् कदाचित्[illegible]मिति । अन्येत्वाचार्या एवंब्रुवंति शुक्रार्तवयोर्न्यूनाधिकसमत्वंचवीर्येणभवति इति ( नि० सं० ) ॥

( श्लो० ६ । ७ ) [illegible]पीनेत्यादि । प्रक्लिन्नात्ममुखद्विजां इत्यत्रआत्मादेहः । द्विज [illegible] [illegible] अभिप्रेताः द्विजानांप्रक्लेदा संभवात् । ( इति नि० सं० ) ॥

नियतं दिवसेऽतीते संकुचत्यंबुजं यथा॥ ऋतौ व्यतीते नार्यास्तु योनिः संव्रियते तथा ॥ ८ ॥

जैसे दिनके व्यतीत होनेपर अवश्य कमल बंद हो जाता है इसी तरह ऋतु ( सोलह रात्र ) व्यतीत हो जानेपर स्त्रीकी योनि ( गर्भाशयका मुख ) बंद हो जावे है ॥ ८ ॥

मासेनोपचितंकाले धमनीभ्यांतदार्तवम्॥ ईषत्कृष्णं विगंधं च वायुर्योनिमुखं नयेत् ॥ ९॥ तद्वर्षात् द्वादशात्काले वर्तमानमसृक्पुनः॥ जरापक्वशरीराणां याति पंचाशतः क्षयम् ॥ १० ॥

वह आर्तव जब एक महीने भरसे इकट्ठा हो जाता है तब कुछ काला और दुर्गंध युक्त हुवा धमनियों करके योनिके मुखपर बाहर आजाता है ( इसीको रजोदर्शन कहते हैं ) ॥ ९ ॥ वह अनुमान १२ वर्षकी अवस्थासे पीछे स्त्रियोंके वर्तमान होता है और जब बुढापेसे शरीर पक जाता है तब पचास वर्षकी अवस्था हो जानेपर क्षय हो जाता है ॥ १० ॥

युग्मेषु तु पुमान् प्रोक्तो दिवसेष्वन्यथाऽबला॥ पुष्पकाले शुचिस्तस्मादपत्यार्थी स्त्रियं व्रजेत् ॥ ११ ॥

सम दिनोंमें ( रजकी प्रबलता न होनेसे ) पुत्र होता है और अन्यथा अर्थात विषम दिनोंमें ( रज शोणितकी प्रबलता होनेसे ) कन्या होती है इससे पुष्प काल ( ऋतुकाल ) में संतानकी इच्छावाला पुरुष पवित्र होकर स्त्री गमन करे ॥ ११ ॥

## गर्भरहनेका तात्कालिक लक्षण ।

तत्र सद्योगृहीतगर्भाया लिंगानि श्रमो ग्लानिः पिपासा सक्थिसदनं शुक्रशोणितयोरवबंधः स्फुरणंचयोनेः ॥ १२ ॥

तत्कालही गर्भ धारण किये हुवे स्त्रीके ये चिह्न होतेहैं कि श्रम ( थकान ) और ग्लानि प्यास तथा साथलें थकी हुईसी होना और शुक्र शोणितका अवबंध ( प्रवर्तन न होना ) तथा योनिका फरकना ॥ १२ ॥

## गर्भवती स्त्रीके लक्षण ।

स्तनयोः कृष्णमुखता रोमराज्युद्गमस्तथा ॥ अक्षिपक्ष्माणि चाप्यस्याः संमील्यंते विशेषतः ॥ १३ ॥ अकामतश्छर्दयति गंधादुद्विजते शुभात् ॥ प्रसेकः सदनंचापि गर्भिण्या लिंगमुच्यते ॥ १४ ॥

( वाक्य १४ ) प्रसेकः थूकरणम् ॥

दोनों चूंचियोंके मुखपर कालापनहो रोमराजि ( पेटपर बालोंकी सेली ) उठीसी दीखे और नेत्रोंकी पलकें विशेष मिचें ॥ १३ ॥ तथा बिनाकारण वमनहो और सुगंधभी बुरीलगे मुहमें थूक अधिक आवे और थकानहो तो जानना चाहिये कि यह स्त्री गर्भवतीहै ॥ १४ ॥

**तदाप्रभृत्येव व्यायामं व्यवायमतर्पणमतिकर्षणं दिवास्वप्नं रात्रिजागरणं शोकं यानावरोहणं भयमुत्कटकासनं चैकांततः स्नेहादिक्रियां शोणितमोक्षणं चाकाले वेगविधारणंच न सेवेत ॥ १५ ॥**

जबसे गर्भवती मालूमहो तभीसे आदिले प्रसव पर्यंत व्यायाम अति परिश्रम बोझ उठाना आदि ) मैथुन और अपतर्पण ( जो तृप्ति कारक नहो किंतु दाहादि जनक पदार्थ ) और अति कर्षण (तेज वमन विरेचन तथा कृश करने वाले आहार विहार ) दिनको सोना रात्रिको जागना शोक ( फिकर ) सवारी पर बैठना डरना और उत्कटकासन अर्थात् जोरसे खांसना अथवा उत्कटक आसन ( ऊंचेनीचे विशेष अंग करके या बहुत मोड तोड़के या विषम आसनमें बैठना ) तथा अकाल नियमसे तैलाभ्यंगादि करना तथा फसद आदि रक्त निकलवाना और वेगोंको रोकना इन सब बातोंको स्त्री न करें ( अकाल तैलाभ्यंगादि न करे किंतु अष्टम नवम मासमें तो तैलाभ्यंग योग्यही है )॥ १५ ॥

**दोषाभिघातैर्गर्भिण्यां यो यो भागः प्रपीड्यते॥स स भागः शिशोस्तस्य गर्भस्थस्य प्रपीड्यते ॥ १६ ॥**

वातादि दोषों करके अथवा अभिघात आदिसे गर्भिणी स्त्रीके जिस २ भागको पीडा पहुंचे तो उससे गर्भगत बालककेभी उसी उस भागको पीडा पहुँचती है॥१६॥

**तत्र प्रथमे मासि कललं जायते ॥ १७ ॥ द्वितीये शीतोष्णानिलैरभिप्रपच्यमानानां महाभूतानां संघातो घनः संजायते यदि पिंडः पुमान् स्त्रीचेत्पेशी नपुंसकं चेदर्बुदमिति ॥ १८ ॥ तृतीये हस्तपादशिरसां पंचपिण्डका निर्वर्त्तंते अंगप्रत्यंगविभागश्च सूक्ष्मो भवति ॥ १९ ॥ चतुर्थे सर्वांगप्रत्यंगविभागः प्रव्यक्ततरो भवति गर्भहृदयप्रव्यक्तभावाच्चेतनाधातुरभिव्यक्तो भवति कस्मात्तत्स्थानत्वात्तस्माद्गर्भश्चतुर्थे मास्यभिप्रायमिंद्रियार्थेषु करोति द्विहृदयां च नारीं दौहृदिनीमाचक्षते ॥ २० ॥**

( [illegible] १५ ) अत्र अकालशब्दः एतत् ज्ञापयति कालेअष्टमेमासि गर्भिण्याअपिस्नेहादिक्रियांतर्गते आस्था- [illegible] ( [illegible] ) ॥

उस गर्भका आकार पहले महीनेमें कलल ( द्रवरूप सिंघाणक सा ) होता है ॥ ॥ १७ ॥ फिर दूसरे महीनेमें शीत और उष्ण तथा वायुसे परिपाक हुये पृथिव्यादिक महाभूतोंका करड़ा संघात होकर पिंडासा हो जाता है तब यदि वह गोल पिंडासा होतो पुत्रका गर्भ समझना चाहिये और जो कन्या हो तब पेशी लंबी मुष्टीसी होती है और जो नपुंसक होतो अर्बुद ( रसोलीसा जैसे गोलफल आधा किया हुवा हो ऐसा ) होता है ॥ १८ ॥ तीसरे महीनेमें हाथ पांव और शिर इन पांचोंके पांच शाखासी निकलने लगती हैं और थोड़ा २ अंग प्रत्यंगका विभागसा प्रगट होने लगता है ॥ १९ ॥ और चौथे महीनेमें सारेअंग प्रत्यंगोंके विभाग फूट प्रगट होते हैं और गर्भस्थका हृदय प्रगट हो जानेसे चैतन्य धातु ( क्षेत्रज्ञ जीव ) भी प्रगट प्रतीत होजाता है क्योंकि हृदय चेतनाका स्थान है हृदय प्रगट होनेसे चेतना प्रगट हो जाती है इस कारणसे चौथे महीनेमें गर्भस्थ जीव इंद्रियोंके अर्थ ( इंद्रियोंके भोगों ) में रुचि करने लगता है ( जो कि चौथे मास गर्भवती स्त्रीके दोहृदय होते हैं एक उस स्त्रीका हृदय दूसरे गर्भस्थ बालकका इससे उसे दौ हृदनी ( दोहृदय वाली कहते हैं ) ॥ २० ॥

## दौहृद न मिलने मिलनेके हानि लाभ ।

दौहृदविमाननात्कुब्जं कुणिं खंजं जडं वामनं विकृताक्षं वा नारी सुतं जनयति तस्मात्सायद्यदिच्छेत्तत्तस्यै दापयेत् ॥ लब्धदौहृदा हि वीर्यवंतं चिरायुषं च पुत्रं जनयति ॥ २१ ॥

दौहृद ( द्विहृदया स्त्रीका वांछित पदार्थ ) उसे प्राप्त न होनेसे कुबड़ा टूंटा पांगला मूर्ख या बौना तथा विकारयुक्त नेत्रोंवाला बालक स्त्रीके पैदा होताहै इससे वह स्त्री जिस पदार्थकी इच्छा करे उसे वही वह पदार्थ अवश्य दिलवाना चाहिये ( इस कारणसे कि ) दौहृद प्राप्त होनेसे पराक्रमवाला दीर्घायु अच्छा बालक पैदा होता है ॥ २१ ॥

इंद्रियार्थांस्तु यान् यान्सा भोक्तुमिच्छति गर्भिणी। गर्भाबाधभयात्तांस्तान् भिषगाहृत्य दापयेत् ॥२२॥ सा प्राप्तदौहृदा पुत्रं जनयेत गुणान्वितम्। अलब्धदौहृदा गर्भे लभेतात्मनि वा भयम् ॥ २३ ॥ येषु येष्विन्द्रियार्थेषु दौहृदे वै विमानना॥प्रजायेत सुतस्यार्तिस्तस्मिंस्तस्मिंस्तथेंद्रिये ॥ २४

जिन जिन इंद्रियोंके अर्थों ( शब्द स्पर्श रूप रस गंध आदि भोगों ) को गर्भिणी स्त्री भोगनेकी इच्छा करे ( उनके न मिलनेसे ) गर्भमें बाधा होती है इस भयसे उन उन सब भोगोंको वैद्य दिलावे ॥२२॥ ( क्योंकि ) जब स्त्रीको दौहृद मिल

जाता है तौ गुणयुक्त पुत्र ( या पुत्री ) पैदा करती है और उसे दौहद न मिले तौ गर्भगत बालकको अथवा आप गर्भिणीको भय रहता है ( कि कुछ उपाधि न हो जाय ) ॥ २३ ॥ जिन जिन इंद्रियोंके भोगोंकी दौहदमें प्राप्ति न हो तौ बालकके उन्ही उन इंद्रियोंमें हानि होती है ॥ २४ ॥

## दौहृदके फल ।

**राजसंदर्शने यस्या दौहृदं जायते स्त्रियाः॥ अर्थवंतं महाभागं कुमारं सा प्रसूयते ॥ २५॥ दुकूलपट्टकौशेयभूषणादिषु दौहृदात् ॥ अलंकारैषिणं पुत्रं ललितं सा प्रसूयते ॥ २६ ॥**

जिस स्त्रीका दौहद ( मन ) राजाके दर्शनमें होता है तब उसके द्रव्यवान् बडे भागवाला लडका पैदा होता है ॥ २५ ॥ रेशमी पाटके और टसरके अच्छे २ वस्त्रों तथा आभूषणोंमें दौहद ( मन ) होनेसे अलंकार ( शृंगार ) चाहनेवाला ललित ( शौकीन ) पुत्र पैदा होता है ॥ २६ ॥

**आश्रमे संयतात्मानं धर्मशीलं प्रसूयते॥ देवताप्रतिमायां तु प्रसूते पार्षदोपमम् ॥ २७॥ दर्शने व्यालजातीनां हिंसाशीलं प्रसूयते॥ गोधामांसाशने पुत्रं सुषुप्सुं धारणात्मकम् ॥ २८ ॥**

जिस स्त्रीका मन महात्माओंके आश्रम ( और तीर्थादि ) में हो उसके धर्मशील बालक होवे और जिसका चित्त देवताओंकी प्रतिमा ( मंदिर आदिमें हो ) उसके सत्पात्र पार्षद जैसा पुत्र होवे ॥ २७ ॥ तथा जिसका चित्त सर्पादि हिंसकजीवोंके देखनेका चाहे उसके हिंसक बालक पैदाहोवे और जिसका मन गोहका मांस खानेमें हो उसके निद्रालु धारण शील ( दीर्घ सूत्री ) बालक होवे ॥ २८ ॥

**गवां मांसे च बलिनं सर्वक्लेशसहं तथा॥ माहिषे दौहृदाच्छूरं रक्ताक्षं लोमसंयुतम् ॥ २९॥ वाराहमांसात्स्वप्नालुं शूरं संजनयेत्सुतम्॥ मार्गाद्विक्रांतजंघालं सदावनचरं सुतम्॥ सृमरादुद्विग्नमनसं नित्यभीतं च तैत्तिरात् ३०॥**

गोमांसका दौहद होतो बलवान् और सब क्लेशोंका सहनेवाला बालकहो और महिषमांस पर दौहद हो तौ शूरवीर लाल नेत्रवाला रोमों युक्त बालक होवे ॥२९॥ वाराह ( शूकर ) के मांसपर दौहद हो तौ सोनेवाला और शूरवीर बालक पैदाहोवे तथा मार्ग चलने पर मन हो तौ बडी बडी जाँघों वाला और सदैव वनका विचरने वाला बालक होवे ( अथवा " मार्गात् " मृग मांसपर दौहद होनेसे बडी जंघा वाला सदावनचारी बालक होवे ) तथा सृमर ( साबर ) के मांसपर चित्त होतो

उद्विग्न मनवाला बालक हो और तीतरके मांसपर चित्त होनेसे सदा डरनेवाला बालक होवे ( कई नित्य भीतकी जगह नित्यशील पाठ मानतेहैं कि तीतरके मांस पर मन होनेसे नित्य शीलवान् हो ) ॥ ३० ॥

**अतोनुक्तेषु या नारी समभिध्याति दौहृदम्। शरीराचारशीलैः सा समानं जनयिष्यति ॥ ३१ ॥ कर्मणा चोदितं जंतोर्भवितव्यं पुनर्भवेत् ॥ यथा तथा दैवयोगाद्दौहृदं जनयेद्ध्रुवम् ॥ ३२ ॥**

इनके सिवा जो नहीं कहेहैं बहुतेरे उनपर दौहृद होवे तो उनके शरीर आचार और शीलके समान बालक पैदा होवे ऐसा जानना पहले मांसाशी वनवासी मनुष्य अधिकथे उनके अनुसारही सुश्रुत जीने दौहृद कह दिये परंतु अनेक व्यंजन और फलादि धान्यादि नहीं कहे उनके गुण और प्रकृति देखकर अबके वैद्योंको अब विचार लेना चाहिये ) ॥ ३१ ॥ कर्मका प्रेरण किया हुवा और भवितव्य जैसा होताहै दैवयोगसे वैसा वैसाही दौहृद होताहै अर्थात् उसीके अनुसार स्त्रीका मन चलताहै ३२

**पंचमे मनः प्रतिबुद्धतरं भवति षष्ठे बुद्धिः । सप्तमे सर्वांगप्रत्यंगविभागः प्रव्यक्ततरः ॥ ३३ ॥ अष्टमेऽस्थिरीभवत्योजस्तत्र जातश्चेन्न जीवेन्निरोजस्त्वान्नैर्ऋतभागत्वाच्च ततो बलिं मांसौदनमस्मै दापयेत् ॥ ३४ ॥ नवमदशमैकादशद्वादशानामन्यतमस्मिञ्जायते अतोन्यथा विकारी भवति ॥ ३५ ॥**

पांचवें महीनेमें मनमें अधिक चैतन्यता हो जाती है और छटे महीनेमें बुद्धि उत्पन्न होती है । तथा सातवेंमें संपूर्ण अंग और सब प्रत्यंग स्पष्टरूपसे स्फुट हो जाते हैं ॥ ३३ ॥ आठवें महीनेमें ओजस्थिर नहीं होता इससे आठवें महीनेका पैदा हुवा बालक ओज रहित होनेके कारण और इन दिनो यह राक्षसोंका भाग होनेसे नहीं जीवता है इस लिये मांस चावल राक्षसोंको बलिदान करना ॥ ३४ ॥ और नवें तथा दशवेंमें और कभी कभी ग्यारहवे बारहवें महीनेमेंभी बालक जन्मता है और कदाचित् बारहवें महीनेसेभी अधिक व्यतीत होजाय तो इसे गर्भ क्या एक विकार है ऐसा जाने ॥ ३५ ॥

## गर्भकी पुष्टि ।

**मातुस्तु खलु रसवहायां नाड्यां गर्भनाभिनाडी प्रतिबद्धा सास्य मातुराहाररसवीर्यमभिवहति तेनोपस्नेहेनास्याभिवृद्धिर्भवति ॥ ३६ ॥**

---

( वाक्य ३६ ) अस्यबालस्य नाभिनाडी मातुः रसवहायां नाड्यां प्रतिबद्धा सा मातुराहाररसवीर्यमभिवहती- त्यन्वयः ॥

माताके रस ( भोजनके रस ) की बहनेवाली नाडीमें गर्भस्थ बालककी नाभि नाडी( नाल ) बंधी हुई अर्थात् लगी हुई है वह माताके किये हुये आहारके रस और वीर्यको प्राप्तकरलेती है उसके सारभूत स्नेहसे गर्भस्थ बालककी वृद्धि होती है॥ ३६॥

असंजातांगप्रत्यंगविभागमानिषेकात्प्रभृति सर्वशरीरावयवानुसारिणीनां रसवहानां तिर्यग्गतानां धमनीनामुपस्नेहो जीवयति ॥ ३७ ॥

और जबतक अंगप्रत्यंग नहीं पैदा होते हैं केवल कलल पिंडरूपही गर्भ होता है तथा गर्भके नाभि नाडीसी नहीं होती तब अर्थात् गर्भ स्थितिके समयहीसे लेकर उस अवस्थामें गर्भिणीके सारे शरीरके अनुसरण करनेवाली रस बहनेवाली तिर्यग्गमन करनेवाली धमनियोंका उपस्नेह ( सारभूत द्रव ) गर्भको जीवन ( पोषण वर्द्धनादि ) करता है ॥ ३७ ॥

## गर्भका कौन अंग पहलेहो इसका विवेचन ।

गर्भस्य हि संभवतः पूर्वं शिरः सम्भवतीत्याह शौनकः शिरोमूलत्वाद्देहेन्द्रियाणाम् ॥ ३८ ॥ हृदयमिति कृतवीर्यो बुद्धेर्मनसश्च स्थानत्वात् ॥ ३९ ॥ नाभिरिति पराशर्यस्ततो हि वर्द्धते देहो देहिनः ॥ ४० ॥ पाणिपादमिति मार्कंडेयस्तन्मूलत्वाच्चेष्टायाः गर्भस्य ॥ ४१ ॥ मध्यशरीरमिति सुभूतिर्गौतमस्तन्निबद्धत्वात् सर्वगात्रसंभवस्य ॥ ४२ ॥

गर्भस्थ बालकके पहले शिर पैदा होता है ऐसे शौनक कहते हैं क्योंकि देह इंद्रियोंका मूल शिर है ॥ ३८ ॥ और कृतवीर्य ऐसा कहते हैं कि हृदय बुद्धि और मनका स्थान है इस कारणसे हृदयही पहले होता है ३९ और पराशरका ऐसा मत है कि नाभिसे प्राणियोंका देह बढता है ( उसमेंही रस वहा शिरा द्वारा रस पहुँच कर शरीर बढता है ) इससे नाभिही पहले होती है ॥ ४० ॥ मार्कंडेय ऋषि ऐसा कहतेहैं कि चेष्टाका मूल हाथ पाँव हैं और गर्भमें चेष्टा प्रकटही होती हैं इससे हाथ पाँव पहले होतेहैं ॥ ४१ ॥ सुभूति गौतम ऐसा कहतेहैं कि मध्य शरीरसेही सब गात्र संनिबद्ध हैं इससे मध्य शरीर (मंदला अर्थात् धड) ही पहले होताहै॥ ४२॥

तन्तु न सम्यक् । सर्वांगप्रत्यंगानि युगपत्संभवंतीत्याह धन्वंतरिर्गर्भस्य सूक्ष्मत्वान्नोपलभ्यंते वंशांकुरवच्चूतफलवच्च । तद्यथा चूतफलेऽपरिपक्के केशरमांसास्थिमज्जा न पृथग् दृश्यंते कालप्रकर्षात्तान्येव तरुणेनोपलभ्यंते सूक्ष्मत्वात्तेषां सूक्ष्माणां केशरादीनां कालः प्रव्यक्ततां करोति ।

एतेनैव वंशांकुरोपि व्याख्यातः एवं गर्भस्य तारुण्ये सर्वेष्वंगप्रत्यंगेषु सत्स्वपि सौक्ष्म्यादनुपलब्धिः तान्येव कालप्रकर्षात् प्रव्यक्तानि भवंति ४३

ऊपर कहे हुये सब ठीक नहीं ऐसा धन्वंतरिजी कहते हैं श्री धन्वंतरिजीका मत इस विषयमें यह है कि बालकके सब अंग प्रत्यंग संग एक वारही पैदा होते हैं व गर्भके सूक्ष्म होनेके कारणसे जाने नहीं जातेहैं जैसे बांसकी कोपल अथवा जैसे आँबका फल । वह यूँ हैं कि कच्चे ( बहुत छोटे ) आंबके फलमें केसरें ( मृत ) और मांस अर्थात् गूदा और आस्थि अर्थात् गुठली तथा मज्जा उसकी गिरी ये सूक्ष्म होनेसे न्यारे न्यारे नहीं मालूम होते और फिर कालके बढनेपर वही पकाव आनेसे प्रगट मालूम होने लगतेहैं और उन सूक्ष्म केसरें आदिहीकी समय प्रगटता कर देता है इसी तरह बांसके अंकुरमें भी समय पाकरही पोरी आदि सब स्फुट होते हैं इसी प्रकारसे छोटापनमे गर्भके संपूर्ण अंग प्रत्यंग उसमें हैं तौ भी सूक्ष्मताके कारण दिखाई नहीं देते और वेही फिर समयके बढनेसे स्फुट ( प्रगट ) हो जातेहैं ॥ ४३ ॥

## गर्भके पितृज मातृज रसज आदि अंश ।

तत्र गर्भस्य पितृजमातृजरसजात्मजसत्वजसात्म्यजानि शरीरलक्षणानि व्याख्यास्यामः ॥ ४४ ॥

उस गर्भस्थमें पितृज ( पैतृक भाग ) कौन २ हैं तथा मातृज क्या क्या हैं रसज क्या हैं आत्मज क्या हैं सत्वज क्या हैं और सात्म्यज क्या २ भाग शरीरमें हैं इनके लक्षणोंकी व्याख्या करते हैं ॥ ४४ ॥

गर्भस्य केशश्मश्रुलोमास्थिनखदंतशिरास्नायुधमनीरेतःप्रभृतीनि स्थिराणि पितृजानि ॥ ४५ ॥

संतानके बाल डाढ़ी मूछें और रोम हाड नखून दांत शिरा ( बारीक रंग ) स्नायु ( नसें ) और धमनी ( नाडी ) तथा वीर्य आदि स्थिर पदार्थ पितृज हैं ( पितासे उत्पन्न होते हैं अर्थात इनमें पैतृक अंश होता है ) ॥ ४५ ॥

मांसशोणितमेदोमज्जहृन्नाभीयकृत्प्लीहान्त्रगुदप्रभृतीनि मृदूनि मातृजानि ॥

मांस रुधिर मेद मज्जा हृदय नाभि यकृत् ( जिगर ) प्लीहा ( तिल्ली ) और अंत्र ( अंतडी ) तथा गुदा आदि कोमल पदार्थ माताके अंशसे होते हैं ॥ ४६ ॥

शरीरोपचयो बलं वर्णः स्थितिर्हानिश्च रसजानि । इंद्रियाणि ज्ञानं

( वाक्य ४३ ) केशादिधमन्या न पृथक्दृश्यंते इत्यत्र [illegible] महानिधौ मज्जास्थीमसृज् आम्रष्ट अस्थिसारे । तानि केशरादीनि ॥

विज्ञानमायुः सुखदुःखादिकं चात्मजानि । सत्वजान्युत्तरं वक्ष्यामः । वीर्यमारोग्यं बलवर्णौ मेधा च सात्म्यजानि ॥ ४७ ॥

शरीरका मुटापा बलवर्ण स्थिति और हानि ( क्षीणता ) ये रससे ( गर्भिणीके भोजनके रससे ) होते हैं अर्थात् जैसा गर्भिणी भोजन करती है और जैसा उसका रस गर्भमें पहुंचता है वैसे होते हैं। इंद्रिय ( ज्ञानेंद्रिय ) तथा ज्ञान और विज्ञान आयुः सुख दुःख इत्यादिक आत्मज हैं ( अर्थात् जीव जैसे शुभाशुभ कर्म पूर्व जन्ममें करता है उसके अनुसार आत्माके सान्निध्यसे होते हैं )। सत्वसे होनेवाले भाग अगाडी कहेंगे। और वीर्य आरोग्यता बलवर्ण और मेधा ये सात्म्यज होते हैं ( अपने अनुकूलतासे होते हैं ) ॥ ४७ ॥

( शंका ) इसमें यह है कि, वीर्य और बल वर्ण ये दो दो वार वर्णन क्यों किये तो (उत्तर) यह है कि, वीर्य पैतृक भागसे तो होताही है परंच सात्म्यसेभी होता है इसी तरह बल और वर्णभी गर्भिणीकि भोजनके रससे तो होतेही हैं पर सात्म्यसेभी होतें हैं ) ॥

## गर्भमें पुत्रपुत्री आदिकी परीक्षा।

तत्र यस्या दक्षिणे स्तने प्राक् पयोदर्शनं भवति दक्षिणाक्षिमहत्वं च पूर्वं च दक्षिणसक्थ्युत्कर्षति बाहुल्याच पुन्नामधेयेषु द्रव्येषु दौहृदमभिध्यायति स्वप्नेषु चोपलभते पद्मोत्पलकुमुदाम्रातकादीनि पुन्नामान्येवं प्रसन्नमुखवर्णा च भवति तां ब्रूयात् पुत्रमियं जनयिष्यतीति तद्विपर्यये कन्याम् ॥ ४८ ॥

जिस गर्भवतीके दाहने स्तनमें पहले दूध दिखलाई देवे और दाहनी आँख कुछ २ भारी मालूम पड़े पहले दाहनी साँथलमें भारापन हो विशेष पुरुषवाचक द्रव्यों को दौहृदमें चाहे और स्वप्नमें कमल कुमुद आमडा आदि पुरुष नाम वाले पदार्थोंको प्राप्त करे और मुख और रूप सुंदर हो तो कहना चाहिये कि,इसके पुत्र उत्पन्न होगा और जो इसके विपरीत हो तो कन्या होगी ऐसे कहना चाहिये ॥ ४८ ॥

यस्याः पार्श्वद्वयमुन्नतं पुरस्तान्निर्गतमुदरं प्रागभिहितलक्षणं च तस्य नपुंसकमिति विद्यात् ॥ ४९ ॥ यस्या मध्ये निम्नं द्रोणीप्रभूतमुदरं सा युग्मं प्रसूत इति ॥ ५० ॥

जिसके दोनों पँसवाड़े ऊँचे हों और पेट आगेको निकलासा हो तथा पूर्वोक्त दोनोंके मिले हुवेसे लक्षणहों तो उसके नपुंसक बालक होगा ऐसा जानना चाहिये

॥ ४९ ॥ और जिसके उदरमें बीचमें नीचापन और गोणकी भांत उदर दोनों तर-फसे उभराहो तौ उस स्त्रीके दो बालक जौड़ले होंगे ऐसा जानना चाहिये ॥ ५० ॥

## गर्भके अंगप्रत्यंगोंकी सुंदरता असुंदरता ।

भवंति चात्र॥ देवताब्राह्मणपरा शौचाचारहिते रता ॥ महागुणान् प्रसू-यंते विपरीतांस्तु निर्गुणान् ॥ ५१ ॥ अंगप्रत्यंगनिर्वृत्तिः स्वभावादेव जायते॥अंगप्रत्यंगनिर्वृत्तौ ये भवंति गुणागुणाः॥ ते ते गर्भस्य विज्ञेयो धर्माधर्मनिमित्तजाः ॥ ५२ ॥

इति शारीरके तृतीयोऽध्यायः ॥ ३ ॥

यहां श्लोक हैं कि, जो गर्भिणी स्त्री गर्भके समय देवता ब्राह्मणादिके सेवनादिमें तत्परहो तथा शौच आचार और परोपकारमें रत होतौ अच्छे गुणवाली संतान उत्पन्न होवे और इसके विपरीतहो अर्थात् देवता आदि की निंदा करे शौच नरकवे तो निगुर्ण (गुणोंसे रहित) संतान पैदा होवे ॥ ५१ ॥ अंग प्रत्यंगौका उत्पन्न होना यह स्वभावहीसे होताहै परंतु तौभी अंग प्रत्यंगके उत्पन्न होते समय जो जो गुण दोष गर्भिणी स्त्रीके होते हैं वेही वे धर्माधर्मके अनुकूल बालकके भी होतेही है अर्थात् जैसा धर्माधर्म जीवका होताहै उसके अनुसारही गर्भिणी स्त्री गर्भके अंग प्रत्यंग होते समय गुण अगुण करतीहै और उसीके अनुकूल बालकके पूर्ण अंग प्रत्यंग सुंदर होतेहैं या पंगु कूबड़ा आदि होताहै गर्भिणी शुभ गुणोंका आचरण करे तौ सुंदर अंग प्रत्यंग हों और अयोग्य आचरणोंसे विकारयुक्त अंग प्रत्यंग होतेहैं ॥ ५२ ॥

इति श्रीसुश्रुतसंहितायाः सान्वयसटिप्पणीकसपरिशिष्ट भाषाटीकायां शारीरस्थाने समाप्तम् ॥ ३ ॥

---

## चतुर्थोऽध्यायः ।

### अथातो गर्भव्याकरणं नाम शारीरं व्याख्यास्यामः ।

अब यहांसे अगाड़ी गर्भके व्याकरण अर्थात् विवेचन नामक शारीरकका व्याख्यान करते हैं ॥

अग्निः सोमो वायुः सत्वं रजस्तमः पंचेंद्रियाणि भूतात्मेति प्राणाः ॥ १ ॥

अग्नि ( पाचकादि रूप शारीरोष्मा ( सोम ) कफ रस शुक्रादि द्रवत्व [illegible] शीत) वायु ( प्राणोदानादि भेदसे जो पांच प्रकारका है ) तथा सत्व रज और तम दे

( वाक्य १ ) गर्भव्याकरणं गर्भविवरणमित्यर्थः । तत्राग्निस्ता[illegible] । सोमः [illegible] धातोरोजःप्रभृतेः पोषणेन । वायुश्चदोषधातुमलादीनां [illegible] । [illegible] परिणतभूतात्मनः शरीरांतरग्रहणमोक्षणे हेतुरिति तदपि प्राणयति । [illegible] प्राणयंति । एवंभूतात्मा पंचभूतात्मा कर्मपुरुष[illegible] प्राणयंति जीवयंतीति प्राणाः ( इति डल्हनः ) ॥

तीनो गुण और पांच इंद्रिय ( श्रोत्र त्वक् चक्षु जिह्वा घ्राण ) और भूतात्मा ( पंच भूतात्मक जीवात्मा जो शुभाशुभ कर्मो करके ग्रहण किया हुवा कर्म पुरुष कहलाता है ) ये सब प्राण अर्थात् जीव कहलातेहैं ) अर्थात् प्राणोंको धारण पोषण करते हैं इससे ये प्राणही है)॥ १ ॥

## त्वचाओंका वर्णन ।

**तस्य खल्वेवं प्रवृत्तस्य शुक्रशोणितस्याभिपच्यमानस्य क्षीरस्येवं संतानिकाः सप्तत्वचो भवंति ॥ २ ॥**

इस प्रकार ( अग्नि सोमादिके संयोगसे ) प्रवृत्त ( भूतात्माधिष्ठित ) शीतोष्ण वातादि करके पचायमान शुक्र शोणित ( के संयोग रूपगर्भ ) के सात त्वचा ( चर्म ) होतेहैं जैसे दूधके पकनेपर मलाई होती है ॥ २ ॥

**तासां प्रथमावभासिनी नाम या सर्ववर्णानवभासयती पंचविधां च छायां प्रकाशयति सा व्रीहेरष्टादशभागप्रमाणा सिध्मपद्मकंटकाधिष्ठाना ॥ ३ ॥ द्वितीया लोहिता नाम षोडशभागप्रमाणा तिलकालकन्यच्छव्यंगाधिष्ठाना।**

इनमेंसे प्रथम ( सबसे ऊपरकी त्वचा ) अव भासनी नामक है यह समस्त वर्णों कृष्णता गौरतादिको प्रकाश करती है और पांच प्रकारकी पांच भौतिक छाया ( और चकारके ग्रहणसे प्रभा ) को प्रकाश करती है यह व्रीहि ( जौ ) के वीसवें अठारह भागके समान मोटी है सीप और पद्म कंटक नाम चर्म रोगोंके होनेका स्थान यही है अर्थात् सीप पद्म कंटक इसी ऊपरकी त्वचामें होते है ॥ ३ ॥ दूसरी लोहिता नामकत्वचाहै । यह जौके सोलह भागके समान मोटी हैं और तिल न्यच्छ ( चकदे ) और व्यंग ( झाँई ) इनके होनेका स्थान हैं अर्थात् तिल चकदे और झांई ये दूसरी चर्ममेंहोते हैं ॥ ४ ॥

**तृतीया श्वेता नाम द्वादशभागप्रमाणा चर्मदलाजगल्लिकामशकाधिष्ठाना ॥ ५ ॥ चतुर्थी ताम्रा नामाष्टभागप्रमाणा विविधकिलासकुष्ठाधिष्ठाना ६ पंचमी वेदिनी नाम व्रीहिपंचभागप्रमाणा कुष्ठविसर्पाधिष्ठाना ॥ ७ ॥ षष्ठी रोहिणी नाम व्रीहिप्रमाणा ग्रंथ्यपच्यर्बुदश्लीपदगलगंडाधिष्ठाना ८**

---

( वाक्य २ ) प्रवृत्तस्य भूतात्माधिष्ठितस्य ॥

( वा० ३ ) वर्णान् गौरादीन् । अवभासयति भ्राजकेनाग्निनेति शेषः । पंचविधां पंचात्मिकां पंचभूतकृतत्वात् छायां [illegible] छाया प्रभा दूरात्प्रकाशते इतिनयोर्भेदः । तस्यास्त्वचः प्रमाणं व्रीहिविस्तारस्य [illegible] व्रीहिरवयवः ( इति डल्हणोपाध्यायमिश्रः ) ।

सप्तमी मांसधरा नाम व्रीहिद्वयप्रमाणा भगंदरविद्रध्यर्शोऽधिष्ठाना ॥ ९ ॥
यदेतत्प्रमाणं निर्दिष्टं तन्मांसलेष्ववकाशेषु न ललाटे सूक्ष्मांगुल्यादिषु
यतो वक्ष्यत्युदरेषु व्रीहिमुखेनांगुष्ठोदरप्रमाणमवगाढं विध्येदिति ॥ १० ॥

तीसरी श्वेतानाम ( श्वेत ) त्वचा है यह जौके बारह भाग जितनी मोटी है और
चर्मदल अजगल्लिका और मशक ( मस्से ) पैदा होनेका स्थान है ॥ ५ ॥ चौथी
ताम्रानाम ( तांबेजैसी वर्णकी ) त्वचा है यह जौके आठ भाग जितनी मोटी है और
इसमें अनेक प्रकारके किलास और कुष्ठ होते हैं ॥ ६ ॥ पाँचवीं वेदनी नामक त्वचा
जौके पांच भागके बराबर है और कुष्ठ और विसर्प इसीमें होते हैं ॥ ७ ॥ छटी रोहिणी
नामक त्वचा यवकी मुटाईके समान है ग्रंथि ( गांठे ) और अपची तथा अर्बुद
( रसोली ) और श्लीपद ( पीलपाया ) तथा गलगंड ये इस छटी त्वचामें होते
हैं ॥ ८ ॥ सातवीं मांसधरा नामक त्वचा है यह दो जौकी मुटाईके समान है और
भगंदर और विद्रधि तथा बवासीरके मस्से इसीमें होते हैं ॥ ९ ॥ यह जो प्रमाण
कहा सो अति मांसवाले शरीरके स्थूल भागकी त्वचाओंमें होता है ( जैसे जंघा
नितंबादि ) और ललाट तथा छोटी अंगुली आदिमें नहीं होता क्योंकि अगाडी
उदर रोगोंकी शस्त्रचिकित्सामें ऐसा कहा है कि, व्रीहिमुख नामक शस्त्रसे अंगूठेके
उदर प्रमाण गहरा वेधन करे ॥ १० ॥

## परिशिष्ट ।

त्वचायमखिलः कायः संवृतो विश्वकर्मणा ॥ बाह्योपद्रवसंघाताद्रक्षितः साधु-
तिष्ठति ॥ १ ॥ स्तरद्वयवतीयं त्वक् तद्बाह्यश्चर्म कथ्यते ॥ स्तरो नामा-
च्यतेंतस्त्वक् भूमिस्पर्शेंद्रियस्यसा ॥ २ ॥ उपर्युपरिविर्निर्माणस्तरसप्तक-
संहते ॥ एषा त्वगखिला जाता केश्चिदिति च मन्यते ॥ ३ ॥ तोयानिलादि
संकर्षः स्वेदस्य च विनिर्गमः ॥ दैहिकस्योष्मणो रक्षा त्वचा संपाद्यते ध्रुवम् ४ ॥

ग्रंथांतरमें त्वचाके विषयमें ऐसा लिखा है कि–

( अर्थ ) विश्वकर्मा परमेश्वरने यह संपूर्ण शरीर त्वचासे ढका हुवा है इस लिये
कि, बाहरके उपद्रवों और आघातोंसे रक्षित हुवा शरीर सुख पूर्वक रहे ॥ १ ॥
यह त्वचा दो पुडतवाली है जिसमें बाहरके पुडतको चर्म ( चमडी ) कहते हैं
और भीतरके पुडतको स्तर ( अस्तर ) कहते हैं यह त्वचा स्पर्श इंद्रियका स्थान
है ॥ २ ॥ कइयोंका ऐसा मत है कि, इस त्वचामें ऊपर नीचे ऐसे सब मिलकर
सात अस्तर हैं और उन सात पुडतोंसेही यह सारी मोटी त्वचा बनी है ॥ ३ ॥

| स्थूलांत्र | लार्जइटस्टांइंस | अमआये गलीज २ | मोटीअंतड़िया |
|---|---|---|---|
| | सीकम | अझूर | |
| | कोलन | कोलन | |
| | एसिंडिंग कोलन | " | |
| | ट्रांसवर्सकोलन | " | |
| | डिसडिंग कोलन | " | |
| मलाशय | रेकटम | मुस्तकीम | |
| यकृत् | लिवर | कवद जिगर | लीयार |
| पित्ताशय | गालब्लाडर | मरारा | पित्ता |
| हृत्कमल | हार्ट | कलव दिल | दिल |
| प्लीहा | स्पिलीन | तिहाल | तिल्ली |
| वृक्क | किडनी | कुलया गुरदे | गुरदे |
| मूत्राशय | ब्लाडर | मसाना | पेडू |
| अंडकोश | टैस्टीकिल्स | खुसिये | फोते |
| लिंग | पैनिस | कुजैब | मरदी |
| गर्भाशय | यूटरस | रहंम | |
| नाभि | नैविल | नाफ | सूंडी |
| पृष्ठवंश | स्पाइन | जुहर | पीठ |
| हस्तद्वय | सुपीरियरएक्सट्रमीटीज | | |
| पादद्वय | इनफीरियर एक्सट्रमीटीज | | |
| यकृतनाडी | | मासारीका | |
| रुधिर | ब्लड | दम खून | खून |
| पित्त | बाइल | सफरा | पित्त |
| कफ | म्यूकस | बलगम | कफ |
| कापालिक शिरामूल | स्पाइनलकार्ड | नुखा | |

सीकम अर्थात् अझूरके मूलमेंसे एक छोटी अंतड़ी निकलीहै उसे अंग्रेजीमें एपिंडकससीसाई कहतेहैं और यह अंतडीकाभी काम करतीहै ।

## सबके मतका सारांश और ऐक्य ।

यदि वैद्यक यूनानी और डाक्टरी मतके शारीरकको विचारकर देखें तो ऐसा मालूम होताहै कि यूनानी और डाक्टरीका शारीरक तो मिलताही है परंतु वैद्यकके शारीरकमें कुछ न्यूनाधिक पाया जाताहै इसका कारण यह जान पडताहै कि वैद्योंने गर्भके समय जैसे शरीर बनताहै उसकेही अनुसार उत्पत्ति लिखीहै और बीजमात्र वर्णन कियाहै फिर यूनानीवालोंने उसका अधिक विवेच किया जैसे बीजसे वृक्ष बनता है उसके पीछे डाक्टरोंने औरभी खोजकरके उसमें बढायाहै ॥

देखो वैद्योंने ३०० हड्डियां लिखीं वह कुछ अयोग्य नहीं क्योंकि बहुतसी हड्डियां छोटी अवस्थामें जुदी होती हैं पर अवस्था बढनेपर मिलकर एक होजातीहैं ( जैसे सेकरम पृष्ठवंशके नीचेकी हड्डी जिसमें आद्य अवस्थामें पांच जोड होतेहैं पर जवानीमें एकही प्रतीत होती है ) इत्यादिकी वैद्योंने भिन्न लिखा और डाक्टरों आदिने एक लिखा बल्कि खुद डाक्टर लोगही लिखतेहैं कि पहले ये५ भिन्न भिन्न होतेहैं बस डाक्टर २४६ हड्डियां मानतेहैं और यूनानी २४२ तो हड्डियोंमें इसी प्रकार कुछ अंतरहै सो हो पर वास्तवमें अंतर नहीं ॥

आमाशय ( मेदे ) में प्रथम आहार जाना सब मानतेहैं सो प्रत्यक्षहीहै तथा यकृत ( जिगर ) रसको लेकर रुधिर बनानेमें प्रवृत्त होताहै इसेभी सब एक स्वर होकर मानतेहीहै प्लीहाको वैद्य और डाक्टर रक्त शोधन करनेवाला कहतेहैं यूनानी इसे सोदा ( रुधिरकी तलछट जलन ) का स्थान बतातेहैं सोभी कुछ अंतर नहीं क्योंकि जब यह रक्तकी तलछटको छांटताहै तो रक्तशोधनेवाला हुवाही ॥

हृत्कमल ( दिल ) सबके मतमें जीवका आधार और सर्वत्र जीवनी शक्ति पहुँचानेवाला रक्तकोश है सो ठीकहीहै ॥

अंतडियां किसीके मतमें६ हैं किसीके मतमें२किसीके मतमें ७ किसीकेमें कितनी यह बातयूंहै कि वास्तवमें परिपाककी अंतडी मेदेसे गुदातक एकही कई पेच खाये हुवेहै कहींसे मोटी कहीं पतली कहीं लंबी कही गुच्छेदार इसे किसीने ( यूनानीवालोंने ) ६ भाग मान लिये वैद्योंने दोही भाग माने ( तन्वंत्र और स्थूलांत्र )इसीप्रकार डाक्टरोंनेभी पहले दोभाग ( पतली अंतडियां और मोटी अंतडियां ) मानेहैं फिर इन्हींके कई भेद यूंमानेहैं कि पतलीके तीन भाग जुदे और मोटी ( कोलन ) के भाग जुदे

फुप्फुस ( फेफडा ) वैद्योंने उत्पत्तिके समय हृदयसे बाईं तरफ उत्पन्न होता है ऐसा माना है फिर हृत्कमलके दाहनी और बांईतरफ फैल जाता है ) और प्राणवायु श्वासका मुख्यस्थान हृदय अर्थात छातीही माना है सो यहभी विशेष विरुद्ध

नहीं है यूनानीवाले और डाक्टर श्वासका स्थान मुख्य फेफडा कहते हैं सो उर अर्थात् छातीका भींतरी भागही तो फेफड़ोंका स्थान है ॥

पित्ता जिसे यूनानीवाले मरारा और डाक्टर गाल ब्लाडर कहते हैं यह जिगरसे लगा हुवा ऊपरको है सो वैद्योंके मतसेभी पित्ताशय दाहनी तरफ यकृत्के समीपही माना है कई लोग इसेही मानते हैं ॥

वृक्क ( गुरदे ) डाक्टर इसे मूत्रका बनानेवाला मानते हैं और यूनानी कहते हैं कि ये गुरदे जिगरसे मूत्रका भाग लेते हैं अर्थात् जिगर जब रसका रुधिर बनाता है तो सारभाग रुधिरको तौ शिराओं द्वारा शरीरमें पहुचाता है और उसका जलरूप मल अर्थात् मूत्र गुरदोंकी तरफ दाखिल करता है वहांसे मसानेमें जाता है पर वैद्यकमें कहीं ऐसा नहीं पायागया वैद्यकमें ऐसाही लिखा है कि बस्ति अर्थात् मसा-ना कोरे कलशके समान उदरके अधोभागमें है जब यकृत् रसका रुधिर बनाता है तथा आमाशयसे मलका भाग आंतोंमें आता है तब उक्त स्थानोंमेंसे सहस्रों सूक्ष्म नालियोंद्वारा झिर झिरकर मूत्र स्वयं मसानेमें इकट्ठा हो जाता है देखो निदानस्थान तृतीय अध्याय जहाँ बस्तिका विवेचन है ॥

बस्ति ( मसाना ) मूत्रका स्थान हैं इसे सब मानतेही हैं परंतु यूनानीवाले और डाक्टर ऐसा मानते हैं कि इसमें दोनों गुरदोंसे दो नालियोंद्वारा मूत्र आता है और वैद्योंके मतसे अनेक नालियोंद्वारा आमाशय यकृत् वृक्क और अंत्रादिसे इसमें मूत्र झिर झिरकर आता है अस्तु यहभी कुछ विरुद्ध नहीं क्योंकि और अन्य सूक्ष्म ना-लियां दीखाई ठीक २ नहीं देती और उन्हींमेंसे ये दोनाली स्थूल होंगी जो दिखाई देती हैं ॥

मूर्द्धा ( दिमाग ) वैज्ञानिक शक्ति और शिराओं तथा पट्ठोंका मूल है इसे सब मानतेही हैं परंतु वैद्य हृत्कमलको बुद्धिका स्थान सर्वोत्कृष्ट मानते हैं और यूनानी वाले और डाक्टर दिमागको सर्वोत्कृष्ट बुद्धिका स्थान मानते हैं यहभी कुछ विशेष विरुद्धता नहीं क्योंकि सबके मतमें दोनोंही बुद्धि और विज्ञानके मुख्य स्थान हैं किंबहुना विज्ञेषु इति ॥

पुस्तक मिलनेका ठिकाना--

**खेमराज श्रीकृष्णदास,**

" श्रीवेङ्कटेश्वर छापाखाना--( मुम्बई )